# ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यम्

भामती—वेदान्तकल्पतरु—कल्पतरुपरिमल—रत्नप्रभा—न्यायनिर्णय-

अनुवादक—डा० थीबो प्रभृतीनां विविधाभिष्टीका-

टिप्पणीभिर्विलसितम् ।

तदिदं

शुकराजशास्त्रिविद्याभूषणविहितं

हिन्दीभाषानुवादसहितम् ।

अध्याय

प्रथमो भागः ।

—※—

यह

ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य वाचस्पति, अप्पयदीक्षित, अमलानन्द सरस्वती, गोविन्दानन्द, आनन्दगिरि, अनुवादक तथा डा० थीबो कृत विविध टीकाटिप्पणी सहित है।

प्रथम संस्करण

१९३७

मूल्य अजिल्द २॥) | राजसंस्करण १०) | सजिल्द ३)



श्री ३ महाराज युद्ध शम्शेर जङ्ग बहादुर राणा, नेपाल ।

# समर्पणम्

श्रीमदतिप्रचण्ड भुजदण्ड, ओजस्वी राजन्य, प्रोज्ज्वल नेपालतारा, अतिप्रबल गोरखा दक्षिण बाहु पृथुलाधीश, श्री ३ महाराज युद्ध शम्शेर जङ्गबहादुर राणा, ग्राहद् क्वाद् ला लेजिओद् अनेयर जी. सी. सान्ति मरिजिओ एलाज्जारो, जी. सी. एस. आई., जी. सी. आई. ई., थिटेङ्ग पावेटिङ्ग सुन चियांन् लुचुयां स्याङ्ग च्याङ्ग, आनरेरी लेफ्टेनेन्ट जरनल ब्रिटिश आर्मी, आनरेरी करोलि आव् आल् दी गोरखा राईफल रेजिमेन्ट्स् इण्डियन आर्मी, प्राइम मिनिस्टर एण्ड सुप्रीम कमाण्डर-इन-चीफ, नेपाल के कर्त्ता धर्त्ता श्रीमान् महाराज के कर कमल में......

यह महान् हर्ष का विषय है कि सर्वव्यापक परमेश्वर की कृपा दृष्टि से शूर वीर क्षत्रियों का स्वतन्त्र राज्य नेपाल अब तक विद्यमान है। एक स्वतन्त्र हिन्दू राज्य नेपाल अब तक जिस किसी परिस्थिति में भी स्वतन्त्र ही है इस विचार से समग्र हिन्दू जनता आनन्द से गद्‌गद् होती रहती है। ऐसे स्वतन्त्र हिन्दू राज्य नेपाल को उन्नति के शिखर में पहुँचाने के लिये पूर्व शासकों ने यथाशक्य चेष्टा की थी। उसमें भी वर्त्तमान महाराजने अपनी पूर्ण शक्ति से नेपाल को उन्नत करने के लिये महान् उद्योग किया, जिससे निकट भविष्यमें नेपाल की कीर्ति उज्ज्वल होगी। इस प्रकार सबकी आशा बन्ध रही है।

(१) आज कल व्यापार का युग है, जिस राष्ट्र का व्यापार है वह उन्नत अवस्था में है, और जिसका नहीं है वह अधोगत दशा में है। इस तत्त्व को जान कर व्यापार का प्रबन्ध भी नेपालियों के हाथ में ही रहना चाहिये इस विचार से नेपाल महाराज ने "नेपाल ट्रेडिंग कम्पनी" नामक एक व्यापारिक संस्था की स्थापना की।

(२) नेपाल में सब प्रकार के उन्नति सम्बन्धी उद्योगों का पूरा प्रबन्ध करने के लिये महाराज ने "उद्योग परिषद्" नामक संस्था स्थापित की।

(३) नेपाल ने वस्त्रनिर्माण आदि घरेलु व्यवसायों को प्रोत्साहन दिलाने के लिए विदेशी वस्त्र आदि में अधिक ड्यूटी बढ़ा दी, इस से स्वदेशी प्रचार के लिये बहुत कुछ प्रोत्साहन होगा।

(४) स्वदेशी वस्त्रों के प्रचार के लिये नेपाल सरकार द्वारा अनेक अनुभवी नेपाली पुरुषों के नियत किये जाने के कारण भविष्य में नेपाल का वस्त्रव्यवसाय भी उन्नत होगा यह आशा झलक रही है।

(५) जब तक मातृजाति शिक्षित न होगी कोई देश उठ नहीं सकता, जो २ उन्नत हैं वहां मातृ जाति ने उन्नति में पूरा आधा भाग लिया है इस विचार से महाराजने नेपालीय कान्तिपुर, ललितपुर और भक्तपुर तीनों शहरों में शिल्पविद्या के प्रचार के लिये कन्या पाठशालाएं खोल कर नेपाली कन्याओं को प्रोत्साहित किया।

[illegible] हिन्दू नेपाल राष्ट्र को उन्नत करने के लिये महाराज ने स्त्री जाति को भी शिल्प [illegible] या। सनातन हिन्दू जाति में यह एक क्रन्ति ही है। यह क्रान्ति [illegible] से किसी अंश में सफल हुई है।

[illegible] भूकम्प नेपाल की उन्नति में बहुत बड़ा बाधक सिद्ध हुवा, [illegible] र्य के साथ इस प्रलयकारी विपत्ति का मुकाबला कर

पुराने, विगड़े, उजड़े हुवे तीनों शहरों को नये रूप में परिवर्तन कर सुन्दर रमणीय बना दिया है। यदि यह घातक भूकम्प न होता तो और अधिक नेपाल की उन्नति होती।

( ८ ) इसी प्रकार महाराजने परराष्ट्रों में राजनैतिक सम्मान स्थापित करने के लिये इंग्लैण्ड में अपना एक मिनिस्टर रखने की नयी आयोजना ता० १२ जून सन् १९३४ में की। स्वतन्त्र देश नेपाल के लिये यह गौरव की बात है।

( ९ ) नेपाल महाराज ने स्वतन्त्र देश नेपाल के गौरव को स्थापित करने के लिये मार्च १ सं० १९३७ से ब्रिटिश इण्डिया भर में नेपाली स्टाम्प, पोस्टकार्ड और लिफ़ाफ़े को चला दिया है जो कि एक महत्त्वपूर्ण और गौरवास्पद कार्य है।

( १० ) नेपाल में सामाजिक ( Social ) अवस्था का सुधार करना बहुत कठिन काम था। पूर्व काल से चली हुई हानिकर रीति रिवाजों को बदल कर उन्नति कर नये नियमों को प्रचलित करना महान् साहस व उत्साह का काम है, जो केवल एक अद्वितीय धीर वीर क्षत्रिय राजा द्वारा मात्र किये जा सकने वाला काम है। यह काम अधिक कठिन होने पर भी समाजिक सुधार जब तक न होगा गृहस्थ धर्म की ठीक २ व्यवस्था न होगी, इस कारण कुछ परिवर्त्तन न कर वैसे ही उपेक्षा दृष्टि से छोड़ना भी विपज्जनक सिद्ध होता। नेपाल में पुराने कानून के अनुसार ६ वर्ष की कन्या के साथ ६ वर्ष से लेकर ६० से अधिक अवस्था के कुमार तथा वृद्ध पुरुष का विवाहसम्बन्ध हो सकता था, इन अवस्थाओं में सम्बन्ध करने से कानून में कोई बाधा न होती थी।

इस प्रचलित कानून के अनुसार बालविवाह और वृद्धविवाह का चलन अप्रतिहत रूप से प्रचलित होते रहने के कारण बाल विधवाओं की संख्या बढ़ती गई। किसी प्रकार की शिक्षा की प्राप्ति से प्रथम ही इन बालविधवा भगिनियों का विवाहसम्बन्ध हो जाने के कारण विपत्ति आने पर स्वयं कुछ उद्योग धन्दा करने में भी असमर्थ होती थीं। मातृ कुल में तथा पति के घर में शोचनीय परिस्थिति होने पर हतभाग्या भगिनियों को धर्म भ्रष्ट पतित अथवा विधर्मी होने के अतिरिक्त कहीं शरण जाने योग्य मार्ग भी नहीं था। नेपाल महाराज ने इस शोचनीय दुःखदायी परिस्थिति को विचार कर बाल विधवाओं की संख्या भविष्य में अधिक न बढ़े इस विचार से बाल विवाह निषेधक कानून बना दिये।

अब इस नये कानून के अनुसार ब्राह्मण जाति की १२ वर्ष से कम अवस्था की और अन्य तागाधारी जाति की १४ वर्ष से कम अवस्था की कन्या के साथ १६ वर्ष से कम अवस्था के कुमारों का और २० वर्ष से कम अवस्थाओं की कन्याओं के साथ ४८ वर्ष से लेकर ६० से अधिक अवस्था के वृद्ध पुरुषों का विवाह कानून में निषिद्ध हो गया है। नेपाल सरकार द्वारा किया गया यह समाजिक सुधार (Social reform) दूसरी बड़ी क्रान्ति है।

कन्याओं के विवाह की अवस्था प्रथम ६ वर्ष की नियत थी, अब उसकी जगह १२ वा १४ वर्ष की अवस्था नियत हो गई। इसी का नाम डबल मार्च (Double March) है।

नेपाल जैसे स्थान में अनेक प्रकार की उन्नति तथा... धीर वीर क्षत्रिय का काम है। महाराज में ऐसे शूरत्व के तेज... प्रकट होने पर मनुस्मृति धर्मशास्त्र में वर्णित एक श्लोक का स्मरण...

तपत्यादित्यवच्चैष चक्षूंषि च मनांसि
न चैनं भुवि शक्नोति कश्चिदप्य...

'जोतिर्मय सूर्य जैसे धीर वीर क्षत्रिय राजा का तेजस्वी स्वरूप प्रज्वलित होता रहता है। तेज की ज्योति से सब की आंख और मन को तपा देते हैं, ऐसे धीर वीर राजा को कोई भी पुरुष टेढ़ी दृष्टि से देख नहीं सकता।'

नेपाल को उन्नत करने के लिये और सब प्रकार की उन्नति तथा सुधार करने के कारण वर्त्तमान नेपाली जनता महाराज की बहुत ऋणी है। भविष्य में उत्पन्न होनें वाले नेपाली वर्ग महाराज के गुण गान करेंगे।

इस प्रकार की उन्नति और सुधार करने के उपलक्ष में वर्त्तमान महाराज को धन्यवाद पूर्वक 'ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्य' का हिन्दी भाषानुवाद अत्यन्त भक्ति के साथ समर्पण किया जाता है।

सबसे बड़े को 'ब्रह्म' कहते हैं, परमेश्वर सबसे बड़ा है इस कारण उसका नाम 'ब्रह्म है। सब धर्म पुस्तकोंमें वेद महान् होनेसे वेदका नाम भी 'ब्रह्म' है, इस महत् ब्रह्मके प्रतिपादक होनेके कारण वेदान्तका नाम 'ब्रह्मसूत्र' पड़ा।

ऐसा महान् 'ब्रह्मसूत्र—वेदान्त' किसको समर्पण करूं? इस प्रकार बहुत दिनोंसे विचार हुवा था। नेपाल महाराज भी ब्रिटिश भारत भरमें व्यक्तिगत शक्तिकी अपेक्षासे सबसे अधिक शक्तिमान् होनेसे 'ब्रह्म' शब्दका अर्थ वर्त्तमान महाराजमें भी चरितार्थ होता है। यह महान् ब्रह्मसूत्रका भाष्यानुवाद महाराज जैसे धीरवीर महान् व्यक्तिको समर्पण करना अधिक उचित प्रतीत होनेके कारण उन्हींके करकमलमें समर्पण किया जाता है। बड़ी चीज बड़े व्यक्तिविशेषके पास पहुंच जानेके कारण मैं अपने आपको सफलप्रयत्न मानता हूँ। इस प्रकार अपने प्रयत्नको सफल होता देख कर मुझे अत्यन्त हर्ष और आनन्द होरहा है।

श्री ३ महाराजको भक्तिसाथ समर्पण करने वाला,
नेपालका एक सेवक,
शुक्रराज शास्त्री।

# सम्मतियां

पुस्तक की उपयोगिता, सरलता तथा अनेक विशेषताओं के विषय में भारत के अनेक विद्वानों की सम्मतियां प्राप्त हुई हैं। उदाहरणार्थ केवल ३, ४ नीचे दी जाती हैं:—

(१) बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय प्राच्यविभाग (Oriental College) के प्रिंसिपल श्रीमान् महामहोपाध्याय विद्वच्छिरोमणि श्री पं० प्रमथनाथ तर्कभूषण शर्मा जी लिखते हैं:—

Benares Hindu University
College of Oriental Learning
24-12-36

श्री विश्वनाथः शरणम्।

श्रीमता शुक्रराजशास्त्रिणा विहितेन हिन्दीभाषानुवादेन सहितं वेदान्तसूत्रशाङ्करभाष्यं महता मुद्रणसौष्ठवेन समलङ्कृतं विलोक्य परां प्रीतिमवाप्तवानस्मि, अनुवादस्य सारल्यं मूलानुगतत्वं च सर्वथा प्रशंसनीयम्—मूलभाष्ये च सर्वेषां पूर्वपक्षाणामुत्तरपक्षाणां च पृथङ्निर्देशेन भाष्यतात्पर्यबुभुत्सूनां महत्सौकार्यं साधितम्। तथा भामतीरत्नप्रभादिटीकाग्रन्थानामपेक्षणीयतात्पर्यपर्यालोचनेन च भाष्यस्याशयोऽपि बहुषु स्थलेषु नितरां स्पष्टतां नीतः। अस्य ग्रन्थस्य वेदान्ततत्त्वान्वेषिसहृदयेषु सम्यगादरो भवितेति अत्र नास्ति मे सन्देहलेशः॥ सर्वतोभावेन शिष्टैः समुत्साहनीयः खल्वयं पण्डितवर्यः श्रीमान् शुक्रराजशास्त्रीति विनिवेदनम्।

—श्री प्रमथनाथतर्कभूषणशर्मणः

(२) बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय प्राच्यविभाग (Oriental College) के प्रधान आचार्य, वेद वेदाङ्ग तथा षटशास्त्रों के धुरन्धर विद्वान् श्रीमान् पं० बालकृष्ण मिश्र शास्त्री जी लिखते हैं:—

Benares Hindu University
College of Oriental Learning,
3-1-1337.

[illegible] श्रीमता [illegible]शुक्रराजशास्त्रि[illegible]णा विनिर्मितं शारीरकमीमांसाभाष्यव्याख्यानं [illegible] भाषा[illegible]निबद्धमालोक्य प्रमोदमावहामि, स्थालीपुलाकन्यायेन [illegible] आत्मतत्त्व[illegible]मुमुक्षूणामुपकृतिरविलम्बेन भविष्यतीति। परिश्रम[illegible] [illegible]म्।

—बालकृष्णमिश्रः

(३) गोयनका विद्यालय काशी के प्रिंसिपल की ओर से श्रीमान् मान्यवर पं० डी० बी० शर्मा जी न्यायाचार्य काशी से लिखते हैं :—

॥ श्रीः ॥

Benares, 3-6-32

श्रीयुत शास्त्री जी !

आपने शांकरभाष्य भाषानुवाद समालोचनार्थ भेजा था सो सम्पूर्ण अवकाश न मिलने के कारण ठीक समालोचना न हो सकी। पर स्थालीपुलाकन्याय से देखने में अच्छा ही मालूम पड़ा।

D. B. Sharma, Nyayacharya

For Principal Goinka Vidyalaya Benares.

(४) त्रिभुवनचन्द्र कालिज नेपाल के प्रधान प्रोफेसर वेदान्तशास्त्र के प्रकाण्डपण्डित श्रीमान क्षितीशचन्द्र चक्रवर्ती एम० ए०, बी० एल० नेपाल से लिखते हैं :—

Katmandu (Nepal)
October 14 1936

The Hindi Translation of "Brahma-Sutra Shankar Bhashya" by Pandit Shukra Raj Shastri of Nepal is a clear and analytic presentation of the Indian logic of the Vedanta following the monistic philosophy of great Shankaracharjya occasionally elucidated by learned comments of scholars like Bachaspati and Thibaut as well as of the translator himself. The book when completed will be of great use for understanding the entire intricate and vital system of Indian thought with all its currents and cross-currents.

चिरपरिचितविद्यासाध्यविज्ञानजातम् ,
वितरति सकृदेवालोकनादल्पधीभ्यः ।
तदिति समवलोक्यानन्दमान्द्रान्तरात्मा ,
परिगतपरमार्थो मोदतेऽयं क्षितीशः ॥

—Kshitisha C.C.

# उत्थानिका

ब्रह्मसूत्र शाङ्कर भाष्यके हिन्दी अनुवादको पाठकोंके सन्मुख उपस्थित करता हुवा यह निवेदन करूं कि इस भाष्यके हिन्दी अनुवाद करनेका उत्थान कैसे हुवा तथा इस अनुवादके विषयमें क्या रहस्य छिपा हुवा है। सन् १६२० में D. A. V. हाईस्कूल इलाहाबादमें मैं हेडपण्डित था। स्कूलके हेडमास्टर श्रीमान् पं० गंगाप्रसाद जी उपाध्याय वेदान्त आदि दर्शन शास्त्रके प्रेमी तथा दर्शनशास्त्रोंके विद्वान् भी हैं जो अब भी इलाहाबादमें विद्यमान हैं। उन्होंने मुझसे कहा था कि—"आप ब्रह्मसूत्र शाङ्कर भाष्यका हिन्दी अनुवाद कीजिये" तदनुसार अन्य वेदान्त प्रेमी मित्रोंने भी इस कार्यको करनेके लिये समय २ पर उत्साहित किया, मैं भी उसी टाइपके होनेके कारण इस काममें झट जुट गया। अनुवादका काम तो तभीसे आरम्भ हो गया था, किन्तु यह महान् प्रयाससाध्य कार्य भिन्न२ स्थानोंमें रहने के कारण ता० २७-११-१६३१ मे नेपालमें समाप्त किया। इतना अधिक समय लगनेके कितने ही कारण थे। असहयोग आन्दोलनके कारण स्कूल छोड़ दिया, प्रचारका कार्य आरम्भ कर दिया। असहयोग आन्दोलन बन्द हो जानेपर बीच२ में अंग्रेजीका भी स्वाध्याय करता हुवा अंग्रेजी परीक्षायें देता रहा। फिर अनेक विघ्न बाधायें भी समय२ पर उपस्थित होती रहीं, इसी कारण इतना अधिक समय लग गया।

जैसे तैसे यह अधिक प्रयाससाध्य कार्य समाप्त तो कर दिया, किन्तु अब एक बड़ी विकट समस्या उपस्थित हुई कि इसका प्रकाशन हो कैसे? हजार पांचसौ से यह काम होनेका नहीं। फिर क्या उपाय किया जाय? यह प्रश्न मुझे सताने लगा। सरस्वती जिनके पास है उनके पास लक्ष्मी कभी फटकती नहीं, भटकती रहती है, कभी अटकती नहीं, सदा भटकती रहती है, और कभी कहीं कभी कहीं लटकती रहती है, इस कारण इनका कोष कभी साकार नहीं होता है, सदा निराकार ही रहता है। फिर निराकार कोषसे यह महान् कार्य कैसे साकाररूपमें परिणत हो सकता है? कई महीनों तक यह विचार—विनिमय होता रहा। बहुतोंने गीता प्रेसका नाम लिया, बस मैंने गीता प्रेस वालोंसे पत्र व्यवहार करना आरम्भ कर दिया। उन्होंने नमूना मांगा, मैंने नमूना भेज दिया। कल्याणके सम्पादक श्रीमान् हनुमानप्रसाद जी पोद्दार महोदय वेदान्तके अच्छे विद्वान् हैं उन्होंने मुझे लिखा कि—"आपका अनुवाद मुझे तो पसन्द आ गया, तथापि विद्वानों द्वारा इसकी और परीक्षा करा लूं" उन्होंने मेरे भेजे हुये नमूनेको 'अच्युतग्रन्थ आश्रम' काशीमें भेज दिया। वहां से परीक्षा करा कर सम्पादकजीने लिखा कि "अब आपके अनुवादके विषयमें श्रीमान् जयदयालजी गोयनका अन्तिम निर्णय करेंगे। मैं उस समय कलकत्ता था, पत्र व्यवहार श्रीमान् जयदयालजीसे भी होता रहा, वे भी कलकत्ते आये। कलकत्तेके प्रसिद्ध गोविन्दभवनमें श्रीमान् सेठजीसे मिला। वहां भी सेठजीने कई एक विद्वान् पण्डितोंसे अनुवादकी परीक्षा करा कर प्रकाशित करानेका निश्चय कर लिया। जब लेने देनेकी बातचीत शुरू हुई तब साधारण सी बातपर सौदा नहीं पटा। इस कारण प्रकाशनकी अवस्था जैसी प्रथम थी वैसी ही रह गई। फिर मैंने बड़े२ प्रेमवाले धनियोंके यहां जाकर किवाड़ खटखटाया, नाम कहां तक गिनाऊं, संक्षेपसे समझ लीजिये कि गीता प्रेस गोरखपुरसे लेकर बम्बई तक कोई बड़ा प्रेस बचा नहीं जहां मैं न पहुंचा, और इधर उधर जहां२ मैं न पहुंचा पत्र व्यवहार किया, सबोंने यही कोरा उत्तर दिया कि—"आपने परिश्रम तो बहुत किया, किन्तु अधिक व्ययसाध्य होनेसे इसे अभी हम प्रकाशनार्थ ले नहीं सकते" इसके अतिरिक्त और भी अनेक श्रीमानोंसे इसके प्रकाशनार्थ अनुनय विनय किया, प्रार्थनाकी, याचना भीकी। जो कुछ भी करना चाहिये था सब कुछ किया। इन सबके करने करानेमें कुछभी कमी नहीं रक्खी, प्रत्युत मात्रासे अधिक ही किया। किन्तु परिणाममें कुछ सुधार नहीं हुवा वैसाका वैसा ही रहा। तत्पश्चात् मैं निर्गुण निराकार ईश्वरको माननेवाले प्रसिद्ध२ पुरुषोंके पास भी गया और सगुण साकार ईश्वर मानने वालोंके पास भी। निर्गुण निराकार ईश्वर माननेवालोंने तो निराकाररूप ही सहानुभूति प्रकटकी, इसमें मुझे कोई

आश्चर्य प्रतीत नहीं हुआ, किन्तु सगुण साकार ईश्वर माननेवालोंने भी जब निराकार ही प्रेम प्रकट किया तब मुझे अवश्य आश्चर्य प्रतीत होने लगा। परिणामतः प्रश्न जो सहल था हल न हुआ, कार्य जो असिद्ध था सिद्ध न हुआ, अभिलाषा जो दिलमें थी, पूरी न हुई, मन की बात मनमें ही रह गई, बाहर प्रकट न हो सकी। असफलता बीमारी बढ़ती गई, अर्थ—औषधसे उपचार करनेवाला कोई वदान्य-डाक्टर न मिला। ऐसी परिस्थितिमें असहाय रोगीकी जो अवस्था होती है उसको वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं। कभी२ मनमें यह संकल्प विकल्प होता रहा कि एक ओर तो यह मायामय संसार है और दूसरी ओर सत्-चित्-आनन्दमय परमात्मा है। अन्तरात्माका कभी२ उद्गार निकलना था कि इस मायामय संसारमें न फंसो सच्चिदानन्दमय परमात्मामें ही मग्न हो जाओ, और व्यर्थकी कामनायें करना त्याग दो। किन्तु फिर अन्तरात्मा इसका भी परिहार कर देती थी कि कुकाम की कामना नहीं करनी चाहिये, असद्भावकी भावना नहीं करनी चाहिये किन्तु सत्यभावकी भावना और सत्य कामकी कामना तो कर्त्तव्य-रूपसे करनी ही चाहिये यह धर्म है। अन्ततः अन्तरात्माकी आकाशवाणी हुई कि—

'उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्'

बस फिर क्या था! इस महान कार्यको स्वयं निभानेके लिये कटिबद्ध हो गया। अन्तरात्मामें पारमेश्वरी उज्ज्वल ज्योति जगमगाने लगी, दीनता घटने लगी, हीनता हटने लगी, निरुत्साह जाने लगा, सदुत्साह आने लगा, निर्बलताका अपचय होता गया, शक्तिका उपचय होता गया, तब नये उमंगों व उल्लासोंका विकाश होने लगा, फिर नवीन स्फूर्तिका भी प्रकाश होने लगा। तब मैंने प्रतिज्ञाकी कि इस कार्यको अवश्य पूर्ण करूंगा। मुझे एक खरगोशकी कथा याद आ गई जिसे मैंने Nelson's Reader में पढ़ी थी। खरगोश शिकारी कुत्तों द्वारा विपत्ति पड़ने पर घोड़े, गाय, बकरे आदिके पास शरण लेने गया किन्तु सबने एक२ बहाना लगा दिया और किसीने उसे शरण नहीं दी. आखिर उसने यही निश्चय किया कि—अब किसीपर भरोसा करना व्यर्थ है, केवल अपनेपर ही भरोसा करनेसे रक्षा होगी, यह विचार कर वह इतने वेगसे भागा कि शिकारी कुत्तोंकी दृष्टिसे ओझल हो गया और अपने पुरुषार्थसे ही उसकी रक्षा हो गई।

मेरी भी यही अवस्था हुई। अब यह प्रथम भाग पाठकोंके सन्मुख है। आधा रास्ता तय कर चुका हूं, आधा बाकी है। परमात्माकी कृपासे शेष आधा रास्ता भी निर्विघ्न हो या सविघ्न हो अवश्य तय करूंगा और पाठकोंकी सेवामें द्वितीय भाग भी भेंट करूंगा।

**एस० आर० जोशी**



# अनुवाद के विषय में

इस भाष्यानुवादमें मैंने क्या विशेषता रखी उसे निवेदन करना चाहता हूं। मेरा मुख्य ध्येय इस अनुवादमें यही रहा है कि अनुवाद जहां तक हो सके सुगम होना चाहिये। इसी विचारसे प्रेरित होकर इस भाष्यको सुगम करनेके लिये कोई प्रयत्न शेष नहीं रखा, जितना हो सका सुगम कर दिया। आखिर यह दार्शनिक ग्रन्थ है, इसमें दार्शनिक शब्दोंका ही प्रयोग होता है। इसको स्वाध्याय करनेके लिये अधिकारी भी होना चाहिये। तथापि स्थान२ पर दार्शनिक पारिभाषिक शब्दोंका अर्थ भी उन्हीं शब्दोंके आगे (—) डैस देकर पर्यायवाची सरल शब्द रख दिये गये हैं अथवा शब्दान्तरमे अर्थ खोल दिये गये हैं।

इस शाङ्करभाष्यके पूर्वपक्ष व उत्तरपक्षको समझना बहुत कठिन था, भाष्यकार आचार्य शङ्करने उत्तरपक्षको प्रबल युक्तियोंसे जितना सिद्ध किया उतना ही अपने तीक्ष्णतर्कोंसे पूर्वपक्षको भी सिद्ध किया। पूर्वपक्षमें भी प्रश्नके उत्तर हैं, और उत्तरपक्षमें भी प्रश्नोंके उत्तर हैं, ऐसे२ अधिकरणोंमे यह समझना कठिन होजाता है कि यह उत्तर पूर्वपक्षीका है अथवा उत्तरपक्षीका, बस इसी कठिनताको दूर करना मेरा मुख्य उद्देश्य था।

इस कठिनताको हटानेके लिये मैंने समग्र भाष्य व अनुवादको प्रश्न, उत्तर, प्रत्युत्तर रूपमे पृथक्२ कर दिया. इससे पूर्वपक्ष तथा सिद्धान्तपक्षको समझनेमे बड़ी सुगमता होगी।

अब इसे यों समझ लीजिये कि जहां२ वा जिन२ अधिकरणोंमें केवल प्रश्न व उत्तर होंगे वहां२ प्रश्न पूर्वपक्षीके हैं, और उत्तर सिद्धान्तपक्षीके हैं उदाहरणार्थ जैसे—

उपोद्घातके अध्यास भाष्य, जिज्ञासाधिकरण, जन्माद्यधिकरण तथा शास्त्रयोनित्वाधिकरणोंको देखिये, ऐसे२ अधिकरणोंमें प्रश्न पूर्वपक्षीके हैं और उत्तर सिद्धान्तपक्षीके हैं। ऐसे२ अधिकरणोंके प्रश्न—उत्तर किनारे ( Coupon ) में रख दिये गये हैं। जहां२ प्रश्न सिद्धान्तीके वा अन्य किसी एकदेशी आचार्यके हों और उत्तर पूर्वपक्षीके हों ऐसे२ प्रश्न व उत्तरोंको किनारे ( Coupon ) पर न देकर वे भीतर दिये गये हैं जैसे—ईक्षत्यधिकरण, आनन्दमयाधिकरण, अन्तरधिकरण आदि२, पूर्वपक्षीके इन उत्तरोंको खण्डन करने के लिये प्रत्युत्तर किनारे ( Coupon ) पर दिये गये हैं।

संक्षेपसे यों समझ लीजिये कि जहां२ अधिकरणोंमे किनारेपर दिये गये केवल प्रश्न व उत्तर हों वहां२ प्रश्न पूर्वपक्षी हैं और उत्तर सिद्धान्तीके हैं। और जहां२ प्रश्न व उत्तर भीतर दिये गये हों वहां२ उत्तर पूर्वपक्षीके हैं, इस उत्तरके परिहार करनेके लिये सिद्धान्तीके प्रत्युत्तर हैं। यह नियम सम्पूर्ण भाष्यके सब अधिकरणोंमे समान जानना चाहिये। यह ठीक जान लेनेपर शाङ्करभाष्यको समझना कठिन नहीं।

अनेक अधिकरणोंमे प्रश्न उत्तरोंको और भी स्पष्ट करनेके लिये प्रश्न व उत्तरोंके साथ२ उन२ पक्षोंके नाम भी दिये गये हैं, जैसे सांख्य, वैशेषिक, सर्वास्तित्ववादी, विज्ञानवादी जैनी इत्यादि। समन्वयाधिकरणमें इस नियमका उल्लङ्घन हो गया है, पृष्ठ१६ से एकदेशी आचार्यका सिद्धान्त आरम्भ होता है जिसका भाष्यकारने पृष्ठ २१ में **'अत्राभिधीयते'** यहांसे परिहार कर दिया है। उपर्युक्त नियमके अनुसार तो यहां भी एकदेशी आचार्यके प्रश्न व उत्तर किनारे ( Coupon ) पर न देकर भीतर देने चाहिये थे, यह वस्तुतः कम्पोज़ीटरोंकी असावधानतासे भूल हो गई है। पाठकगण इसे सुधार लें। द्वितीय संस्करण में उचित स्थानपर दे दिये जायेंगे।

यह विशेषता तो हुई भाष्यानुवादकी, इस विशेषतासे साधारण योग्यताके छात्र भी पूर्वपक्षी और सिद्धान्तीके अभिप्रायोंको सुगमतासे समझ सकेंगे। फिर भी आवश्यक तथा कठिन स्थलोंमें भाष्यको और भी स्फुट करनेके लिये भामती, वेदान्तकल्पतरु, कल्पतरुपरिमल, रत्नप्रभा और न्यायनिर्णयकी टिप्पणियां भी

दी गई हैं। इसके अतिरिक्त भाष्यके पाठभेद और अर्थभेद दिखानेके लिये अनुवादक तथा डा० थीबोकृत अंगरेजी अनुवादकी टिप्पणी भी स्थान२पर दे दी गई हैं। मैं अवश्य आशा करता हूं कि इन सब विशेषताओंसे पाठकोंको बड़ी सहायता मिलेगी और परीक्षार्थी विद्यार्थियोंके लिये तो यह अनेक विशेषताओंसे सुसम्पन्न अनुवाद अत्यन्त उपयोगी ही सिद्ध होगा।

यदि सहृदय पाठक तथा छात्रगण मेरे इस परिश्रमको अपनायेंगे तो मैं अपनेको कृतकृत्य तथा सफल-प्रयत्न समझूंगा। और द्वितीय संस्करणमें इस अनुवादको और भी संस्कृत तथा परिवर्द्धित कर दूंगा।

इस भाष्यानुवादके १४० पृष्ठ तक श्रीपं० शङ्करदेवजी पाठक काव्यतीर्थ महोदयने संशोधन किया, मुझे प्रूफ देखनेका सौभाग्य प्राप्त न हुआ, इस कारण कई स्थलोंपर शब्दयोजनामें परिवर्तन आदि कुछ न कर सका, जिससे बहुत सम्भव है कि इन स्थलोंमें पाठकगण अवश्य कुछ कमीको अनुभव करेंगे, वैसे तो उन्होंने मेरे उद्देशके अनुसार यथाशक्य उपर्युक्त नियमके अनुसार संशोधन किया जिसके लिये वे धन्यवादके पात्र हैं तथापि कई जगह त्रुटियां रह भी गई हैं, कुछ तो शीघ्रतामें देखनेमें जितनी भी त्रुटियां मिल सकीं शुद्धाशुद्ध पत्रकी सूचीमें दे दी गई हैं, पाठक वहां देखकर शुद्ध कर लें।

पृष्ठ १३ पंक्ति ६ में **'अतिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति'** के पश्चात् **'नातिरात्रे षोडशिनं गृह्णाति'** इतना मूल भाष्यका पाठ कम्पोजिटरोंकी असावधानतामें छूट गया, यह संशोधनका भी, दोष है। एवं पृष्ठ ४० पंक्ति ३में **'ब्रह्मात्मै...इति'** इस एक भाष्यकी पंक्तिका अनुवाद रह गया जो इस प्रकार है:—

"ब्रह्मात्माके साथ एकत्वके ज्ञान होनेकी प्रतिज्ञा नहींकी गई इस निमित्त शास्त्रका आरम्भ उचित है—**'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा'** इत्यादि।"

पृष्ठ १०६ पंक्ति ३० में "(प्रश्न)—तो क्या प्राप्त होता है?" इस पंक्तिको ३२ वीं पंक्तिके पश्चात् रखना चाहिये था, भूल हो गई। पाठक इसे समझ लें। अन्यत्र स्थलोंमें भी त्रुटियोंका रह जाना संभव है। १४० पृष्ठसे आगे तो मुझे स्वयं संशोधन करनेका सौभाग्य प्राप्त हुआ। मैंने भी जहां तक हो सका संशोधन कर दिया। प्रतिदिन आधे फार्म संशोधन कर छपवाना था, फिर अनेक कारणवश इस अनुवादको अविलम्ब प्रकाशित करनेकी आवश्यकता होनेके कारण प्रतिदिन १ फार्म भी संशोधन कर प्रकाशित कराने लगा। पाठक विचार लें कि ८ पृष्ठोंके ३ बार प्रूफ स्वयं एकाकी पढ़ने और संशोधन करनेमें कितना मुझे अधिक परिश्रम करना पड़ा और कितना व्याकुल होना पड़ा। ऐसी परिस्थितिमें मुझमें भी अनेक त्रुटियोंका होना बहुत कुछ संभव है, यह तो मनुष्य सुलभ दोष है। द्वितीय संस्करणमें सब दोष दूर कर दिये जावेंगे।

अब अन्तमें संस्कृत शब्दोंके नियत लिंगोंको हिन्दीमें व्यवहार करनेके विषयमें कुछ निवेदन करना है, वह यह है कि हिन्दीमें आग, हवा, आदि शब्द स्त्रीलिङ्गमें प्रयुक्त होते हैं, इसलिये प्रायः सब लोग अग्नि, वायु आदि शब्दोंको भी हिन्दीमें स्त्रीलिङ्गमें ही प्रयोग करते हैं. किन्तु अग्निपर्यायवाची तेजः और वायुपर्याय-वाची पवन शब्द हिन्दीमें भी पुलिङ्गमें प्रयुक्त किये जाते हैं, तथा आत्मा शब्द हिन्दीमें स्त्रीलिङ्गमें प्रयुक्त होता है, किन्तु आत्मामें विशेषणवाचक परम शब्दके संयोग होनेपर परम + आत्मा=परमात्मा यह शब्द पुलिङ्गमें प्रयुक्त होता है, यह क्यों? विशेषणमात्र होनेसे आत्मा शब्द पुलिङ्ग और विशेषण न होनेपर स्त्रीलिङ्ग होता है, यह लिङ्ग व्यवहार मुझे अधिक रुचा नहीं, इस कारण अनेक स्थलोंपर अग्नि, वायु, आत्मा आदि संस्कृत नियतपुलिङ्ग शब्द पुलिङ्गमें प्रयुक्त किये गये हैं, किन्तु कई स्थलोंपर लोकप्रथानुसार आत्मा आदि शब्द स्त्रीलिङ्ग में भी प्रयुक्त कर दिये गये हैं।

—अनुवादक।

# ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यमें क्या है ?

संसारमें अनेक प्रकारके, पृथक्२ रुचिके, नाना विचारके, बहुतसे सम्प्रदायके तथा भिन्न२ धार्मिक पुरुष होते हैं। अपने२ जन्म जन्मान्तरोंके संस्कार विशेषोंसे किसीको कोई सिद्धान्त रुचता है और किसीको कोई और ही। भिन्न२ धार्मिक वा दार्शनिक सिद्धान्तोंके प्रवर्तक आचार्य किसीकी दृष्टिमें पूजनीय हैं, वे ही किसीकी दृष्टिमें निन्दनीय हैं। तथा किसी२की दृष्टिमें साधारण हैं न पूजनीय न निन्दनीय। इसी कारण कहा जाता है—"**भिन्नरुचिर्हि लोकः।**" ठीक यही उक्ति इस ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यके लिये भी चरितार्थ होती है।

कोई आचार्य शङ्करके भक्त इस भाष्यको अमृतरूपसे पान करता है, कोई विषरूपसे घृणा करता है। कोई विद्वान् इस भाष्यको वेदोंका सिद्धान्त बतलाते हैं, और कोई विद्वान् इसे वेदविरुद्ध सिद्ध करते हैं। तो क्या ये दोनों पक्ष सत्य हैं? अथवा दोनों मिथ्या? विचार करनेसे विदित होता है कि पराकाष्ठामें पहुँचे हुवे ये दोनों पक्ष सत्य नहीं हो सकते और न दोनों मिथ्या। तो अब किसको सही कहें और किसको ग़लत? यही तो बड़ा विकट प्रश्न है। वेदोंके प्रमाणके विना एक इंच भी आगे न बढ़ने वाले शङ्करके सिद्धान्तको असत्य कहें तो मूलतः असत्य सिद्ध करना कठिन काम है, यदि सत्य कहें तो उसे सत्य सिद्ध कर दिखाना और भी कठिन काम है। प्रथम पक्षके पण्डित कहते हैं—यह जो कुछ '**त्वम्-तू, अहम्-मैं**' इस रूपसे संसार दीख रहा है वह अध्यासमय है, काल्पनिक है, लौकिक व्यवहारमात्र है, मिथ्या है, और '**सर्वं ब्रह्म, अहं ब्रह्म**' बस यही सत्य है, यही परम गति है, यही परमार्थ है, एक ही मूल तत्त्व है, यही मूल कारण है, इसीसे सब कार्य उत्पन्न होते हैं, इसलिये उपादान कारण है, इसीके द्वारा उत्पन्न होनेसे निमित्त कारण भी है।

द्वितीय पक्षके पण्डित कहते हैं कि—जो चोरी करता है वह चोर, जिनके यहां चोरी करता है वे पुरुष, जो चोरी जाती है वह वस्तु, चोरको पकड़नेवाली पुलिस तथा चोरको दण्ड देनेवाला शासक पुरुष ये सबके सब एक ब्रह्म कैसे हो सकते हैं? यह किसकी समझमें आने वाली बात है? एवं एक ही तत्त्व निमित्त व उपादान दोनों कारण कभी नहीं हो सकता, क्योंकि लोकमें भी ऐसा दृष्टान्त मिलता नहीं।

अब प्रश्न होता है कि क्या आर्यजगत्को, इसी व्यर्थके विवादमें शुष्क कलहमें समय बिताते रहना चाहिये? क्या इन दोनों पक्षोंमें समझौता करानेका कोई उपाय नहीं?

पाठक गण! यदि आप इन सबके रहस्यको जानना चाहते हैं तो आप '**वेदान्तरहस्य**' पढ़िये, इसमें इन सब रहस्योंका उद्घाटन किया गया है। एक ही ब्रह्म उपादान व निमित्त कारण कैसे हो सकता है और क्यों होता है? इत्यादि सब रहस्योंके मर्म खोलकर इन सिद्धान्तोंकी वेदोंसे सङ्गति लगाई गई है। यह पुस्तक अभी प्रकाशित नहीं हुई है, पाठक धैर्य करें, कालान्तरमें यह भी प्रकाशित होगी। इस वेदान्तरहस्यमें भाष्यविषयक जितने भी प्रश्न, उत्तर, आलोचना और प्रत्यालोचना होनी चाहियें, सबकी समालोचना कर सङ्गति लगा दी गई है।

ब्रह्मसूत्र शाङ्करभाष्यको क्यों पढ़ना चाहिये? इसलिये कि—

इसमें ईश्वरकी सिद्धि कर आस्तिकवादकी स्थापना और नास्तिकवादका खण्डन किया गया है। इसलिये कि—परमेश्वरकृत वेदोंका स्वतः प्रामाण्य स्थापित किया गया है, इसके अतिरिक्त यह भाष्य सबको तर्कशास्त्रोंमें निपुण बना देता है, धुरन्धर वाक्पटु कर देता है इत्यादि अनेक उपकारोंका श्रेय आचार्य शङ्करको है। क्या ऐसे उपकारी आचार्यके उपकारोंको हमें भुला देना चाहिये? क्या हमें आचार्यके प्रति श्रद्धाञ्जलि नहीं चढ़ानी चाहिये? मैं तो सबसे निवेदन करूंगा कि हम लोग सब आचार्यके उपकारोंके ऋणी हैं, इस ऋणसे उन्मुक्त होना यही है कि इस अनुपम ललित सुन्दर भाष्यका पठन पाठन स्वाध्याय सदा करते रहा करें। आइये आप हम सब मिलकर इसका स्वाध्याय करें। इति शम्।

ओ३म्—तत्सत् ।

# ब्रह्मसूत्र शाङ्करभाष्यानुवादकी विषयसूची

## प्रथमाध्याये प्रथमः पादः ।

| संख्या | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|

**इति प्रथमाध्यायस्य तृतीयः पादः।**

---

## अथ चतुर्थः पादः।

## (२) चमसाधिकरण विषयाः



## (३) संख्योपसंग्रहाधिकरणविषयाः

---

## अथ द्वितीयाध्यायारम्भः।

### प्रथमः पादः

इति द्वितीयाध्यायस्य प्रथमः पादः समाप्तः

---

| संख्या | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|

## अथ द्वितीयः पादः ।

### (१) रचनानुपपत्त्यधिकरण विषयाः



### (२) महद्दीर्घाधिकरणविषयाः



### (३) परमाणुजगदकारणत्वाधिकरणविषयाः



### (४) समुदायाधिकरणविषयाः

इति द्वितीयाध्यायस्य द्वितीयः पादः समाप्तः।

ओ३म् तत्सत्

# अनुवादकर्त्तुर्विनिवेदनम्

(१) सर्वाधारं निराधारं लोचनञ्चाप्यलोचनम् ।
सर्वाकारं निराकारं सगुणं ह्यपि निर्गुणम् ॥

(२) अविज्ञेयमपि विज्ञेयमणुञ्चाप्यनणुं ध्रुवम् ।
अन्तिकस्थञ्चापि दूरस्थं प्रसिद्धञ्चाप्रसिद्धकम् ॥

(३) व्यापकत्वाद्धि सर्वेभ्योऽभिन्नं भिन्नं स्वरूपतः ।
अयोगोलगतञ्चाप्यभिन्नं भिन्नमिवानलम ॥

(४) सर्वज्ञमीश्वरं ध्यात्वा गुरूँश्च धिषणोपमान् ।
भावयामि महाभागान् पूजार्हान्हृदि तान् हि तान् ॥

(५) कणादकपिलवेदव्यासगौतम जैमिनि—
पतञ्जलीमहर्षींश्च शास्त्रकारान्विचक्षणान् ॥

(६) आचार्यं शङ्करञ्चापि भाष्यकारं यशस्विनम् ।
नौमि प्रवर्तमानोऽहं कष्टसाध्ये हि कर्मणि ॥

(७) आर्यया भाषया टीकाटिप्पणीयुक्तियुक्तया ।
ब्रह्मसूत्रस्य भाष्यस्यानुवादं कर्तुमुद्यतः ॥

(८) गम्भीरं शाङ्करं भाष्यं क्व चाहं खलु मन्दधीः !
प्रहास्यत्वं गमिष्यामि समवाये विपश्चिताम् ॥

(९) तथापि प्रयते ह्यस्मिन् फलं त्यक्त्वा समुत्सहे ।
कर्मणैव महात्मानः सिद्धिमनुगताः किल ॥

(१०) विधाय कर्म पुरतः संस्मृत्य परमेश्वरम् ।
विशामि ननु निष्कामो भाष्याब्धौ सङ्गवर्जितः ॥

(११) परमेश्वरसाहाय्यसेतुना पारहेतुना ।
पारं यास्यामि भाष्याब्धेर्धृत्योत्साहेन संयुतः ॥

(१२) इति विज्ञापयन् धीरान् गुणदोषज्ञान् बुधान् हि तान् ।
कुर्वेऽनुवादं सुस्पष्टं श्रीशुक्लो माधवात्मजः ॥



# ब्रह्मसूत्रशाङ्करभाष्यम् ।



## समन्वयाध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

उपोद्घातः ।

युष्मदस्मत्प्रत्ययगोचरयोर्विषयविषयिणोस्तमःप्रकाशवद्विरुद्धस्वभावयोरितरेतरभावानुपपत्तौ सिद्धायां तद्धर्माणामपि सुतरामितरेतरभावानुपपत्तिरित्यतोऽस्मत्प्रत्ययगोचरे विषयिणि चिदात्मके युष्मत्प्रत्ययगोचरस्य विषयस्य तद्धर्माणां चाध्यासः, तद्विपर्ययेण विषयिणस्तद्धर्माणां

अन्धकार और प्रकाशके तुल्य विरुद्ध स्वभाववाले [1]अचेतन चेतनस्वभावात्मक, युष्मद्–अस्मत्पदवाच्य [2]तुम हम इस ज्ञानके विषयोंका इतरेतरभाव ( अर्थात् एकमें दूसरेका भाव युष्मत्पद -'तुम'मे अस्मत्पद-'हम'का ज्ञान और अस्मत्पद–'हम' में युष्मत्पद-'तुम' का ज्ञान ) सिद्ध न होने पर युष्मदस्मद् पद–'तुम हम' धर्मोंका भी एक दूसरे मे नितान्त अभाव है । इस कारण चेतनात्मक अस्मत्पदवाच्य विषयी–'हम' मे युष्मत्पदवाच्य विषय–'तुम' और उसके धर्मोंका अध्यास होता है, तथा विपर्ययमे अस्मत्पदवाच्य चेतनात्मक विषयी और उसके धर्मोंका युष्मत्पदवाच्य विषयमे अध्यास यद्यपि मिथ्या होना उचित है, तो भी अत्यन्त भिन्न धर्म और

---

१ "तुम" कभी "हम" नही हो सकता, और न कभी "हम" "तुम" हो सकता है । ये दोनों "तुम और हम" अन्धकार और प्रकाशके समान अत्यन्त विरुद्ध धर्म वाले होते हैं। विषय-घट पट आदि अचेतन हैं, और विषयको जानने वाला विषयी आत्मा चेतन होते हैं, इस कारण विषय-विषयी–अचेतन-चेतन होते हैं। विषय–'तुम' युष्मत्पदवाच्य है अर्थात् 'तुम' शब्दसे कहा जाता है, विषयी–चेतन आत्मा 'हम' अस्मत्पदवाच्य है अर्थात् 'हम' शब्दसे कहा जाता है । जब 'तुम' 'हम' नहीं हो सकता और न कभी 'हम' 'तुम' हो सकता है तो 'तुम'मे जो 'तुम'का धर्म है वह भी 'हम'में नहीं हो सकता, तथा 'हम'का 'हम' धर्म भी 'तुम'में नहीं होसकता है । इस प्रकार तुममे हमका भाव और हममें तुमका भाव तथा तुममें हमका धर्म और हममें तुमका धर्म एक दूसरेमें न होनेपर भी अज्ञानवशसे एक दूसरेमें एक दूसरे का भाव और धर्मों का ज्ञान हो रहा है—अनुवादक ।

२ भाष्यमें यद्यपि 'इदमस्मत्प्रत्ययगोचरयोः' ऐसा पढ़ना चाहिये था, तथापि 'इदम्'के स्थानमें "त्वं" शब्द पढ़नेसे अत्यन्त भेद ज्ञापन कराता है । जैसा "अस्मत्", शब्दका विरुद्धवाचक शब्द "त्वं" है वैसा "इदम्—यह" शब्द नहीं है । लोकमें "एते वयम्, इमे वयम् आस्महे—यह हम बैठते हैं" इस प्रकार ( अभेदरूपसे ) अधिक प्रयोग मिलते हैं—भामती

च विषयेऽध्यासो मिथ्येति भवितुं युक्तम्। तथाप्यन्योन्यस्मिन्नन्योन्यात्मकतामन्योन्यधर्मांश्चाध्यस्येतरेतराविवेकेन, अत्यन्तविविक्तयोर्धर्मधर्मिणोर्मिथ्याज्ञाननिमित्तः सत्यानृते मिथुनीकृत्य, अहमिदं ममेदमिति नैसर्गिकोऽयं लोकव्यवहारः।

प्रश्नः—आह—कोऽयमध्यासो नामेति।

उत्तरम्—उच्यते—स्मृतिरूपः परत्र पूर्वदृष्टावभासः। तं केचिदन्यत्रान्यधर्माध्यास इति वदन्ति। केचित्तु यत्र यदध्यासस्तद्विवेकाग्रहनिबन्धनो भ्रम इति। अन्ये तु यत्र यदध्यासस्तस्यैव विपरीतधर्मत्वकल्पनामाचक्षते इति। सर्वथापि त्वन्यस्यान्यधर्मावभासतां न व्यभिचरति। तथाच लोकेऽनुभवः—शुक्तिका हि रजतवदवभासते, एकश्चन्द्रः सद्वितीयवदिति।

प्रश्नः—कथं पुनः प्रत्यगात्मन्यविषयेऽध्यासो विषयतद्धर्माणाम्। सर्वो हि पुरोऽवस्थिते विषये विषयान्तरमध्यस्यति, युष्मत्प्रत्ययापेतस्य च प्रत्यगात्मनोऽविषयत्वं ब्रवीषि।

उत्तरम्—उच्यते—न तावदयमेकान्तेनाविषयः, अस्मत्प्रत्ययविषयत्वात्, अपरोक्षत्वाच्च प्रत्यगात्मप्रसिद्धेः। न चायमस्ति नियमः पुरोऽवस्थित एव विषये विषयान्तरमध्यसितव्यमिति। अप्रत्यक्षेऽपि ह्याकाशे बालास्तलमलिनताद्यध्यस्यन्ति। एवमविरुद्धः प्रत्यगात्मन्यप्यनात्माध्यासः। तमेतमेवंलक्षणमध्यासं पण्डिता अविद्येति मन्यन्ते। तद्विवेकेन च वस्तुस्वरूपावधारणं विद्यामाहुः। तत्रैवं सति यत्र यदध्यासस्तत्कृतेन दोषेण गुणेन वाऽणुमात्रेणापि स न संबध्यते, तमेतमविद्याख्यमात्मानात्मनोरितरेतराध्यासं पुरस्कृत्य सर्वे प्रमाणप्रमेयव्यवहारा लौकिका वैदिकाश्च प्रवृत्ताः सर्वाणि च शास्त्राणि विधि-

धर्मियोंके विषयमें एक दूसरेके विवेक शून्य ज्ञानसे अन्य २ आत्मा और शरीरादि धर्मीमें अन्य अन्योंको और अन्यान्य धर्मोंको अध्यास करके मिथ्याज्ञाननिमित्तक-अध्यासनिमित्तक--सत्य-चेतनरूप आत्म, अनृत-बुद्धि इन्द्रिय देहादि इन दोनो धर्मियोको एकत्रित करके 'मैं यह हूं' 'मेरा यह है' इस प्रकार यह स्वाभाविक लोक का व्यवहार हो रहा है।

प्रश्न—अध्यास किसे कहते हैं?

उत्तर—परत्र-शुक्तिकादिमें स्मृतिरूप पहिले देखे हुये (रजत आदि) का भान होना अध्यास कहलाता है। उस अध्यासको कोई अन्यमें अन्य धर्मोंका अध्यास कहते हैं, कोई तो जहां पर जिसका अध्यास होता है वह विवेक ज्ञानसे अगृहीत होनेसे भ्रम है ऐसा कहते हे, और अन्य कोई जिसका जहा पर अध्यास होता है उसीके विपरीत धर्म कल्पनाको अध्यास कहते हे। सर्वथा ही तो अन्यमें अन्य धर्मोंका भान होना नही छूटता है। तथा लोकमें यह अनुभव है कि सीप चांदीके तुल्य प्रतीत होता है, एक चन्द्रमा ( जलपूर्ण पात्रमें या आंखको अंगुलीसे दबाने पर ) दोके तुल्य प्रतीत होता है।

प्रश्न—( शुक्तिकादिमें रजत आदिका अध्यास होना हो तो होने दो ) कैसे फिर व्यापक अविषय आत्मामें विषयों और विषयके धर्मोंका अध्यास होता है? सब लोग सम्मुख स्थित हुये ( इन्द्रिय और अर्थों से संयुक्त ) घट पट आदि विषयमें ही विषयान्तरको अध्यास करते हैं। युष्मत्पदवाच्यसे रहित चेतनरूप आत्मा को आप अविषय कहते हैं?

उत्तर—यह आत्मा एक सिद्धान्तरूपसे तो अविषय नहीं हैं ( अर्थात् चेतन आत्मा भी विषय ही है ) क्योंकि यह आत्मा 'हम' इस प्रकार ज्ञानका विषय होता है, तथा यह व्यापक आत्मा अपरोक्ष अर्थात् प्रत्यक्षरूपसे प्रसिद्ध भी होता है। यह नियम नहीं है कि सम्मुखस्थ विषयमें ही विषयान्तरका अध्यास हो क्योंकि अप्रत्यक्ष आकाशमें भी बालक लोग मलिनता आदिका अध्यास करते हैं, इस कारण चेतन व्यापक आत्मामें भी अध्यासका होना अविरुद्ध है। इस लक्षणयुक्त अध्यासको पण्डित

प्रतिषेधमोक्षपराणि।

प्रश्नः—कथं पुनरविद्यावद्विषयाणि प्रत्यक्षादीनि प्रमाणानि शास्त्राणि चेति।

उत्तरम्—उच्यते—देहेन्द्रियादिष्वहंममाभिमानरहितस्य प्रमातृत्वानुपपत्तौ प्रमाणप्रवृत्त्यनुपपत्तेः। नहीन्द्रियाण्यनुपादाय प्रत्यक्षादिव्यवहारः संभवति। नचाधिष्ठानमन्तरेणेन्द्रियाणां व्यवहारः संभवति। नचानध्यस्तात्मभावेन देहेन कश्चिद्व्याप्रियते। नचैतस्मिन्सर्वस्मिन्नसति असङ्गस्यात्मनः प्रमातृत्वमुपपद्यते। नच प्रमातृत्वमन्तरेण प्रमाणप्रवृत्तिरस्ति तस्मादविद्यावद्विषयाण्येव प्रत्यक्षादीनि प्रमाणानि शास्त्राणि च। पश्वादिभिश्चाविशेषात्। यथा हि पश्वादयः शब्दादिभिः श्रोत्रादीनां सम्बन्धे सति शब्दादिविज्ञाने प्रतिकूले जाते ततो निवर्तन्ते अनुकूले च प्रवर्तन्ते, यथा दण्डोद्यतकरं पुरुषमभिमुखमुपलभ्य मां

लोग अविद्या मानते हैं, उस अध्यासके विवेक ज्ञानसे वस्तुके वास्तविक स्वरूपके ज्ञानको ही पण्डित लोग विद्या कहते हैं। ऐसी अवस्थामें जहां पर जिसका अध्यास होता है उस अध्यासकृत दोष या गुणसे वह चेतन आत्मा अणुमात्र भी सम्बद्ध नहीं होता है। उस अविद्या नामक—आत्मा और अनात्मामें एक दूसरेके—अध्यासको आगे रखकर सब लौकिक और वैदिक प्रमाण प्रमेय व्यवहार होते हैं। तथा [1]विधि, निषेध और मोक्ष परक सब शास्त्र भी ( अध्यासको आगे रखकर प्रवृत्त हुवे हैं )।

प्रश्न—कैसे फिर प्रत्यक्ष आदि प्रमाण और शास्त्र अविद्यायुक्त हैं ?

उत्तर—देह और इन्द्रियादिमें जिसको अहं और ममत्वका अभिमान नहीं है वह प्रमाता नहीं हो सकता, इस कारण [2]प्रमाता न होने पर प्रमाणकी प्रवृत्ति नहीं होसकती, इन्द्रियोंको ग्रहण न करके प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों का व्यवहार नहीं होता है, न शरीर आदि स्थानके बिना इन्द्रियोंका व्यवहार होता है, न कोई ऐसे देहसे काम करता है जिसमें आत्माका अध्यास न हुवा हो, न इन सबके न होने पर असङ्ग आत्मा प्रमाता सिद्ध हो सकता है, और न प्रमाताके विना प्रमाणकी प्रवृत्ति हो सकती है, इस कारण प्रत्यक्ष आदि प्रमाण और शास्त्र सब अविद्यायुक्त हैं, तथा यह व्यवहार पशु आदियोंके साथ समान है। जैसे पशु आदि श्रोत्र आदि इन्द्रियोंका शब्दोंके साथ सम्बन्ध होने पर शब्दादि ज्ञान होनेके पश्चात् प्रतिकूल—विरुद्ध होने पर निवृत्त होते हैं और अनुकूल होने पर प्रवृत्त होते हैं, जिस प्रकार दण्ड हाथमें लिये हुवे मनुष्यको सामने प्राप्त होकर यह मुझको मारना चाहता है इस प्रकार जान-भागना आरम्भ कर देते हैं, तथा हरे भरे तिनकोंसे पूर्ण हाथ वाले मनुष्यको प्राप्तकर उसके सामने

---

१ किसी काममें प्रवृत्ति करानेके लिये जो विधानरूप शास्त्रीय आज्ञा हो वह विधि है, जैसे:—

"अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकामः"

स्वर्ग की कामना करने वाला यज्ञ करे, यह विधि है।

किसी काम में अप्रवृत्ति कराने की जो शास्त्रीय आज्ञा हो, वह निषेध है, जैसे:—

"मा हिंस्यात् सर्वा भूतानि"

अर्थात्—सब प्राणियोंको न मारे, यह निषेध है।

जो विधि निषेधसे रहित आत्मज्ञान कराने वाले अध्यात्मपरक शास्त्र हैं वह मोक्षपरक हैं, जैसे:—'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः' इत्यादि—अनुवादक।

२ 'प्रमाता' आत्माको कहते हैं, जो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे ज्ञान करता है। 'प्रमाण' वह है जिससे ज्ञान होता है जैसे नेत्र आदि इन्द्रियोंसे यह अमुक पुरुष है ऐसा ज्ञान होता है, 'प्रमेय' वह है जो जाना जाता है जैसे घट पट आदि ज्ञेय होनेसे प्रमेय हैं। जो प्रतीति होती है वह 'प्रतीति-प्रमा' कहाती है, जैसे—यह घट है, यह पट है, यह प्रतीति होती है—अनुवादक।

हन्तुमयमिच्छतीति पलायितुमारभन्ते, हरिततृणपूर्णपाणिमुपलभ्य तं प्रत्यभिमुखीभवन्ति, एवं पुरुषा अपि व्युत्पन्नचित्ताः क्रूरदृष्टीनाक्रोशतः खड्गोद्यतकरान्बलवत उपलभ्य ततो निवर्तन्ते, अविपरीतान्प्रति प्रवर्तन्ते, अतः समानः पश्वादिभिः पुरुषाणां प्रमाणप्रमेयव्यवहारः । पश्वादीनां च प्रसिद्धोऽविवेकपुरःसरः प्रत्यक्षादिव्यवहारस्तत्कालः समान इति निश्चीयते । शास्त्रीये तु व्यवहारे यद्यपि बुद्धिपूर्वकारी नाविदित्वात्मनः परलोकसंबन्धमधिक्रियते तथापि न वेदान्तवेद्यमशनायाद्यतीतमपेतब्रह्मक्षत्रादिभेदमसंसार्यात्मतत्त्वमधिकारेऽपेक्ष्यते, अनुपयोगादधिकारविरोधाच्च । प्राक्च तथाभूतात्मविज्ञानात्प्रवर्तमानं शास्त्रमविद्यावद्विषयत्वं नातिवर्तते । तथाहि—'ब्राह्मणो यजेत'. इत्यादीनि शास्त्राण्यात्मनि वर्णाश्रमवयोऽवस्थादिविशेषाध्यासमाश्रित्य प्रवर्तन्ते । अध्यासो नाम अतस्मिंस्तद्बुद्धिरित्यवोचाम । तद्यथा पुत्रभार्यादिषु विकलेषु सकलेषु

चले जाते हैं, एवं विवेकी पुरुष भी क्रूर दृष्टियुक्त, चमकाते हुवे तलवार हाथमे लिये हुवे बलवानों को प्राप्त कर उनसे दूर हो जाते हैं और उनसे विपरीत अपने अनुकूल पुरुषोंके पास प्रवृत्त होते हैं, इस कारण पुरुषोंका पशु आदियोंके साथ प्रमाण और प्रमेयका व्यवहार समान है। पशु आदियों का विवेक रहित प्रत्यक्षादि व्यवहार प्रसिद्ध है. उन पशुओंके साथ समान व्यवहार देखे जानेसे विद्वान् पुरुषोंके भी प्रत्यक्षादि व्यवहार और व्यवहार काल समान ही हैं ऐसा निश्चय होता है।

*शास्त्रीय व्यवहारमें तो यद्यपि आत्मा परलोकके साथ सम्बन्धको न जानकर बुद्धि पूर्वक करनेवाला पुरुष अधिकृत नहीं किया जाता है ( अर्थात् विधि निषेध परक शास्त्र अविवेकी पुरुषको परलोकसे सम्बन्ध होने वाले स्वर्गादि फल वाले कर्ममे प्रयुक्त नहीं करता है ) तथापि वेदान्तसे जानने योग्य, भूख प्यासमे होने. ब्राह्मण क्षत्रियादि वर्णभेदसे रहित असंसारी आत्मतत्त्व शास्त्रीय स्वर्गादिविषयक अधिकारमे अपेक्षित नहीं होता है, क्योंकि उसका ( शास्त्रीय कर्माधिकारमें उस अकर्ता अभोक्ता असंसारी आत्मतत्त्वका ) उपयोग नहीं होता है, तथा ( कर्माधिकारमें ऐसे आत्मतत्त्वको प्रयोग करना ) विरोध भी होता है। इस प्रकार के आत्मविज्ञानसे पहिले भी प्रवृत्त होने वाला शास्त्र अविद्यायुक्त दोषसे पृथक नहीं होता है जैसा कि:—

"ब्राह्मण यज्ञ करे"

इत्यादि शास्त्र आत्मामें ब्राह्मणादि वर्ण, ब्रह्मचर्यादि आश्रम, आयु, कुमारादि अवस्था विशेष अध्यास मे आश्रय करके ही प्रवृत्त होते हैं, किसी वस्तुमे अन्यथा ज्ञान करना अध्यास कहलाता है, यह हम कह चुके। जैसे कि—पुत्र भार्यादियोंके दुःखित वा स्वस्थ होने पर मै ही दुःखित वा स्वस्थ हूं इस प्रकार बाह्य धर्मोंको आत्मामे अध्यास कर लेता है, नथा शरीर धर्मोंको ( भी आत्मामें अध्यास कर

---

*प्रच्छा —प्रत्यक्षादि व्यवहार अविद्यायुक्त विषय हो तो होने दो, 'स्वर्गके इच्छुक ज्योतिष्टोमसे यज्ञ करें' ऐसे शास्त्रको तो देहात्माके अध्यास मे परिवर्त्तित नहीं कर सकते। यहां तो परलोक फलके उपभोग योग्य कोई अधिकारी प्रतीत होता है, तथा यह परम ऋषि जैमिनिका सूत्र है:—

"शास्त्रफलं प्रयोक्तरि तल्लक्षणत्वात्तस्मात् स्वयं प्रयोगे स्यात्

( पूर्व मी० अ० ३ । पा० ७ । सू० १८ )

"अर्थात् शास्त्रका फल प्रयोक्तामें होता है, क्योंकि उसका फल उसी प्रयोक्तामें लक्षित होता है, इसलिये स्वतः प्रयुक्त होने पर प्रयोक्तामें फल होता है।"

भस्मीभूत देह आदि पारलौकिक फलके लिये प्रयुक्त नहीं किया जाता, इसलिये शास्त्र देहसे अतिरिक्त किसी आत्माको अधिकार करता है। उस आत्माको जानना ही विद्या है, तो क्यों शास्त्र अविद्यायुक्त-विषय है ? इस प्रकार शङ्काकर भाष्यकार कहते हैं कि—शास्त्रीय व्यवहारमें तो......भामती।

वा अहमेव विकलः सकलो वेति बाह्यधर्मानात्मन्यध्यस्यति, तथा देहधर्मान्—स्थूलोऽहं, गौरोऽहं, तिष्ठामि, गच्छामि, लङ्घयामि चेति। तथेन्द्रियधर्मान्—मूकः, काणः, क्लीबः, बधिरः, अन्धोऽहमिति। तथाऽन्तःकरणधर्मान्कामसंकल्पविचिकित्साध्यवसायादीन्। एवमहंप्रत्ययिनमशेषस्वप्रचारसाक्षिणि प्रत्यगात्मन्यध्यस्य तं च प्रत्यगात्मानं सर्वसाक्षिणं तद्विपर्ययेणान्तःकरणादिष्वध्यस्यति। एवमयमनादिरनन्तो नैसर्गिकोऽध्यासो मिथ्याप्रत्ययरूपः कर्तृत्वभोक्तृत्वप्रवर्तकः सर्वलोकप्रत्यक्षः। अस्यानर्थहेतोः प्रहाणाय आत्मैकत्वविद्याप्रतिपत्तये सर्वे वेदान्ता आरभ्यन्ते। यथा चायमर्थः सर्वेषां वेदान्तानां तथा वयमस्यां शारीरकमीमांसायां प्रदर्शयिष्यामः।

---

लेता है) जैसे–मैं स्थूल हूं, मैं दुर्बल हूं, मैं गोरा हूं, बैठता हूं, जाता हूं, लंघन करता हूं इत्यादि। तथा इन्द्रियोंके धर्मोंको, जैसे–मैं गूंगा हूं, मैं काणा हूं, नपुंसक हूं, बहिरा हूं, अन्धा हूं, तथा अन्तःकरण के धर्मों की, जैसे–काम–इच्छा, सङ्कल्प–निश्चय, विचिकित्सा–संशय, अध्यवसाय दृढ़ निश्चय आदि। एवं अहंप्रत्ययी-अन्तःकरणकी सब अन्तःकरणको प्रचार रूप क्रियामें साक्षी होने वाले व्यापक आत्मामें अध्यास कर तथा उस व्यापक, सबके साक्षी आत्माको विपर्ययसे (आत्माकी विपरीततासे) अन्तःकरण आदिमें अध्यास करता है। इस प्रकार अनादि, अनन्त, स्वाभाविक, मिथ्याज्ञानस्वरूप, कर्तृत्व भोक्तृत्व को प्रवृत्त करानेवाला अध्यास सब लोगोंको प्रत्यक्ष है। इस अनर्थके बीजरूप अध्यासको नाश करने के लिये तथा आत्माकी एकत्व विद्याको जाननेके लिये सब वेदान्त आरम्भ किये जाते हैं। जिस प्रकार सब वेदान्तोंका यह प्रयोजन है, उस प्रकार हम इस [1]शारीरक मीमांसामें दिखावेंगे।

---

१—शरीर ही शरीरक है (स्वार्थमें क प्रत्यय है) शरीरमें रहने वाला शारीरक–जीवात्मा है, [**'तत्र भवः'** (अ० ४। ३। ५३) इससे भवार्थमें अथवा **'सोऽस्य निवासः'** (अ० ४। ३। ८९) इससे निवासार्थमें अण् प्रत्यय हो गया है], उस त्वंपदाभिधेय—त्वंपदसे कहे जाने वाले जीवात्माका तत्पदाभिधेय (**'तत्त्वमसि'** वाक्यमें तत्पदसे कहे जाने वाले) परमात्माकी रूपताकी मीमांसा—विवेचना जो हो वह शारीरक मीमांसा है—**भामती**।

## प्रथमाध्याये प्रथमः पादः ।

### जिज्ञासाधिकरणम् ।

वेदान्तमीमांसाशास्त्रस्य व्याचिख्यासितस्येदमादिमं सूत्रम्—

**अथातो ब्रह्मजिज्ञासा ॥ १ ॥**

तत्राथशब्द आनन्तर्यार्थः परिगृह्यते नाधिकारार्थः, ब्रह्मजिज्ञासाया अनधिकार्यत्वात् । मङ्गलस्य च वाक्यार्थे समन्वयाभावात् । अर्थान्तरप्रयुक्त एव ह्यथशब्दः श्रुत्या मङ्गलप्रयोजनो भवति । पूर्वप्रकृतापेक्षायाश्च फलत आनन्तर्याव्यतिरेकात् ।

प्रश्नः—सति चानन्तर्यार्थत्वे यथा धर्मजिज्ञासा पूर्ववृत्तं वेदाध्ययनं नियमेनापेक्षत एवं ब्रह्मजिज्ञासापि यत्पूर्ववृत्तं नियमेनापेक्षते तद्वक्तव्यम् । स्वाध्यायानन्तर्यं तु समानम् । नन्विह कर्मावबोधानन्तर्यं विशेषः ।

उत्तरम्—न । धर्मजिज्ञासायाः प्रागप्यधीतवेदान्तस्य ब्रह्मजिज्ञासोपपत्तेः । यथाच हृदयाद्यवदाना-

---

( अस्मदादि द्वारा ) व्याख्यान करनेके अभीप्सित वेदान्त मीमांसा शास्त्रका यह पहिला सूत्र है:—

**अथातो ब्रह्मजिज्ञासा ॥ १ ॥**

सूत्रमें 'अथ' शब्द अनन्तर वाचक लिया जाता है अधिकार वाचक नहीं क्योंकि ब्रह्मजिज्ञासा अधिकार करने योग्य नहीं होती है । ( यदि कहो कि यहां अथ शब्द मङ्गलवाचक है तो ) मङ्गलवाचक अथ शब्दका ब्रह्मजिज्ञासारूप वाक्यार्थ में अन्वय नहीं होता है । अर्थान्तर अर्थात् आनन्तर्यार्थकरूप से प्रयुक्त किये जाने पर ही अथ शब्द सुने जाने पर ही मङ्गलवाचक होजाता है । तथा पूर्वप्रकृत ( धर्मजिज्ञासा ) की अपेक्षामें भी [1]फलतः—परिणामतः आनन्तर्यार्थकसे पृथक नहीं है ।

प्रश्न—आनन्तर्यार्थक होने पर जैसे धर्मजिज्ञासा पूर्ववृत्त-विशेषकारण वेदाध्ययनको अपेक्षा करती है वैसे ही ब्रह्मजिज्ञासा भी जिस पूर्ववृत्त-विशेषकारण को नियमसे अपेक्षा करती है उसे कहना चाहिये ।

यदि कहा जाय कि—स्वाध्यायके अनन्तर (ब्रह्मजिज्ञासा करनी चाहिये तो स्वाध्याय कारण धर्मजिज्ञासाका भी है इस कारण धर्मजिज्ञासा और ब्रह्मजिज्ञासा दोनोंमें यह स्वाध्याय कारण) तो समान है ।

यदि यह कहा जाय कि—यहां यज्ञादि कर्मबोधके अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा होती है, ( धर्मजिज्ञासामें तो वेदाध्ययनके अनन्तर ) इस कारण ब्रह्मजिज्ञासामें धर्मजिज्ञासासे विशेषता होती है ?

उत्तर—ऐसा मानना उचित नहीं, क्योंकि [2]धर्मजिज्ञासासे प्रथम ही वेदान्तज्ञको [3]ब्रह्मजिज्ञासा होती है । जिस

---

१—हम आनन्तर्यार्थताको व्यसनीरूपसे चाहते नहीं, किन्तु ब्रह्मजिज्ञासाके कारणरूप पूर्वप्रकृतकी सिद्धिके लिये चाहते हैं । अथ शब्दके पूर्व प्रकृतार्थक ( धर्मजिज्ञासाको ) अपेक्षा करने पर भी वह ब्रह्मजिज्ञासा सिद्ध होती है, इसलिये आनन्तर्यार्थकताको निश्चय करनेका हमारा आग्रह व्यर्थ है, इस कारण भाष्यकार ने **"फलतः"** कहा है, तत्वतः तो यह है कि किसी विकल्पको निर्देश करनेमें पूर्वप्रकृतकी अपेक्षा होती है, यहां किसी विकल्पान्तरका निर्देश नहीं है, इस कारण परिशेषसे अथ शब्द आनन्तर्यार्थक ही उचित होता है—**भामती ।**

२—भामती टीकाकारने "धर्मजिज्ञासासे प्रथम ही" के स्थानमें "कर्मबोधसे प्रथम ही" ऐसा लिखा है, प्रश्नके अनुसार तो "कर्मबोधसे प्रथम ही" ऐसा उनका अर्थ करना उचित ही है । जैसा धर्म क्रियापेक्षित है एवं कर्म भी, इस समानतासे उन्होंने लिखा है इसीकारण भामतीकारने पृष्ठ १३५ में **'यदपि शास्त्रविदामनुक्रमणम्'** इसपर टीका करते हुवे लिखा है कि—"धर्म-कर्मके होनेसे" सत्र में **"कर्मावबोधनम्"** ऐसा लिखा है—**अनुवादक ।**

नामानन्तर्यनियमः, क्रमस्य विवक्षितत्वात्। न तथेह क्रमो विवक्षितः, शेषशेषित्वेऽधिकृताधिकारे वा प्रमाणाभावात्, धर्मब्रह्मजिज्ञासयोः फलजिज्ञास्यभेदाच्च। अभ्युदयफलं धर्मज्ञानं

प्रकार [4]हृदय आदि अवदानोंका (काटनेका) क्रम विवक्षित होनेसे आनन्तर्य नियम है, इस प्रकार धर्म और ब्रह्मजिज्ञासामें क्रम विवक्षित नहीं है। तथा धर्मजिज्ञासा और ब्रह्मजिज्ञासामें न [5]शेषशेषिभाव है, और न [1]अधिकृताधिकारके ग्रहणमें (अर्थात् गुणी पुरुषको गुणविषयक प्रशंसाको कहनेमें) कोई प्रमाण है। 'अथ' शब्द क्रमार्थक इस कारण भी नहीं है कि धर्म तथा ब्रह्मजिज्ञासामें फल भेद तथा जिज्ञास्य भेद होता है, जैसे, अभ्युदय—लौकिक सुखरूप फलवाला धर्म

३—यद्यपि वेदान्ताध्ययन ब्रह्मजिज्ञासामें पूर्वकारण नहीं है, तथापि वेदान्ताध्ययनके बिना ब्रह्मजिज्ञासा युक्त नहीं है। वेदान्तज्ञको धर्मजिज्ञासाके बिना ही ब्रह्मजिज्ञासा करनी चाहिये, क्योंकि धर्मजिज्ञासाका उपयोग ब्रह्मजिज्ञासामें नहीं होता है, इसलिये धर्मजिज्ञासाके अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासा करनी उचित नहीं—**आनंदगिरीय व्याख्या।**

४—धर्मजिज्ञासा और ब्रह्मजिज्ञासामें कार्यकारणभाव न होने पर भी आनन्तर्योक्तिद्वारा क्रमज्ञानार्थक यहां अथ शब्दका अर्थ है, जैसा कि:-

"हृदयस्याग्रेऽवद्यति अथ जिह्वाया अथ वक्षसः।"

'प्रथम हृदयके आगेसे काटता है, पश्चात् जिह्वाके, फिर इसके अनन्तर छातीके अग्र भागसे काटता है।'

यहां पर अवदानोंका (काटनेका) क्रम तथा अथ शब्द क्रमार्थक है - **रत्नप्रभा व्याख्या।**

**हृदयस्याग्रे॰** इस श्रुति शब्द पर डा॰ थीबो टिप्पणी देते हैं -

"He cuts off from the heart, then from the tongue, then from the breast." (P. 11)

इसका अभिप्राय ऊपर टिप्पणीमें दे दिया गया है।

५ शेषशेषिभाव अर्थात् अङ्गाङ्गिभाव वा साध्यसाधक भावको कहते हैं शेष अङ्ग अर्थात् गौणको कहते हैं, शेषी—मुख्यको, जैसे, अग्निहोत्र यज्ञ शेषी अर्थात् मुख्य कर्म है और समिधाहोम तथा आग्नेय अष्टाकपाल होम अग्निहोत्र यज्ञके शेष- अङ्गकर्म हैं। अथवा जैसे सन्ध्योपासन एक शेषी—अङ्गवान् प्रधान कर्म है, और आचमन, मार्जन तथा प्राणायाम आदि उसके शेष अर्थात् अङ्ग हैं। इस प्रकार से धर्मजिज्ञासामें और ब्रह्मजिज्ञासा में शेषशेषिभाव नहीं —**अनुवादक।**

**'ब्रह्मचर्याश्रमं समाप्य गृही भवेत् गृहाद् वनी भूत्वा प्रव्रजेच्च'** इति श्रुति से तथा—

**अधीत्य विधिवद्वेदान् पुत्रानुत्पाद्य धर्मतः।**
**इष्ट्वा च शक्तितो यज्ञैर्मनो मोक्षे निवेशयेत्॥**

इस स्मृतिसे अधिकारी सिद्ध हुये का अधिकार प्रतीत होता है ऐसा यदि कहोगे तो ठीक नहीं क्योंकि—

**'ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेत्'** इस श्रुति से, तथा—

**'आसादयति शुद्धात्मा मोक्षं वै प्रथमाश्रमे।'**

**इस स्मृतिके प्रमाणसे यह निश्चय होता है कि तुम्हारी दिखलाई हुई श्रुति और स्मृति अशुद्धचित्त वालोंके लिये है। इस कथन का अभिप्राय यह है कि—यदि जन्मान्तरोंके किये कर्मोंसे चित्त शुद्ध होजाय तब तो ब्रह्मचर्यसे ही संन्यासी होकर ब्रह्मके जाननेकी इच्छा करनी चाहिये, और जब चित्त शुद्ध नहीं इस प्रकार यदि प्रतीत होता हो तब तो गृहस्थी होना चाहिये, गृहस्थी होने पर भी अशुद्धता बनी रहे**

तच्चानुष्ठानापेक्षम्। भव्यश्च धर्मो जिज्ञास्यो न ज्ञानकालेऽस्ति, पुरुषव्यापारतन्त्रत्वात्। इह तु भूतं ब्रह्म जिज्ञास्यं नित्यत्वान्न पुरुषव्यापारतन्त्रम्। चोदनाप्रवृत्तिभेदाच्च। या हि चोदना धर्मस्य लक्षणं सा स्वविषये नियुञ्जानैव पुरुषमवबोधयति। ब्रह्मचोदना तु पुरुषमवबोधयत्येव केवलं, अवबोधस्य चोदनाऽजन्यत्वान्न पुरुषोऽवबोधे नियुज्यते। यथाऽक्षार्थसंनिकर्षेणार्थावबोधे तद्वत्।

प्रश्नः—तस्मात्किमपि वक्तव्यं यदनन्तरं ब्रह्मजिज्ञासोपदिश्यत इति।

उत्तरम्—उच्यते—नित्यानित्यवस्तुविवेकः, इहामुत्रार्थभोगविरागः, शमदमादिसाधनसंपत्, मुमुक्षुत्वं

---

ज्ञान है, वह अनुष्ठानकी अपेक्षा करता है ( अर्थात् क्रिया द्वारा कर्म करनेकी अपेक्षा करता है ) मोक्षफलवाला ब्रह्मज्ञान तो किसी अनुष्ठानकी अपेक्षा नहीं करता है। जिज्ञासनीय धर्म जो भव्य अर्थात् भविष्यमें साधनीय है वह ज्ञानकालमें नहीं है, क्योंकि वह धर्म पुरुषोंके प्रयत्नके अधीन होता है, किन्तु यह जिज्ञास्य ब्रह्म तो भूत है ( अर्थात् असाधनीय है, प्रयत्नान्तरकी अपेक्षा नहीं करता है ) क्योंकि ब्रह्म नित्य होनेसे पुरुषोंके प्रयत्नाधीन नहीं होता है।

प्रेरणाकी प्रवृत्तिके भेदसे भी ( अथ शब्द क्रमार्थक नहीं ), धर्मका लक्षणरूप जो ( **स्वर्गकामो यजेत**—स्वर्गकी कामना करनेवाला यज्ञ करे इत्यादि ) प्रेरणा है वह अपने विषयमें नियुक्त करती हुई पुरुषको बोध कराती है। (**अहं ब्रह्मास्मि, अयमात्मा ब्रह्म, तत्वमसि इत्यादि**) ब्रह्मप्रेरणा तो केवल पुरुषको ही बोध कराती है ( और किसी विषय में पुरुषको प्रवृत्त नहीं कराती है ) क्योंकि ज्ञान प्रेरणाद्वारा उत्पन्न नहीं होता है इसलिये पुरुष ज्ञानमें नियुक्त नहीं किया जाता है, जैसे इन्द्रियोंका किसी विषयके साथ सम्बन्ध होनेमें जो ज्ञान उत्पन्न होता है उस ज्ञानमें ( पुरुष नियुक्त नहीं किया जाता है ) उसी प्रकार ( ब्रह्मज्ञानमें पुरुष नियुक्त नहीं किया जाता है )

प्रश्न—इस कारण कुछ भी तो कहना चाहिये जिसके अनन्तर ब्रह्मजिज्ञासाका उपदेश किया जाता है?

उत्तर—नित्य अनित्य वस्तुओंका ज्ञान, इहलोक और परलोकमें अर्थोंके—विषयोंके भोगका विराग, [2]शम दम

---

तो वानप्रस्थी होजाय, वानप्रस्थी होने पर भी अशुद्धता दूर न हो तो कुछ और समय तक समय यापन करे, मन में शुद्धता आजाने पर सन्यासी हो जाना चाहिये. जैसे कि यह श्रुतिका प्रमाण है.—

"**यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत्।**"

अर्थात् जिस दिन ही विराग उत्पन्न हो जाय उसी दिन संन्यस्त होना चाहिये।

इस कारण धर्मजिज्ञासा और ब्रह्मजिज्ञासाका 'अधिकारी सिद्ध हुवका अधिकार' इस प्रकार सम्बन्ध होने मे कोई प्रमाण नहीं हो सकता—**रत्नप्रभाव्याख्या**।

१ इन दोनों जिज्ञास्योंमें न केवल स्वरूपतः भेद है, किन्तु ज्ञापक तथा प्रमाणप्रवृत्ति भेदोंसे भी इनमें भेद है—**भामती**।

२ शम, दम, उपरति, तितिक्षा, श्रद्धा और समाधान ये ६ षट्क सम्पत्ति कहलाती हैं। आत्मा और मनको अधर्माचरणसे हटाकर धर्माचरणमें प्रवृत्त करना '**शम**' है। नेत्र आदि इन्द्रियों तथा शरीरको व्यभिचार कर्मसे हटाकर जितेन्द्रियत्व आदि शुभ कर्ममें प्रवृत्त करना '**दम**' है। दुष्ट पुरुषोंसे अलग रहना '**उपरति**' है। निन्दा, स्तुति, हानि, लाभ होते रहनेपर भी हर्ष शोकको छोड़कर मोक्षके साधनोंमें लगे रहना '**तितिक्षा**' है। वेद आदि सत्य शास्त्र और इनके बोधसे पूर्ण आप्त विद्वान् सत्योपदेष्टा महापुरुषोंके वचनोंपर विश्वास करना '**श्रद्धा**' है। चित्तकी एकाग्रता '**समाधान**' है। भाष्यस्थ '**शमदमादि**' मे आदिपदसे उपरति आदि चार अन्य लिये जाते हैं—**अनुवादक**।

जायते । व्यवहारे तु यत्र यथा दृष्टस्तप्यतापकभावस्तत्र तथैव स इति न चोदयितव्यः परिहर्तव्यो वा भवति ॥ १० ॥

## २ महद्दीर्घाधिकरणम् । सू० ११

प्रधानकारणवादो निराकृतः । परमाणुकारणवाद इदानीं निराकर्तव्यः । तत्रादौ तावद्योऽणुवादिना ब्रह्मवादिनि दोष उत्प्रेक्ष्यते स प्रतिसमाधीयते । तत्रायं वैशेषिकाणामभ्युपगमः—कारणद्रव्यसमवायिनो गुणाः कार्यद्रव्ये समानजातीयं गुणान्तरमारभन्ते, शुक्लेभ्यस्तन्तुभ्यः शुक्लस्य पटस्य प्रसवदर्शनात्तद्विपर्ययादर्शनाच्च । तस्माच्चेतनस्य ब्रह्मणो जगत्कारणत्वेऽभ्युपगम्यमाने कार्येऽपि जगति चैतन्यं समवेयात् । तददर्शनात्तु न चेतनं ब्रह्म जगत्कारणं भवितुमर्हतीति । इममभ्युपगमं तदीययैव प्रक्रियया व्यभिचारयति—

**[1]महद्दीर्घवद्वा ह्रस्वपरिमण्डलाभ्याम् ॥ ११ ॥**

एषा तेषां प्रक्रिया-परमाणवः किल कंचित्कालमनारब्धकार्या यथायोगं रूपादिमन्तः

---

तप्य—तापकभाव देखा जाता है वहां वैसा ही होता है, इससे इस विषयमें न कुछ कहना और न कुछ परिहार करना पड़ता है ॥ १० ॥ यह प्रथम रचनानुपपत्त्यधिकरण समाप्त हो गया ।

## २ महद्दीर्घाधिकरणम् । सू० ११

प्रधानकारणवादका निराकरण हो चुका, अब परमाणुकारणवादका निराकरण होना चाहिये, प्रथम तो परमाणुवादी ब्रह्मवादीपर जिस दोषको देखते हैं उसीका प्रतिसमाधान किया जाता है । वैशेषिकोंका यह सिद्धान्त है कि कारणद्रव्यमें समवायसम्बन्धसे रहनेवाले गुण कार्य द्रव्यमें समान जातिवाले दूसरे गुणोंको आरम्भ करते हैं, क्योंकि सफेद तागोंसे सफेद कपड़ेकी उत्पत्ति देखी जाती है, और इससे विरुद्ध ( सफेदसे नीले हरे आदिकी उत्पत्ति ) नहीं देखी जाती । इस कारण चेतन ब्रह्मको जगत्का कारण मानें तो कार्य जगत्में भी चैतन्य आ जाता, चेतनता न देखे जानेके कारण ही तो चेतन ब्रह्म जगत्का कारण नहीं हो सकता । सूत्रकार व्यास जी इस वैशेषिक सिद्धान्तको उन्हींकी प्रक्रियामे ( उत्पत्तिनियमसे ) व्यभिचार (अनियम ) दिखाते हैं—

**महद्दीर्घवद्वा ह्रस्वपरिमण्डलाभ्याम् ॥ ११ ॥**

वैशेषिकोंकी प्रक्रिया यह है—परमाणु जब किसी कार्यको आरम्भ नहीं करते हैं तब कुछ काल

---

[1]—इस सूत्रभाष्यपर वैशेषिक प्रक्रियाका निम्नलिखित प्रकारसे थीबोने अनुवाद किया है, विद्यार्थियोंकी सुगमताके लिये यहां दिया जाता है:—

The system of the Vaiseshikas is the following:- The atoms which possess, according to their special kind, the qualities of colour, etc, and which are of spherical form, subsist during a certain period without producing any effect. After that, the unseen principle (adrishta), etc. acting as operative causes and conjunction constituting the non-inherent cause, they produce the entire aggregate of effected things, beginning with binary ( two and two—दो और दो ) atomic compounds. At the same time the qualities of the causes (i.e. of the simple atoms) produce corresponding qualities in the effects. Thus when two atoms produce a binary atomic compound ( द्व्यणुकगत घेरा ) the special qualities belonging to the simple atoms, such as white colour, etc. produce a corresponding white

पारिमाण्डल्यपरिमाणाश्च तिष्ठन्ति । ते च पश्चाददृष्टादिपुरःसराः संयोगसचिवाश्च सन्तो द्व्यणुकादिक्रमेण कृत्स्नं कार्यजातमारभन्ते । कारणगुणाश्च कार्ये गुणान्तरम् । यदा द्वौ परमाणू द्व्यणुकमारभेते तदा परमाणुगता रूपादिगुणविशेषाः शुक्लादयो द्व्यणुके शुक्लादीन-परानारभन्ते । परमाणुगुणविशेषस्तु पारिमाण्डल्यं न द्व्यणुके पारिमाण्डल्यमपरमारभते, द्व्यणुकस्य परिमाणान्तरयोगाभ्युपगमात् । अणुत्वह्रस्वत्वे हि द्व्यणुकवर्तिनी परिमाणे वर्ण-यन्ति । यदापि द्वे द्व्यणुके चतुरणुकमारभेते तदापि समानं द्व्यणुकसमवायिनां शुक्लादीना-मारम्भकत्वम् । अणुत्वह्रस्वत्वे तु द्व्यणुकसमवायिनी अपि नैवारभेते, चतु-

तक वे यथायोग्य रूप आदिवाले तथा पारिमाण्डल्य परिमाणयुक्त रहते हैं, पश्चात् वे अदृष्ट—दैवी शक्तिसे प्रेरित होकर संयुक्त होते हैं तब 'द्व्यणुक आदि क्रमसे सम्पूर्ण कार्यसमुदायको आरम्भ करते हैं, और कारणगत गुण कार्यमें गुणान्तरको उत्पन्न करते हैं। जब दो परमाणु द्व्यणुकको आरम्भ करते हैं तब परमाणुगत शुक्ल आदि रूपादि गुणविशेष द्व्यणुकमें अन्य शुक्ल आदि गुणोंको उत्पन्न करते हैं। परमाणुका गुणविशेष पारिमाण्डल्य तो द्व्यणुकमे अन्य पारिमाण्डल्य परिमाणको उत्पन्न नहीं करता, क्योंकि द्व्यणुकको अन्य परिमाण माना है, द्व्यणुकवर्त्ती परिमाण अणु तथा ह्रस्व होता है ऐसे वर्णन करते हैं। और जब दो द्व्यणुक भी चतुरणुकको आरंभ करते हैं तब भी द्व्यणुकमें समवायसम्बन्धमे रहनेवाले गुणोंका शुक्ल आदियोंको आरंभ करना समान ही है, द्व्यणुकमें समवायसम्बन्धसे रहनेवाले अणुत्व और ह्रस्वत्व भी चतुरणुकमें अणुत्व और ह्रस्वत्वको आरम्भ नहीं करते, क्योंकि चतुरणुकको महान् और दीर्घ परिमाण-

---

colour in the binary compound. One special quality, however, of the simple atoms, viz. atomic sphericity, does not produce corresponding sphericity (परमाणुगत परिमण्डल) in the binary compound; for the forms of extention belonging to the latter are said to be minuteness (anutva) and shortness. And, again, when two binary compounds combining produce a quaternary atomic compound ( चतुरणुकगत घेरा ), the qualities, such as whiteness, etc., inherent in the binary compounds produce corresponding qualities in the quaternary compounds; with the exception, however, of the two qualities of minuteness and shortness. For it is admitted that the forms of extention belonging to the quaternary compounds are not minuteness and shortness, but bigness (mahattva) and length. The same happens when many simple atoms or many binary compounds or a simple atom and a binary compound combine to produce new effects.

Well, then, we say, just as from spherical atoms binary compounds are produced, which are minute and short, and ternary compounds which are big and long, but not anything spherical; or as from binary compounds, which are minute and short, ternary compounds ( त्र्यणुकगत घेरा), etc. are produced which are big and long, not minute or short, so this noni-ntelligent world may spring from the intelligent. Brahma. This is a doctrine to which you —the Vaiseshika—cannot on your own principles, object.

ण्वणुकस्य महत्त्वदीर्घत्वपरिमाणयोगाभ्युपगमात् । यदापि बहवः परमाणवो बहूनि वा द्व्यणुकानि द्व्यणुकसहितो वा परमाणुः कार्यमारभते तदापि समानैषा योजना । तदेवं यथा परमाणोः परिमण्डलात्सतोऽणु ह्रस्वं च द्व्यणुकं जायते महद्दीर्घं च त्र्यणुकादि न परिमण्डलम्, यथा वा द्व्यणुकादणोर्ह्रस्वाच्च सतो महद्दीर्घं च त्र्यणुकं जायते नाणु नो ह्रस्वम्, एवं चेतनाद्ब्रह्मणोऽचेतनं जगज्जनिष्यत इत्यभ्युपगमे किं तव च्छिन्नम् । अथ मन्यसे विरोधिना परिमाणान्तरेणाक्रान्तं कार्यद्रव्यं द्व्यणुकादीत्यतो नारम्भकाणि कारणगतानि पारिमाण्डल्यादीनीत्यभ्युपगच्छामि, न तु चेतनाविरोधिना गुणान्तरेण जगत आक्रान्तत्वमस्ति, येन कारणगता चेतना कार्ये चेतनान्तरं नारभेत । नह्यचेतना नाम चेतनाविरोधी कश्चिद्गुणोऽस्ति, चेतनाप्रतिषेधमात्रत्वात् । तस्मात्पारिमाण्डल्यादिवैषम्यात्प्राप्नोति चेतनाया आरम्भकत्वमिति । मैवं मंस्थाः । यथा कारणे विद्यमानानामपि पारिमाण्डल्यादीनामनारम्भकत्वमेवं चैतन्यस्यापीत्यस्यांशस्य समानत्वात् । न च परिमाणान्तराक्रान्तत्वं पारिमाण्डल्यादीनामनारम्भकत्वे कारणं, प्राक्परिमाणान्तरारम्भात्पारिमाण्डल्यादीनामारम्भकत्वोपपत्तेः । आरब्धमपि कार्यद्रव्यं प्राग्गुणारम्भात्क्षणमात्रमगुणं तिष्ठतीत्यभ्युपगमात् । न च परिमाणान्तरारम्भे व्यग्राणि पारिमाण्डल्यादीनीत्यतः स्वसमानजातीयं परिमाणान्तरं नारभन्ते परिमा-

वाले मानते हैं । और जब भी बहुतसे परमाणु बहुतसे द्व्यणुकोंको अथवा द्व्यणुकसहित परमाणु कार्यको आरभ करते हैं तब भी यह नियम समान ही है । तो इस प्रकार जैसे परमाणुके विद्यमान परिमण्डलसे अणु और ह्रस्व द्व्यणुक उत्पन्न हो जाता है, और महान् तथा दीर्घ त्र्यणुक आदि भी उत्पन्न हो जाते हैं किन्तु परिमण्डल उत्पन्न नहीं होता, अथवा जैसे अणु तथा ह्रस्व होता हुवा द्व्यणुकसे भी महान् और दीर्घ त्र्यणुक उत्पन्न हो जाता है वह त्र्यणुक न अणुपरिमाणवाला होता है न ह्रस्व परिमाणवाला, इसी प्रकार चेतन ब्रह्मसे भी अचेतन जगत् उत्पन्न हो जायगा इस प्रकार स्वीकार करनेमें तुम्हारी क्या हानि हो जाती है ? यदि यह मानते हो कि विरोधी अन्य परिमाणसे द्व्यणुकादि कार्यद्रव्य आक्रान्त होता है, इसलिये कारणगत पारिमाण्डल्य परिमाण आरम्भक नहीं होते हैं यह मानता हूं, और तुम्हारे मतमें चेतनविरोधी गुणान्तरसे ( अचेतनसे ) जगत् आक्रान्त नहीं हो सकता है, जिससे कारणगत चेतन कार्यमें चेतनान्तरको आरम्भ न करे, और न तुम्हारे मतमें अचेतन नामक चेतनके विरोधी कोई गुण है, क्योंकि ( जगत्की ) चेतनताकी केवल निषेध मात्र तो करते हो ( अर्थात् तुम तो '**सर्वं खल्विदं ब्रह्म**' ऐसा मानते हो ) इसलिये [1]पारिमाण्डल्य परिमाणकी विषमता होनेसे ( हमारे मतमें तो वह आरम्भक नहीं होता, किन्तु तुम्हारे मतमे चेतन ) चेतनताका आरम्भक हो सकता है ।

इस आक्षेपपर वेदान्तियोंका कहना है कि—

ऐसा तुम नहीं मान सकते, क्योंकि जैसे कारणमें विद्यमान भी पारिमाण्डल्य परिमाण आरम्भक नहीं होता, इस प्रकार चेतन भी आरम्भक नहीं होता है, यह अंश दोनोंमे समान है । परिमाणान्तरसे आक्रान्त होना पारिमाण्डल्य परिमाणोंका आरम्भक न होनेमें कारण नहीं हो सकता, क्योंकि परिमाणान्तरके आरम्भ होनेसे प्रथम पारिमाण्डल्यादि आरम्भक हो सकते हैं, तथा आरम्भ किया हुवा कार्य द्रव्य भी गुणान्तरके आरम्भ होनेसे पहिले क्षणमात्रके लिये अगुण होकर रहता है ऐसा मानते हो । परिमाणान्तरके आरम्भ करनेमें पारिमाण्डल्य परिमाण व्यग्र होते हैं इसलिये वे अपने समानजातीय परिमाणान्तरको आरम्भ नहीं करते—ऐसा भी नहीं कह सकते हो, क्योंकि परिमाणान्तरके उत्पन्न होनेमें अन्य कारण माने गये हैं, जैसेः—

---

१—नित्य परमाणुओंमें जो परिमाण होता है उसे पारिमाण्डल्य परिमाण कहते हैं—अनुवादक ।

णान्तरस्यान्यहेतुत्वाभ्युपगमात्। 'कारणबहुत्वात्कारणमहत्त्वात्प्रचयविशेषाच्च महत्' (वै० सू० ७।१।९) 'तद्विपरीतमणु' (७।१।१०) 'एतेन दीर्घत्वह्रस्वत्वे व्याख्याते' (७।१।१७) इति हि काणभुजानि सूत्राणि। नच संनिधानविशेषात्कुतश्चित्कारणबहुत्वादीन्येवारभन्ते न परिमाण्डल्यादीनीत्युच्येत, द्रव्यान्तरे गुणान्तरे वारभ्यमाणे सर्वेषामेव कारणगुणानां स्वाश्रयसमवायाविशेषात्। तस्मात्स्वभावादेव पारिमाण्डल्यादीनामनारम्भकत्वं, तथा चेतनाया अपीति द्रष्टव्यम्। संयोगाच्च द्रव्यादीनां विलक्षणानामुत्पत्तिदर्शनात्समानजातीयोत्पत्तिव्यभिचारः।

प्रश्नः—द्रव्ये प्रकृते गुणोदाहरणयुक्तमिति चेत्?

उत्तरम्—न। दृष्टान्तेन विलक्षणारम्भमात्रस्य विवक्षितत्वात्। नच द्रव्यस्य द्रव्यमेवोदाहर्तव्यं गुणस्य वा गुण एवेति कश्चिन्नियमे हेतुरस्ति। सूत्रकारोऽपि भवतां द्रव्यस्य गुणमुदाजहार—'प्रत्यक्षाप्रत्यक्षाणामप्रत्यक्षत्वात्संयोगस्य पञ्चात्मकं न विद्यते' (वै० सू० ४।२।२) इति। यथा प्रत्यक्षाप्रत्यक्षयोर्भूम्याकाशयोः समवयन्संयोगोऽप्रत्यक्ष एवं प्रत्यक्षाप्रत्यक्षेषु पञ्चसु भूतेषु समवयच्छरीरमप्रत्यक्षं स्यात्। प्रत्यक्षं हि शरीरम्।

(१) कारणबहुत्वात्कारणमहत्त्वात्प्रचयविशेषाच्च (वै० सू० ७। १। ९)।

(२) तद्विपरीतमणु (७। १। १०)।

(३) एतेन दीर्घत्वह्रस्वत्वे व्याख्याते (७। १। १७)।

ये कणादके बनाये हुवे सूत्र हैं। यदि कहोगे कि कहीं सन्निकर्षविशेषसे अनेक कारणयुक्त द्रव्य ही आरम्भक होते हैं पारिमाण्डल्य परिमाण आरम्भक नहीं होते हैं–यह भी नहीं कह सकते, क्योंकि द्रव्यान्तर या गुणान्तरके आरम्भ करनेमें सभी कारणगुण समवायसम्बन्धसे अपने आश्रयमें समानरूपसे रहते हैं, इस कारण स्वभावसे ही पारिमाण्डल्य परिमाण आरम्भक नहीं होते, इसी प्रकार चेतनका आरम्भक न होना भी देखना चाहिये। और दूसरी बात यह है कि संयोगसे विलक्षण द्रव्यादियोंकी उत्पत्ति देखे जानेसे समानजातीयका उत्पन्न होना नियम नहीं है।

प्रश्न—यहां तो द्रव्यरूप परमाणुका प्रकरण है, इसलिये पारिमाण्डल्यपरिमाणरूप गुणका उदाहरण देना ठीक नहीं?

उत्तर—यह कहना अनुचित है, क्योंकि यहां तो दृष्टान्तसे विलक्षण आरम्भ होना मात्र तात्पर्य है। द्रव्यका द्रव्य ही और गुणका गुण ही उदाहरण देना यह कोई नियममें हेतु नहीं है। आपके सूत्रकारने भी द्रव्यके विषयमें गुणको उदाहरण दिया है—

प्रत्यक्षाप्रत्यक्षाणामप्रत्यक्षत्वात्संयोगस्य पञ्चात्मकं न विद्यते (वै० सू० ४। २। २)

जैसे प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष भूमि और आकाशका मिश्रित संयोग अप्रत्यक्ष है, इस प्रकार प्रत्यक्ष पृथिवी आदि अप्रत्यक्ष वायु आदि पञ्चभूतोंसे मिश्रित संयोग अप्रत्यक्ष होना चाहिये, शरीरका पार्थिव होना प्रत्यक्ष है, इस कारण शरीर पाञ्चभौतिक नहीं, अभिप्राय यह है कि—संयोग गुण है, शरीर द्रव्य है।

---

१—अनेक कारण होनेसे, कारणमें महत्त्व होनेसे और विशेष समुदाय होनेसे कार्य द्रव्यमें महापरिमाण आ जाता है।

२—परमाणुओंमें ये तीनों बातें न होनेसे उनमें महापरिमाण नहीं होता है, किन्तु उनका पारिमाण्डल्य परिमाणमात्र रहता है। इस कारण महापरिमाणसे परमाणुका परिमाण विपरीत–उल्टा होता है।

३—जिस प्रकार अणुत्व और महत्त्व अणुत्व तथा महत्त्ववाले नहीं होते हैं यह प्रतिपादन किया है इससे दीर्घत्व ह्रस्वत्वका भी व्याख्यान समझ लेना चाहिये, अर्थात् दीर्घत्व तथा ह्रस्वत्व भी दीर्घत्व ह्रस्वत्ववाले नहीं होते हैं, जहां महत्त्व है वहां दीर्घत्व है, वहां अणुत्व है वहां ह्रस्वत्व है और जहां अणुत्व नित्य है वहां ह्रस्वत्व भी नित्य है—अनुवादक।

तस्मान्न पाञ्चभौतिकमिति । एतदुक्तं भवति—गुणश्च संयोगो द्रव्यं शरीरम्। 'दृश्यते तु' ( ब्र० सू० २।१।६ ) इति चात्रापि विलक्षणोत्पत्तिः प्रपञ्चिता।

प्रश्नः—नन्वेवं सति तेनैवैतद्गतम् ?

उत्तरम्—नेति ब्रूमः। तत्सांख्यं प्रत्युक्तम्, एतत्तु वैशेषिकं प्रति।

प्रश्नः—नन्वतिदेशोऽपि समानन्यायतया कृतः। 'एतेन शिष्टापरिग्रहा अपि व्याख्याताः' ( ब्र० सू० २।१।१२ ) इति ?

उत्तरम्—सत्यमेतत् । तस्यैव त्वयं वैशेषिकप्रक्रियारम्भे तत्प्रक्रियानुगतेन निदर्शनेन प्रपञ्चः कृतः ॥ ११ ॥

## ३ परमाणुजगदकारणत्वाधिकरणम् । सू० १२–१७

### उभयथापि न कर्मातस्तदभावः ॥ १२ ॥

इदानीं परमाणुकारणवादं निराकरोति । स च वाद इत्थं समुत्तिष्ठते—पटादीनि हि लोके सावयवानि द्रव्याणि स्वानुगतैरेव संयोगसचिवैस्तन्त्वादिभिर्द्रव्यैरारभ्यमाणानि दृष्टानि। तत्सामान्येन यावत्किंचित्सावयवं तत्सर्वं स्वानुगतैरेव संयोगसचिवैस्तैस्तैर्द्रव्यैरारब्धमिति गम्यते। स चायमवयवावयविविभागो यतो निवर्तते सोऽपकर्षपर्यन्तगतः परमाणुः। सर्वं चेदं जगद्गिरिसमुद्रादिकं सावयवं, सावयवत्वाच्चाद्यन्तवत्। नचाकारणेन कार्येण भवितव्यमित्यतः परमाणवो जगतः कारणमिति कणभुगभिप्रायः। तानीमानि चत्वारि भूतानि भूम्युदकतेजःपवनाख्यानि सावयवान्युपलभ्य चतुर्विधाः परमाणवः परि-

---

'दृश्यते तु' (ब्र० सू० २।१।६) यहांपर भी विलक्षणोत्पत्तिको विस्ताररूपसे वर्णन कर दिया है।

प्रश्न—ऐसा होनेपर तो उसीसे विलक्षणोत्पत्ति आ गई ( फिर पुनर्विधान क्यों ) ?

उत्तर—नहीं आ जाती, क्योंकि वह तो सांख्यके लिये कही गयी, और यह तो वैशेषिकोंके लिये है।

प्रश्न—एतेन शिष्टापरिग्रहा अपि व्याख्याताः ( ब्र० सू० २ । १ । १२ ) इससे समानन्यायपूर्वक अतिदेश भी कर दिया था ?

उत्तर—हां—यह ठीक है, उसीका तो इस वैशेषिक प्रक्रियाके आरम्भमें उस प्रक्रियान्तर्गत दृष्टान्तसे यह विस्तार किया गया है ॥ ११ ॥ यह दूसरा महद्दीर्घाधिकरण समाप्त हो गया।

## ३ परमाणुजगदकारणत्वाधिकरणम् । सू० १२–१७

### उभयथापि न कर्मातस्तदभावः ॥ १२ ॥

अब परमाणुकारणवादको निराकरण करते हैं। वह वैशेषिक परमाणुकारणवाद इस प्रकार है—लोकमें पट आदि सावयव सब द्रव्य अपनेमें होनेवाले, संयोग सहायवाले धागे आदि द्रव्योंसे ही आरम्भ करते देखे गये हैं, उनकी समानतासे जितने भी सावयव द्रव्य हैं वे सब उन२ अपने से सम्बद्ध होनेवाले संयोगसचिवोंसे ( संयोग सहायवालोंसे ) युक्त द्रव्योंसे आरम्भ किये गये हैं ऐसा प्रतीत होता है। अवयव और अवयवीका विभाग जहां निवृत्त होता है वह अत्यन्त सूक्ष्मभावको प्राप्त हो कर परमाणु कहलाता है, ये सब पर्वत समुद्र आदि जगत् सावयव हैं, सावयव होनेसे ये सब आदि और अन्तवाले हैं। कार्य कारणरहित नहीं होता है, इस कारण परमाणु जगत्का कारण है यह कणादजीका अभिप्राय है। ये पृथिवी, जल, तेज और वायुनामक चार भूत सावयव उपलब्ध होते हैं, इस कारण चार प्रकारके परमाणुओंकी कल्पना की जाती है। इन परमाणुओंके अत्यन्त सूक्ष्मत्वको प्राप्त होनेपर फिर पीछे उनका विभाग

कल्प्यन्ते तेषां चापकर्षपर्यन्तगतत्वेन परतो विभागासंभवाद्विनश्यतां पृथिव्यादीनां परमाणुपर्यन्तो विभागो भवति स प्रलयकालः। ततः सर्गकाले च वायवीयेष्वणुष्वदृष्टापेक्षं कर्मोत्पद्यते तत्कर्म स्वाश्रयमणुमणवन्तरेण संयुनक्ति ततो द्व्यणुकादिक्रमेण वायुरुत्पद्यते। एवमग्निरेवमाप एवं पृथवी एवमेव शरीरं सन्द्रियमिति। एव सर्वमिदं जगदणुभ्यः संभवति। अणुगतेभ्यश्च रूपादिभ्यो द्व्यणुकादिगतानि रूपादीनि संभवन्ति तन्तुपटन्यायेनेति काणादा मन्यन्ते। तत्रेदमभिधीयते—विभागावस्थानां तावदणूनां संयोगः कर्मापेक्षोऽभ्युपगन्तव्यः, कर्मवतां तन्त्वादीनां संयोगदर्शनात्। कर्मणश्च कार्यत्वान्निमित्तं किमप्यभ्युपगन्तव्यम्। अनभ्युपगमे निमित्ताभावान्नाण्वाद्यं कर्म स्यात्। अभ्युपगमेऽपि यदि प्रयत्नोऽभिघातादिर्वा ( अथा ) यथादृष्टं किमपि कर्मणो निमित्तमभ्युपगम्येत तस्यासंभवान्नैवाण्वाद्यं कर्म स्यात्। नहि तस्यामवस्थायामात्मगुणः प्रयत्नः संभवति शरीराभावात्। शरीरप्रतिष्ठे हि मनस्यात्मनः संयोगे सत्यात्मगुणः प्रयत्नो जायते। एतेनाभिघाताद्यपि दृष्टं निमित्तं प्रत्याख्यातव्यम्। सर्गोत्तरकालं हि तत्सर्वं नाद्यस्य कर्मणो निमित्तं संभवति। अथादृष्टमाद्यस्य कर्मणो निमित्तमित्युच्येत तत्पुनरात्मसमवायि वा स्यादणुसमवायि वा। उभयथापि नादृष्टनिमित्तमणुषु कर्मावकल्पेतादृष्टस्याचेतनत्वात्। नह्यचेतनं चेतनेनानधिष्ठितं स्वतन्त्रं प्रवर्तते प्रवर्तयति वेति सांख्यप्रक्रियायामभिहितम्। आत्मनश्चानुत्पन्नचैतन्यस्य तस्यामवस्थायामचेतनत्वात्। आत्मसमवायित्वाभ्युपगमाच्च नादृष्टमणुषु कर्मणो निमित्तं स्यादसम्बन्धात्।

संभव नहीं होता है, नष्ट होनेवाले पृथिवी आदियोंका परमाणुपर्यन्त विभाग होता है, वह प्रलय काल है। पश्चात् सृष्टिकालमें वायवीय परमाणुओंमें अदृष्टको अपेक्षा करनेवाला कर्म उत्पन्न होता है, वह कर्म अपने आश्रयमें रहनेवाले परमाणुको परमाण्वन्तरसे संयुक्त करता है, तब द्व्यणुकादिक्रमसे वायु उत्पन्न होता है, इस प्रकार अग्नि, जल और पृथिवी उत्पन्न होती है, इसी तरह ये शरीर इन्द्रियोंके सहित उत्पन्न हो जाता है, इसी प्रकार यह सब जगत् परमाणुओंसे उत्पन्न होता है। परमाणुगत रूप आदियोंसे द्व्यणुकगत रूप आदि तन्तुपटन्यायसे उत्पन्न होते हैं, इस प्रकार कणादजीके अनुयायी लोग मानते हैं।

यहांपर यह कहा जाता है—विभागावस्थाको प्राप्त हुवे परमाणुओंके संयोगको कर्मापेक्ष मानना पड़ेगा, क्योंकि कर्मयुक्त तागोंका संयोग देखा गया है, तथा कर्म कार्य होनेसे किसी निमित्तको भी मानना पड़ेगा, कोई निमित्त न माने जानेपर निमित्त न होनेसे परमाणुओंमें आरम्भिक कर्म न होगा, कोई निमित्त माने जानेपर भी यदि वह प्रयत्न है अथवा अभिघात अर्थात् संघर्ष है जैसा देखा गया हो वैसा कर्मके किसी भी निमित्तको मानना चाहिये, उस निमित्तके असम्भव होनेसे परमाणुओंमें आरम्भिक कर्म न होगा, उस अवस्थामें आत्माका गुण जो प्रयत्न है वह नहीं हो सकता, क्योंकि (विभाग अवस्थामें) शरीर नहीं होता है। मन शरीरमें प्रतिष्ठित होनेपर ही आत्माके साथ संयोग होनेपर आत्माका गुण प्रयत्न उत्पन्न होता है, इस हेतुसे संघर्ष आदि देखे हुवे निमित्तोंका भी खण्डन हो जाता है। प्रयत्न और अभिघात आदि सब कर्म सृष्टिके पश्चात् होते हैं, ये सब प्रारम्भिक कर्मके निमित्त नहीं हो सकते।

यदि यह कहा जाय कि आदि कर्मका निमित्तकारण अदृष्ट ( अर्थात् धर्म और अधर्म ) है तो वह अदृष्ट आत्माके साथ समवायसम्बन्धसे रहता है अथवा परमाणुओंके साथ समवायसम्बन्धसे रहता है? दोनों प्रकारसे भी परमाणुओंमें अदृष्टनिमित्तक कर्मकी कल्पना नहीं कर सकते, क्योंकि अदृष्ट अचेतन होता है। चेतन आत्मासे रहित कोई अचेतन वस्तु स्वतन्त्ररूपसे प्रवृत्त नहीं होती वा प्रवृत्त कराती है यह हमने सांख्यप्रक्रियामें कह दिया, चेतनोत्पत्तिरहित आत्मा भी उस विभागावस्थामें अचेतन ही रहता है। अदृष्टको आत्मसमवायी माननेसे भी परमाणुओंमें कर्मका निमित्तक अदृष्ट नहीं हो सकता है, क्योंकि उस

प्रश्नः-वैशेषिकः—अदृष्टवता पुरुषेणास्त्यणूनां संबन्ध इति चेत् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—संबन्धसातत्यात्प्रवृत्तिसातत्यप्रसङ्गो नियामकान्तराभावात् । तदेवं नियतस्य कस्यचित्कर्मनिमित्तस्याभावान्नाणुष्वाद्यं कर्म स्यात् । कर्माभावात्तन्निबन्धनः संयोगो न स्यात् । संयोगाभावाच्च तन्निबन्धनं द्व्यणुकादि कार्यजातं न स्यात् । संयोगश्चाणोरण्वन्तरेण सर्वात्मना वा स्यादेकदेशेन वा । सर्वात्मना चेदुपचयानुपपत्तेरणुमात्रत्वप्रसङ्गो दृष्टविपर्ययप्रसङ्गश्च । प्रदेशवतो द्रव्यस्य प्रदेशवता द्रव्यान्तरेण संयोगस्य दृष्टत्वात् । एकदेशेन चेत्सावयवत्वप्रसङ्गः ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—परमाणूनां कल्पिताः प्रदेशाः स्युरिति चेत् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—कल्पितानामवस्तुत्वादवस्त्वेव संयोग इति वस्तुनः कार्यस्यासमवायिकारणं न स्यात् । असति चासमवायिकारणे द्व्यणुकादिकार्यद्रव्यं नोत्पद्येत । यथा चादिसर्गे निमित्ताभावात्संयोगोत्पत्त्यर्थं कर्म नाणूनां संभवत्येवं महाप्रलयेऽपि विभागोत्पत्त्यर्थं कर्म नैवाणूनां संभवेत् । नहि तत्रापि किंचिन्नियतं तन्निमित्तं दृष्टमस्ति । अदृष्टमपि भोगप्रसिद्ध्यर्थं न प्रलयप्रसिद्ध्यर्थमित्यतो निमित्ताभावान्न स्यादणूनां संयोगोत्पत्त्यर्थं विभागोत्पत्त्यर्थं वा कर्म । अतश्च संयोगविभागाभावात्तदायत्तयोः सर्गप्रलययोरभावः प्रसज्येत । तस्मादनुपपन्नोऽयं परमाणुकारणवादः ॥ १२ ॥

अदृष्टका परमाणुओंके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है ।

प्रश्न-वैशेषिक—अदृष्टवान् पुरुषोंका परमाणुओंके साथ सम्बन्ध होता है ?

उत्तर-वेदान्ती—यदि ऐसा मान तो सर्वदा सम्बन्ध होनेसे सदा संयोगकी ही प्रवृत्ति होती रहेगी, क्योंकि कोई और नियामक—अधिष्ठाता तो नहीं है । इस प्रकार किसी कर्मके निमित्त नियत न होनेसे परमाणुओंमें आरम्भिक कर्म नहीं होगा, कर्मके न होनेसे कर्मनिमित्तक संयोग न होगा, संयोग न होनेसे संयोगनिमित्तक द्व्यणुकादि कार्यसमूह न बनेंगे । परमाणुका परमाण्वन्तरसे संयोग सर्वात्मरूपसे है अथवा एकदेशसे ? यदि सर्वात्मरूपसे संयोग होता है तो उपचय अर्थात् वृद्धि न होनेसे परमाणुमात्र ही रहेगा तथा यह सर्वात्मरूपसे संयोग होना दृष्ट विषयोंके साथ विरोध भी होता है, क्योंकि प्रदेशवान् पदार्थका प्रदेशवान पदार्थोंके साथ संयोग होना देखा गया है । यदि परमाणुके एकदेशके साथ संयोग होता तो परमाणु सावयव हो जावेगा ।

प्रश्न-वैशेषिक—परमाणुओंके प्रदेश कल्पित होते हैं यदि ऐसा माना जाय ?

उत्तर-वेदान्ती—यदि ऐसा मानें तो कल्पित वस्तु वस्तु नहीं होती, इसलिये अवस्तुका संयोग अवस्तु होगा, संयोग अवस्तु होनेसे कार्य वस्तुके प्रति संयोग असमवायिकारण न होगा ( क्योंकि वैशेषिकोंका यह सिद्धान्त है कि तन्तुसंयोग पटके प्रति असमवायिकारण है ), संयोगरूप असमवायिकारण न होनेपर द्व्यणुकादि कार्य द्रव्य उत्पन्न न होगा । जैसे आदिसृष्टिमें निमित्तके न होनेसे संयोगोत्पत्तिके निमित्त परमाणुओंमें कर्म नहीं हो सकता, वैसे महाप्रलयमें भी विभागोत्पत्तिके निमित्त परमाणुओंमें कर्म न हो सकेगा, क्योंकि विभागावस्थामें भी विभागनिमित्तक कोई नियत नहीं देखा गया है, और दूसरी बात यह है कि धर्माधर्म—पापपुण्य रूप अदृष्ट भी भोगकी प्रसिद्धिके लिये है न कि प्रलयकी प्रसिद्धिके लिये, इसलिये निमित्तके अभावमें परमाणुओंके संयोगोत्पत्तिके लिये अथवा विभागोत्पत्तिके लिये कर्म न होगा, इसीलिये संयोग और विभाग न होनेसे संयोग विभागाधीन सृष्टि और प्रलयका अभावप्रसङ्ग होगा, इस कारण यह परमाणुकारणवाद ठीक नहीं है ॥ १२ ॥

समवायाभ्युपगमाच्च साम्यादनवस्थितेः ॥ १३ ॥

समवायाभ्युपगमाच्च तदभाव इति प्रकृतेनाणुवादनिराकरणेन संबध्यते । द्वाभ्यां ग्गणुभ्यां द्व्यणुकमुत्पद्यमानमत्यन्तभिन्नमणुभ्यामणवोः समवैतीत्यभ्युपगम्यते भवता । नचैवमभ्युपगच्छता शक्यतेऽणुकारणता समर्थयितुम् ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—कुतः ?

उत्तरम्-वेदान्ती—साम्यादनवस्थितेः । यथैव द्व्यणुभ्यामत्यन्तभिन्नं सद्द्व्यणुकं समवायलक्षणेन सम्बन्धेन ताभ्यां सम्बध्यत एवं समवायोऽपि समवायिभ्योऽत्यन्तभिन्नः सन्समवायलक्षणेनान्येनैव सम्बन्धेन समवायिभिः सम्बध्येतात्यन्तभेदसाम्यात् । ततश्च तस्य तस्यान्योन्यः संबन्धः कल्पयितव्य इत्यनवस्थैव प्रसज्येत ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—नन्विह प्रत्ययग्राह्यः समवायो नित्यसंबद्ध एव समवायिभिर्गृह्यते नासंबद्धः सम्बन्धान्तरापेक्षो वा । ततश्च न तस्यान्यः सम्बन्धः कल्पयितव्यो येनानवस्था प्रसज्येतेति ?

उत्तरम्-वेदान्ती—नेत्युच्यते । संयोगोऽप्येवं सति संयोगिभिर्नित्यसंबद्ध एवेति समवायवन्नान्यं संबन्धमपेक्षेत । अथार्थान्तरत्वात्संयोगः सम्बन्धान्तरमपेक्षेत, समवायोऽपि तर्ह्यर्थान्तरत्वात्सम्बन्धान्तरमपेक्षेत । न च गुणत्वात्संयोगः सम्बन्धान्तरमपेक्षते न

समवायाभ्युपगमाच्च साम्यादनवस्थितेः ॥ १३ ॥

समवायसम्बन्धको स्वीकार कर लेनेसे भी सृष्टि और प्रलयका अभाव होगा यह प्रकृत परमाणु कारणवादके निराकरणसे सम्बन्ध रखता है । दो परमाणुओंसे अत्यन्त भिन्न द्व्यणुक उत्पन्न होता है, यह द्व्यणुक दो परमाणुओंसे दो परमाणुओंमें समवायसम्बन्धसे रहता है यह आप मानते हैं, इस प्रकार मान कर आप परमाणुकारणवादको समर्थन नहीं कर सकते ।

प्रश्न—वैशेषिक—क्यों नहीं कर सकते ?

उत्तर—वेदान्ती—इसलिये कि अनवस्था दोष समानरूपसे रहता है, जैसे दो परमाणुओंसे अत्यन्त भिन्न होता हुवा द्व्यणुक समवायसम्बन्धसे उन दोनों परमाणुओंके साथ सम्बद्ध होता है, एवं समवाय भी समवायवालोंसे अत्यन्त भिन्न हो कर अन्य ही समवायसम्बन्धसे समवायवालोंके साथ सम्बद्ध होगा, क्योंकि अत्यन्त भिन्न होना दोनोंमें समान ही है ( अर्थात् जैसा द्व्यणुक परमाणुओंसे अत्यन्त भिन्न होता है वैसे ही समवाय भी समवायियोंसे—समवायवालोंसे अत्यन्त भिन्न होता है, यह अत्यन्त भेद समान ही है ) तब फिर उस२ समवायका अन्य२ सम्बन्धकी कल्पना करनी पड़ेगी, इस प्रकार अनवस्थारूप दोष प्रसक्त होगा ।

प्रश्न—वैशेषिक—[1]इसमें यह है इस प्रकारके ज्ञानसे ग्रहण करने योग्य जो समवाय है वह समवायवालोंके साथ नित्य सम्बद्धरूपसे ही ग्रहण किया जाता है, इसमें न कोई असम्बद्ध है और न सम्बन्धान्तरोंकी अपेक्षा रहती है, तब तो समवायका अन्य सम्बन्धकी कल्पना नहीं करनी पड़ेगी जिससे अनवस्थारूप दोषका प्रसंग हो जाय ?

उत्तर—वेदान्ती—यह कहना ठीक नहीं, ऐसा होनेपर संयोग भी संयोगवालोंके साथ नित्य सम्बद्ध ही रहेगा, इस तरह समवायके समान अन्य सम्बन्धकी अपेक्षा न करेगा । यदि यह कहा जाय कि संयोग वस्त्वन्तर होनेसे सम्बन्धान्तरकी अपेक्षा करेगा तो समवाय भी वस्त्वन्तर होनेसे सम्बन्धान्तरकी अपेक्षा

---

१—अर्थात् अवयवोंमें अवयवी, गुणोंमें गुणी, क्रियाओंमें क्रियावान्, जातियोंमें व्यक्ति और कार्योंमें कारण समवायसम्बन्धसे रहते हैं 'इहेदमिति यतः कार्यकारणयोः स समवायः' ( वैशे० अ० ७ । २ । २६ )—अनुवादक ।

समवायोऽगुणत्वादिति युज्येत वक्तुम्। अपेक्षाकारणस्य तुल्यत्वात्। गुणपरिभाषायाश्चातन्त्रत्वात्। तस्मादर्थान्तरं समवायमभ्युपगच्छतः प्रसज्येतैवानवस्था। प्रसज्यमानायां चानवस्थायामेकासिद्धौ सर्वासिद्धेर्द्वाभ्यामणुभ्यां द्व्यणुकं नैवोत्पद्येत। तस्मादप्यनुपपन्नः परमाणुकारणवादः ॥ १३ ॥

## नित्यमेव च भावात् ॥ १४ ॥

अपि चाणवः प्रवृत्तिस्वभावा वा निवृत्तिस्वभावा वोभयस्वभावा वाऽनुभयस्वभावा वाऽभ्युपगम्यन्ते गत्यन्तराभावात्। चतुर्धापि नोपपद्यते। प्रवृत्तिस्वभावत्वे नित्यमेव प्रवृत्तेर्भावात्प्रलयाभावप्रसङ्गः। निवृत्तिस्वभावत्वेऽपि नित्यमेव निवृत्तेर्भावात्सर्गाभावप्रसङ्गः। उभयस्वभावत्वं च विरोधादसमञ्जसम्। अनुभयस्वभावत्वे तु निमित्तवशात्प्रवृत्तिनिवृत्त्योरभ्युपगम्यमानयोरदृष्टादेर्निमित्तस्य नित्यसंनिधानान्नित्यप्रवृत्तिप्रसङ्गात्। अतन्त्रत्वेऽप्यदृष्टादेर्नित्याप्रवृत्तिप्रसङ्गात्। तस्मादप्यनुपपन्नः परमाणुकारणवादः ॥ १४ ॥

## रूपादिमत्त्वाच्च विपर्ययो दर्शनात् ॥ १५ ॥

सावयवानां द्रव्याणामवयवशो विभज्यमानानां यतः परो विभागो न संभवति ते चतुर्विधा रूपादिमन्तः परमाणवश्चतुर्विधस्य रूपादिमतो भूतभौतिकस्यारम्भका नित्याश्चेति यद्वैशेषिका अभ्युपगच्छन्ति स तेषामभ्युपगमो निरालम्बन एव। यतो रूपादिमत्त्वात्परमाणूनामणुत्वनित्यत्वविपर्ययः प्रसज्येत। परमकारणापेक्षया स्थूलत्वमनित्यत्वं च तेषामभि-

---

करेगा। संयोग गुण होनेसे समवायरूप सम्बन्धान्तरकी अपेक्षा करेगा, समवाय अगुण अर्थात् पदार्थविशेष होनेसे सम्बन्धान्तरकी अपेक्षा न करेगा यह कहना भी अनुचित ही है, क्योंकि दोनोंमें अपेक्षाका कारण तुल्य है, और तुम्हारी जो गुणकी परिभाषा है वह शास्त्रसम्मत नहीं है (अर्थात् समवाय भी द्रव्याश्रयी है पदार्थविशेष नहीं) इस कारण समवायको पदार्थान्तर माननेपर अनवस्थारूप दोष प्रसक्त होगा ही, अनवस्थारूप दोष प्रसक्त होनेपर एककी असिद्धि होनेसे सबकी असिद्धि होनेके कारण दो परमाणुओंसे द्व्यणुक उत्पन्न न होगा, इसलिये परमाणुकारणवाद ठीक नहीं ॥ १३ ॥

## नित्यमेव च भावात् ॥ १४ ॥

और दूसरी बात यह है कि परमाणु प्रवृत्तिस्वभाववाले हैं या निवृत्तिस्वभाववाले अथवा दोनों स्वभाववाले वा दोनों स्वभावोंसे रहित माने जा सकते हैं, इससे अन्य परमाणुओंकी गति नहीं है, ये चारों परमाणुओंकी गति बन नहीं सकती, कारण कि परमाणु यदि प्रवृत्तिस्वभाववाले होंगे तो उनके नित्य ही प्रवृत्त होते रहनेसे प्रलय न होगा, यदि वे निवृत्तिस्वभाववाले हैं तो भी उनकी नित्य ही निवृत्ति होते रहनेसे सृष्टि न होगी, यदि वे प्रवृत्ति और निवृत्ति दोनों स्वभाववाले हैं तो यह विरोध होनेसे ठीक नहीं, यदि वे प्रवृत्तिनिवृत्तिस्वभावरहित हैं तो किसी निमित्तवशसे उनकी प्रवृत्ति और निवृत्ति माननी पड़ेगी, और अदृष्ट आदि निमित्तके नित्य ही सम्बन्ध होनेसे नित्य प्रवृत्ति होती रहेगी, अदृष्टादिको शास्त्रसम्मत न होनेसे न माननेपर परमाणुओंकी कभी प्रवृत्ति ही न होगी, इसलिये भी परमाणुकारणवाद ठीक नहीं ॥ १४ ॥

## रूपादिमत्त्वाच्च विपर्ययो दर्शनात् ॥ १५ ॥

अवयवपूर्वक विभक्त होनेवाले सावयव द्रव्योंका जहांसे परे विभाग संभव न हो वे चार प्रकारके रूप आदि वाले परमाणु चार प्रकारके भूतभौतिकोंका आरम्भक तथा नित्य होते हैं, इस प्रकार जो वैशेषिक लोग मानते हैं उनका यह मानना निराधार ही है, कारण कि परमाणुओंके रूप आदि होनेसे अणुत्व और नित्यत्वका विरोध होगा, अर्थात् परमकारणकी अपेक्षासे कार्यका स्थूलत्व और अनित्यत्व होना

प्रेतविपरीतमापद्येतेत्यर्थः ।

प्रश्नः–वैशेषिकः—कुतः ?

उत्तरम्–वेदान्ती—एवं लोके दृष्टत्वात् । यदि लोके रूपादिमद्वस्तु तत्स्वकारणापेक्षया स्थूलमनित्यं च दृष्टम् । तद्यथा पटस्तन्तूनपेक्ष्य स्थूलोऽनित्यश्च भवति तन्तवश्चांशूनपेक्ष्य स्थूला अनित्याश्च भवन्ति, तथाचामी परमाणवो रूपादिमन्तस्तैरभ्युपगम्यन्ते, तस्मात्तेऽपि कारणवन्तस्तदपेक्षया स्थूला अनित्याश्च प्राप्नुवन्ति । यच्च नित्यत्वे कारणं तैरुक्तम्—'सदकारणवन्नित्यम्' ( वै० सू० ४ । १ । १ ) इति । तदप्येवं सत्यणुषु न संभवति उक्तेन प्रकारेणाणूनामपि कारणवत्त्वोपपत्तेः । यदपि नित्यत्वे द्वितीयं कारणमुक्तम्—'अनित्यमिति च विशेषतः प्रतिषेधभावः' (वै० ४।१।४) इति । तदपि नावश्यं परमाणूनां नित्यत्वं साधयति। असति हि यस्मिन्कस्मिंश्चिन्नित्ये वस्तुनि नित्यशब्देन नञः समासो नोपपद्यते। न पुनः परमाणुनित्यत्वमेवापेक्ष्यते । तत्रास्त्येव नित्यं परमकारणं ब्रह्म । न च शब्दार्थव्यवहारमात्रेण कस्यचिदर्थस्य प्रसिद्धिर्भवति, प्रमाणान्तरसिद्धयोः शब्दार्थयोर्व्यवहारावतारात् । यदपि नित्यत्वे तृतीयं कारणमुक्तम्—'अविद्या च' ( वै० ४ । १ । ५ ) इति, तद्यद्येवं विव्रियेत सतां परिदृश्यमान-

---

जो उनका मानना है वह विपरीत हो जाय ।

प्रश्न–वैशेषिक—कैसे ?

उत्तर–वेदान्ती—ऐसा लोकमें देखा जाता है । लोकमें जो रूपादियुक्त वस्तु है वह अपने कारणकी अपेक्षा स्थूल और अनित्य देखी जाती है, जैसे कपड़े तागोंकी अपेक्षा स्थूल और अनित्य होते हैं, और तागे भी रुईके छोटे२ भागोंकी अपेक्षा स्थूल अनित्य होते हैं, वैसे ही ये परमाणु रूपादि युक्त होते हैं इस प्रकार वैशेषिक लोग मानते हैं, इस कारण परमाणु भी कारणवाले होनेसे उन कारणोंकी अपेक्षा परमाणु भी स्थूल और अनित्य हो जाते हैं ।

और जो वैशेषिकोंने नित्यत्वमे कारण कहा है कि—"[1]सदकारणवन्नित्यम्' (वै० अ० ४।१।१) ऐसे लक्षण होनेपर भी परमाणुओंमें नित्यत्व संभव नहीं, क्योंकि उपर्युक्त रूपादि होनेसे परमाणु भी कारणवाले सिद्ध होते हैं ।

और जो नित्यत्वमें दूसरा कारण कहा कि:—

[2]अनित्यमिति च विशेषतः प्रतिषेधभावः ( वै० ४।१।४ ) ।

यह लक्षण भी परमाणुओंका नित्यत्व सिद्ध नहीं करता, क्योंकि जिस किसी नित्य वस्तुके न होनेपर नित्य शब्दके साथ नञ्का समास 'न नित्यः—अनित्य' इस प्रकार नहीं हो सकता, और फिर परमाणुओंकी नित्यताकी ही तो अपेक्षा नहीं की जाती है, नित्य परमकारण ब्रह्म भी तो है । शब्द और अर्थोंके व्यवहारमात्रसे किसी वस्तुकी प्रसिद्धि नहीं होती है, क्योंकि प्रमाण आदियोंसे सिद्ध होनेवाले ही शब्द और अर्थोंके व्यवहारसे किसीकी प्रसिद्धि होती है ।

नित्यत्वमें और जो तीसरा कारण कहा है:—

अविद्या ( वै० ४ । १ । ५ )

---

१—अर्थात् जो विद्यमान होकर कारणरहित होता है वह नित्य है—अनुवादक ।

२—नित्यका निषेध ही अनित्य है, नित्य पदार्थ न हो तो यह अनित्य है ऐसा प्रयोग नहीं हो सकता, विद्यमानका ही तो निषेध किया जाता है, इससे परमाणुओंका नित्य होना सिद्ध होता है—अनुवादक ।

कार्याणां कारणानां प्रत्यक्षेणाग्रहणमविद्येति, ततो द्व्यणुकनित्यताऽप्यापद्येत। [1]अथाद्रव्यत्वे सतीति विशेष्येत तथाप्यकारणवत्त्वमेव नित्यतानिमित्तमापद्येत । तस्य च प्रागेवोक्तत्वात् 'अविद्या च' इति पुनरुक्तं स्यात् । अथापि कारणविभागात्कारणविनाशाच्चान्यस्य तृतीयस्य विनाशहेतोरसंभवोऽविद्या सा परमाणूनां नित्यत्वं ख्यापयतीति व्याख्यायेत । नावश्यं विनश्यद्वस्तु द्वाभ्यामेव हेतुभ्यां विनष्टुमर्हतीति नियमोऽस्ति । संयोगसचिवे ह्यनेकस्मिंश्च द्रव्ये द्रव्यान्तरस्यारम्भकेऽभ्युपगम्यमान एतदेवं स्यात् । यदा त्वपास्तविशेषं सामान्यात्मकं कारणं विशेषवदवस्थान्तरमापद्यमानमारम्भकमभ्युपगम्यते तदा घृतकाठिन्यविलयनवन्मूर्त्यवस्थाविलयनेनापि विनाश उपपद्यते । तस्माद्रूपादिमत्त्वात्स्यादभिप्रेतविपर्ययः परमाणूनाम् । तस्मादप्यनुपपन्नः परमाणुकारणवादः ॥ १५ ॥

## उभयथा च दोषात् ॥ १६ ॥

गन्धरसरूपस्पर्शगुणा स्थूला पृथिवी, रूपरसस्पर्शगुणाः सूक्ष्मा आपः, रूपस्पर्शगुणं

---

यदि यह वर्णन किया जाय कि देखे जाने वाले कार्योंके कारणोंका प्रत्यक्षरूपसे ग्रहण न करना अविद्या है, तब तो ( इस लक्षणके अनुसार ) द्व्यणुककी भी नित्यता सिद्ध हो जाय । यदि अविद्याके लक्षणमें 'अद्रव्य होता हुवा' इतना और जोड़ दिया जाय ( तो द्व्यणुकमें अतिव्याप्ति न होगी क्योंकि द्व्यणुक अनेक द्रव्यरूप होता है, इससे परमाणुओंका नित्यत्व सिद्ध हो जायगा ) तो भी नित्यत्वका निमित्त तो कारणरहित होना ही सिद्ध होगा, यह कारणरहित होना तो **'सदकारणवन्नित्यम्** (वै० ४ । १ । १)' यहांपर प्रथम ही कह दिया है फिर **'अविद्या च'** यह लक्षण करना पुनरुक्त होगा ।

यदि कारणविभागसे और कारणविनाशसे अन्य तीसरा विनाशहेतुका न होना अविद्या है ( क्योंकि नित्य परमाणुमें परमाणुरूप कारणका विभाग नहीं होता और न परमाणुरूप कारणका नाश ही होता है, ये दोनों गुण तो अनित्य कार्यमें होते हैं ) यह अविद्याका लक्षण परमाणुओंका नित्यत्व प्रसिद्ध करावेगा, ऐसी व्याख्या की जाय तो नष्ट होनेवाली वस्तु ये दो ही हेतुओंसे नष्ट होनी चाहिये यह कोई नियम नहीं है । संयोगसे बननेवाले अनेक द्रव्य द्रव्यान्तरोंके आरम्भक होते हैं जब ऐसा स्वीकार किया जाय तब ऐसा हो सकता है ( ऐसा तो हम वेदान्तीलोग नहीं मानते हैं, हम तो तागोंसे अतिरिक्त पटको मानते नहीं, इसलिये द्रव्य द्रव्यान्तरका आरम्भक होना हम नहीं मानते ) और जब सब विशेषताओंसे रहित सामान्य जात्यात्मक कारण ही विशेषके तुल्य अवस्थान्तरको प्राप्त होता हुवा आरम्भक माना जाय ( जैसे मिट्टी वा सुवर्ण घट और कुण्डल आदियोंमें यह मिट्टी है यह सुवर्ण है इस प्रकार सामान्यरूपसे अनुभव होता है ) तब तो घृतकी कठोरताका पिघलनेके समान मूर्त्त पदार्थ सुवर्ण आदिके अवस्थान्तर होनेसे भी विनाश हो सकता है इस कारण रूप आदियुक्त होनेसे परमाणुओंका नित्यत्व आदि माना जाना विपरीत होता है, इस कारण भी यह परमाणुकारणवाद ठीक नहीं ॥ १५ ॥

## उभयथा च दोषात् ॥ १६ ॥

गन्ध-रस-रूप और स्पर्श गुणवाली पृथिवी स्थूल है, रूप-रस और स्पर्श गुणवाला जल सूक्ष्म

---

१—यदि आरम्भकका द्रव्यशून्य होना हेतुका विशेषण है तब विशेष्य हेतु ( अविद्या ) व्यर्थ हो जाता तथा पुनरुक्ति भी होती यह कहते हैं—**अथ** इत्यादिसे—**रत्नप्रभा** ।

यदि **'द्रव्य न होता हुवा'** ऐसा विशेषण दिया जाय तो द्व्यणुकमें अतिव्याप्ति न होगी, क्योंकि वह अनेक द्रव्य होनेसे द्रव्य ही होता है—**भामती** ।

सूक्ष्मतरं तेजः, स्पर्शगुणः सूक्ष्मतमो वायुरित्येवमेतानि चत्वारि भूतान्युपचितापचितगुणानि स्थूलसूक्ष्मसूक्ष्मतरसूक्ष्मतमतारतम्योपेतानि च लोके लक्ष्यन्ते, तद्वत्परमाणवोऽप्युपचितापचितगुणाः कल्प्येरन्न वा । उभयथापि च दोषानुषङ्गोऽपरिहार्य एव स्यात् । कल्प्यमाने तावदुपचितापचितगुणत्व उपचितगुणानां मूर्त्युपचयादपरमाणुत्वप्रसङ्गः । नचान्तरेणापि मूर्त्युपचयं गुणोपचयो भवतीत्युच्यते, कार्येषु भूतेषु गुणोपचये मूर्त्युपचयदर्शनात् । अकल्प्यमाने तूपचितापचितगुणत्वे परमाणुत्वसाम्यप्रसिद्धये यदि तावत्सर्वे एकैकगुणा एव कल्प्येरंस्ततस्तेजसि स्पर्शस्योपलब्धिर्न स्यात्, अप्सु रूपस्पर्शयोः, पृथिव्यां च रसरूपस्पर्शानां, कारणगुणपूर्वकत्वात्कार्यगुणानाम् । अथ सर्वे चतुर्गुणा एव कल्प्येरन् ततोऽप्स्वपि गन्धस्योपलब्धिः स्यात्, तेजसि गन्धरसयोः, वायौ गन्धरूपरसानाम् । नचैवं दृश्यते । तस्मादप्यनुपपन्नः परमाणुकारणवादः ॥ १६ ॥

## अपरिग्रहाच्चात्यन्तमनपेक्षा ॥ १७ ॥

प्रधानकारणवादो वेदविद्भिरपि कैश्चिन्मन्वादिभिः सत्कार्यत्वाद्यंशोपजीवनाभिप्रायेणोपनिबद्धः । अयं तु परमाणुकारणवादो न कैश्चिदपि शिष्टैः केनचिदप्यंशेन परिगृहीत इत्यत्यन्तमेवानादरणीयो वेदवादिभिः । अपिच वैशेषिकास्तन्त्रार्थभूतान्षट्पदार्थान्द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायाख्यानत्यन्तभिन्नान्भिन्नलक्षणानभ्युपगच्छन्ति । यथा मनुष्योऽश्वः शश इति । तथात्वं चाभ्युपगम्य तद्विरुद्धं द्रव्याधीनत्वं शेषाणामभ्युपगच्छन्ति । तन्नो-

है, रूप और स्पर्श गुणवाली आग अधिक सूक्ष्म है, स्पर्शगुणवाला वायु अत्यन्त सूक्ष्म है, ये चार भूत अधिक न्यून गुणवाले तथा स्थूल—सूक्ष्म—अधिक सूक्ष्म और अत्यन्त सूक्ष्म सिलसिलेमें युक्त लोकमें देखे जाते हैं । इसी प्रकार परमाणुका भी अधिक तथा न्यून गुणयुक्त होनेकी कल्पना करोगे या नहीं ? दोनों प्रकारसे भी दोषप्रसंग होना अखण्डनीय है । यदि परमाणुओंके अधिक तथा न्यून गुणयुक्त होनेकी कल्पना की जाय तो गुणातिशयवाले स्थूलमूर्त्तिमान् होनेसे परमाणु सिद्ध न हो सकेंगे, स्थूलमूर्त्ति हुवे विना गुणकी वृद्धि नहीं होती है, क्योंकि कार्य भूतोंमे गुणोंकी वृद्धि होनेपर ही स्थूल मूर्त्ति देखी जाती है । यदि परमाणुओंका अधिक तथा हीन गुणयुक्त होनेकी कल्पना न की जाय तो परमाणुओंकी समानताको सिद्ध करनेके लिये सभी परमाणु एक२ गुणवाले हैं ऐसी कल्पना करोगे, तब तो अग्निमें स्पर्शकी उपलब्धि न होगी, जलोंमें रूप और स्पर्शकी और पृथिवीमें रस रूप तथा स्पर्शोंकी, क्योंकि कारणगुणपूर्वक ही कार्यके गुण होते हैं ( अर्थात् परमाणुरूप कारणमें 'यदि केवल एक२ गुण है तो उन२ भौतिक कार्योंमें भी केवल एक२ ही गुण होना चाहिये ), यदि सभी परमाणु चारों गुणोंसे युक्त हैं ऐसी कल्पना की जाय, तब तो जलमें भी गन्धकी उपलब्धि हो जाय, अग्निमें गन्ध और रसकी, तथा वायुमें गन्ध रूप और रसोंकी, किन्तु ऐसे तो नहीं देखे जाते, इस कारण भी परमाणुकारणवाद बनता नहीं ॥ १६ ॥

## अपरिग्रहाचात्यन्तमनपेक्षा ॥ १७ ॥

किन्हीं वेदवेत्ता मनु आदि ऋषियोंने प्रधानकारणवादको सत्कार्यत्व, आत्माका असङ्गत्व चिद्रूपत्व अंशकी सत्ताके अभिप्रायसे निर्माण किया था, किन्तु इस परमाणु कारणवादको किन्हीं शिष्ट पुरुषोंने किसी अंशसे भी स्वीकार नहीं किया है, इसलिये वेदवादी लोगोंको इसको अत्यन्त अनादरकी दृष्टिसे देखना चाहिये ।

और दूसरी बात यह है कि वैशेषिक लोग द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष तथा समवाय इन ६ पदार्थोंको अत्यन्त भिन्न तथा भिन्नलक्षणयुक्त शास्त्रसिद्ध मानते हैं, जैसे—मनुष्य, घोड़ा, खरगोश (आदि परस्पर अत्यन्त भिन्न२ होते हैं), इस प्रकार अत्यन्त भिन्न२ मान कर इससे विरुद्ध अवशिष्ट गुण

पपद्यते ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—कथम् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—यथा हि लोके शशकुशपलाशप्रभृतीनामत्यन्तभिन्नानां सतां नेतरेतराधीनत्वं भवति, एवं द्रव्यादीनामत्यन्तभिन्नत्वान्नैव द्रव्याधीनत्वं गुणादीनां भवितुमर्हति । अथ भवति द्रव्याधीनत्वं गुणादीनां ततो द्रव्यभावे भावाद्द्रव्याभावेऽभावाद्द्रव्यमेव संस्थानादिभेदादनेकशब्दप्रत्ययभाग्भवति । यथा देवदत्त एक एव सन्नवस्थान्तरयोगादनेकशब्दप्रत्ययभाग्भवति तद्वत् । तथा सति [1]सांख्यसिद्धान्तप्रसङ्गः स्वसिद्धान्तविरोधश्चापद्येयाताम् ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—नन्वग्नेरन्यस्यापि सतो धूमस्याग्न्यधीनत्वं दृश्यते ?

उत्तरम्-वेदान्ती—सत्यं दृश्यते । भेदप्रतीतेस्तु तत्राग्निधूमयोरन्यत्वं निश्चीयते । इह तु शुक्लः कम्बलो रोहिणी धेनुर्नीलमुत्पलमिति द्रव्यस्यैव तस्य तस्य तेन तेन विशेषणेन प्रतीयमानत्वान्नैव द्रव्यगुणयोरग्निधूमयोरिव भेदप्रतीतिरस्ति । तस्माद्द्रव्यात्मकता गुणस्य । एतेन कर्मसामान्यविशेषसमवायानां द्रव्यात्मकता व्याख्याता । गुणानां द्रव्याधीनत्वं द्रव्यगुणयोरयुतसिद्धत्वादिति यदुच्येत, तत्पुनरयुतसिद्धत्वमपृथग्देशत्वं वा

---

आदिको द्रव्याधीन होना मानते हैं, सो वह बन नहीं सकता ।

प्रश्न-वैशेषिक—क्यों नहीं बन सकता ?

उत्तर-वेदान्ती—जैसे लोकमें खरगोश, कुश, पत्ते आदि परस्पर अत्यन्त भिन्न होकर एक दूसरेके आधीन नहीं होते हैं, इसी प्रकार द्रव्य आदि भी अत्यन्त भिन्न होनेसे गुण आदि द्रव्याधीन नहीं हो सकते । यदि गुण आदि द्रव्याधीन होते हैं तब तो द्रव्यके होनेमें गुणादि होनेसे और द्रव्यके न होनेमें गुण आदि न होनेसे द्रव्य ही स्थानादिभेदसे अनेक शब्दोंके प्रयोगसे प्रतीत होता है, जैसा देवदत्त एक ही होकर बाल्यादि अवस्थायोगसे अनेक शब्दोंद्वारा प्रयुक्त होकर जाना जाता है उसी प्रकार ( द्रव्य भी आकारभेदसे अनेक शब्दोंद्वारा प्रयुक्त होकर जाना जाता है ), ऐसे होनेपर सांख्यसिद्धान्तका प्रसंग और अपने सिद्धान्तका विरोध होगा ।

प्रश्न-वैशेषिक—अग्निसे धुवां भिन्न होकर भी अग्न्यधीन देखा जाता है ( एवं गुणादि भी द्रव्यसे भिन्न होकर द्रव्याधीन माने जायें तो क्या हानि है ) ?

उत्तर-वेदान्ती—हां, ठीक भिन्न२ देखे जाते हैं, किन्तु भेदप्रतीति होनेसे ही तो अग्नि और धूमका पृथक् होना निश्चय किया जाता है । यहां तो सफेद कम्बल, लाल गाय, नीला कमल इस प्रकार तत्तद् द्रव्य ही उस२ विशेषणसे प्रतीत होनेसे अग्नि और धूम समान द्रव्य और गुणमें भेदकी प्रतीति नहीं होती है, इस कारण गुण द्रव्यात्मक है, इससे कर्म, सामान्य, विशेष और समवायोंका द्रव्यात्मक होना व्याख्या कर दी गयी । यदि कहा जाय कि और गुण द्रव्याधीन होनेसे गुण और द्रव्य [2]अयुत सिद्ध होते हैं,

---

१—यहां सांख्य शब्दसे वेदान्तीको ग्रहण करना चाहिये, अथवा कपिल ऋषिका भी तादात्म्यसिद्धान्त हो इस अभिप्रायसे सांख्यका ग्रहण है—रत्नप्रभा ।

२—दो पृथक्२ पदार्थ मिलकर जो वस्तु बनती है वह युतसिद्ध कहलाती है, जैसे तागे पृथक् होकर संयुक्त होनेपर वस्त्र बन जाता है । और जो भिन्न न होकर एक ही में दोनों सदासे संयुक्त होकर बने रहते हैं वे अयुत सिद्ध कहलाते हैं, जैसे तन्तु रूप द्रव्य और शुक्लरूप दोनों रूपसे एकमें अभिन्न होकर बने रहते में । और आत्मा तथा आकाशका जो संयोग है वह अजसंयोग है, ये परस्पर स्वरूपतः भिन्न२ होकर भी अभिन्नरूपसे संयुक्त रहते हैं । यह वैशेषिक सिद्धान्त है—अनुवादक ।

स्यादपृथक्कालत्वं वाऽपृथक्स्वभावत्वं वा सर्वथापि नोपपद्यते। अपृथग्देशत्वे तावत्स्वाभ्युपगमो विरुध्येत।

प्रश्नः-वैशेषिकः—कथम्?

उत्तरम्-वेदान्ती—तन्त्वारब्धो हि पटस्तन्तुदेशोऽभ्युपगम्यते न पटदेशः। पटस्य तु गुणाः शुक्लत्वादयः पटदेशा अभ्युपगम्यन्ते न तन्तुदेशाः। तथा चाहुः—'द्रव्याणि द्रव्यान्तरमारभन्ते गुणाश्च गुणान्तरम्' (वै० १।१।१०) इति। तन्तवो हि कारणद्रव्याणि कार्यद्रव्यं पटमारभन्ते। तन्तुगताश्च गुणाः शुक्लादय कार्यद्रव्ये पटे शुक्लादिगुणान्तरमारभन्त इति हि तेऽभ्युपगच्छन्ति। सोऽभ्युपगमो द्रव्यगुणयोरपृथग्देशत्वेऽभ्युपगम्यमाने बाध्येत। अथापृथक्कालत्वमयुतसिद्धत्वमुच्येत, सव्यदक्षिणयोरपि गोविषाणयोरयुतसिद्धत्वं प्रसज्येत। तथाऽपृथक्स्वभावत्वे त्वयुतसिद्धत्वे न द्रव्यगुणयोरात्मभेदः संभवति, तस्य तादात्म्येनैव प्रतीयमानत्वात्। युतसिद्धयोः संबन्धः संयोगोऽयुतसिद्धयोस्तु समवाय इत्ययमभ्युपगमो मृषैव तेषां, प्राक्सिद्धस्य कार्यात्कारणस्यायुतसिद्धत्वानुपपत्तेः। अथान्यतरापेक्ष एवायमभ्युपगमः स्यादयुतसिद्धस्य कार्यस्य कारणेन संबन्धः समवाय इति, एवमपि प्रागसिद्धस्यालब्धात्मकस्य कार्यस्य कारणेन संबन्धो नोपपद्यते द्वयायत्तत्वात्संबन्धस्य।

प्रश्नः-वैशेषिकः—सिद्धं भूत्वा संबध्यत इति चेत्?

तब फिर यह बतलाओ कि यह जो अयुतसिद्धत्व है वह अपृथक्देशत्व है अथवा अपृथक्कालत्व है, वा अपृथक्स्वभावत्व है? किसी प्रकारसे भी अयुतसिद्ध सिद्ध नहीं होता है, यदि अयुतसिद्धको समान देशमें होना मानें तो अपना सिद्धान्तविरोध होगा।

प्रश्न-वैशेषिक—कैसे?

उत्तर-वेदान्ती—तन्तुसे बना हुवा जो पट है वह तन्तुस्थानीय माना जाता है, पटस्थानीय नहीं, और पटके शुक्लत्व आदि गुण तो पटस्थानीय माने जाते हैं, तन्तुस्थानीय नहीं, जैसे—सूत्रकारने कहा है—

द्रव्याणि द्रव्यान्तरमारभन्ते गुणाश्च गुणान्तरम् (वै० १।१।१०) कारण द्रव्य तन्तु कार्य द्रव्य पटको बनाते हैं, और तन्तुगत शुक्लादि गुण कार्यद्रव्य पटमें अन्य शुक्लादि गुणान्तरको उत्पन्न करते हैं, इस प्रकार वैशेषिक लोग मानते हैं, यह सिद्धान्त द्रव्य गुणोंको समान स्थानीय माननेमें विरोध होगा। यदि अयुतसिद्धका अभिप्राय समानकालिक है तो गायके दांयें और बांयें सींग भी अयुतसिद्ध होंगे, यदि अयुतसिद्धका तात्पर्य समानस्वभावसे है तो द्रव्य और गुणका परस्पर भेद सम्भव न होगा, क्योंकि तादात्म्यसे ही प्रतीत होते हैं, इसलिये युतसिद्धोंका संयोगसम्बन्ध है और अयुतसिद्धोंका समवाय सम्बन्ध है यह वैशेषिकोंका सिद्धान्त मिथ्या ही है, क्योंकि कार्यसे प्रथम सिद्ध हुवे कारणका अयुतसिद्ध होना बनता नहीं। अथवा यह अयुतसिद्धरूप मन्तव्य किसी अन्यको अपेक्षा करनेवाला हो कि अयुतसिद्ध कार्यका कारणके साथ जो सम्बन्ध हो वह समवाय है, ऐसे माने जानेपर भी पूर्वसे असिद्ध अनुत्पन्न कार्यका कारणसे सम्बन्ध नहीं हो सकता, क्योंकि सम्बन्ध दो के अधीन होता है (केवल एकके अधीन नहीं)।

प्रश्न-वैशेषिक—सिद्ध अर्थात् कार्य प्रथमसे ही सिद्ध होता हुवा कारणके साथ सम्बन्ध माना लिया जाय?

उत्तरम्-वेदान्ती—प्राक्कारणसंबन्धात्कार्यस्य सिद्धावभ्युपगम्यमानायामयुतसिद्ध्यभावात्कार्यकारणयोः संयोगविभागौ न विद्येते इतीदं दुरुक्तं स्यात् । यथा चोत्पन्नमात्रस्याक्रियस्य कार्यद्रव्यस्य विभुभिराकाशादिभिर्द्रव्यान्तरैः सम्बन्धः संयोग एवाभ्युपगम्यते न समवायः, एवं कारणद्रव्येणापि संबन्धः संयोग एवस्यान्न समवायः । नापि संयोगस्य समवायस्य वा संबन्धस्य संबन्धिव्यतिरेकेणास्तित्वे किंचित्प्रमाणमस्ति ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—संबन्धिशब्दप्रत्ययव्यतिरेकेण संयोगसमवायशब्दप्रत्ययदर्शनात्तयोरस्तित्वमिति चेत् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—न । एकत्वेऽपि स्वरूपबाह्यरूपापेक्षयानेकशब्दप्रत्ययदर्शनात् । यथैकोऽपि सन् देवदत्तो लोके स्वरूपं संबन्धिरूपं चापेक्ष्यानेकशब्दप्रत्ययभाग्भवति, मनुष्यो ब्राह्मणः श्रोत्रियो वदान्यो बालो युवा स्थविरः पिता पुत्रः पौत्रो भ्राता जामातेति, यथा चैकापि सती रेखा स्थानान्यत्वेन निविशमानैकदशशतसहस्रादिशब्दप्रत्ययभेदमनुभवति, तथा संबन्धिनोरेव संबन्धिशब्दप्रत्ययव्यतिरेकेण संयोगसमवायशब्दप्रत्य-

---

उत्तर-वेदान्ती—तब तो कारणके साथ सम्बन्ध होनेसे प्रथम कार्य सिद्ध माने जानेपर [1]अयुतसिद्धि न होनेसे 'कार्य और कारणके संयोग और विभाग नहीं होते हैं' यह वैशेषिकोंका कहना नहीं बनेगा। जैसे केवल उत्पन्न क्रियारहित कार्य द्रव्यका विभु आकाशादि द्रव्योंके साथ संयोग सम्बन्ध ही माना जाता है, समवायसम्बन्ध नहीं, एवं कार्यका कारण द्रव्योंके साथ संयोग सम्बन्ध ही होगा समवायसम्बन्ध नहीं, और न सम्बन्धीके अतिरिक्त संयोग वा समवायसम्बन्धके होनेमें कोई प्रमाण है ।

प्रश्न-वैशेषिक—सम्बन्धी शब्दोंके ज्ञानके अतिरिक्त भी संयोग और समवाय शब्दोंका ज्ञान होना देखा गया है, इसलिये इन दोनोंका अस्तित्व है यदि ऐसा माना जाय ?

उत्तर-वेदान्ती—यह बात नहीं, क्योंकि एक होनेपर भी स्वरूपोंके बाह्यरूपोंकी अपेक्षासे अनेक शब्दोंका ज्ञान होना देखा गया है, जैसे—देवदत्त एक हो कर भी अपने रूपोंको और सम्बन्धियोंके रूपोंको अपेक्षा कर अनेक शब्दज्ञानकारक होता है कि यह मनुष्य है, ब्राह्मण है, वेदज्ञ है, दानी है, बाल-युवा-वृद्ध है, पिता है, पुत्र है, पौत्र है, भाई है, जमाई है इत्यादि । अथवा जैसे रेखा एक हो कर भी स्थान भेदसे रखे जानेपर एक-दस-सौ-हजार आदि शब्दज्ञानोंके भेदको अनुभव करती है, तथा दो सम्बन्धियोंके ही सम्बन्धी शब्दोंके ज्ञानके अतिरिक्त संयोग और समवाय शब्दोंका ज्ञान योग्य

---

१—"युतसिद्ध्यभावात्कार्यकारणयोः संयोगविभागौ न विद्येते ( वै० ७ । २ । १३ )" अवयव और अवयवीरूप द्रव्योंका संयोग क्यों नहीं होता ? इसलिये वैशेषिक सूत्रकार कहते हैं कि युतसि०—पृथक्२ हुवे पदार्थोंका विद्यमान होना युतसिद्धि है अथवा पृथक् आश्रयाश्रितभाव है, अवयव और अवयवीमें ये दोनों नहीं हैं—शङ्करमिश्रकृत वैशेषिक सूत्रोपस्कार । भाव यह है कि पटरूप अवयवी कार्य और तन्तुरूप अवयव कारण अयुतसिद्ध हैं, ये अलग२ होकर संयुक्त नहीं होते हैं, पट आदि अवयवी तन्तु आदि अवयवोंसे असम्बद्ध हो कर नहीं रहते हैं, जिससे उन दोनोंके संयोग विभाग संभव हों, इस कारण अवयवी-अवयवरूप कार्यकारणके संयोग तथा विभाग नहीं होते हैं ।

निर्णयसागरकी छपी मूल व टीकासहित पुस्तकोंमें और श्रीवेङ्कटेश्वरकी छपी टीकासहित पुस्तकमें "अयुतसिद्ध्यभावात्" केवल इतनामात्र पाठ है, हमने भी इसी पाठकी संगति लगा दी है । किन्तु "युतसिद्ध्यभावात्" इतना सूत्रपाठ छूट गया प्रतीत होता है, क्योंकि यह वैशेषिक दर्शन (७।२।१३) का पूरा सूत्र है । जो ऊपर लिख दिया है भामती टीकाकारने भी 'युतसिद्ध्यभावात्' लिख कर भाष्यकी संगति लगाई है—अनुवादक ।

यार्हत्वं न व्यतिरिक्तवस्त्वस्तित्वेन, इत्युपलब्धिलक्षणप्राप्तस्यानुपलब्धेरभावो वस्त्वन्तरस्य । नापि संबन्धिविषयत्वे संबन्धशब्दप्रत्यययोः संततभावप्रसङ्गः । स्वरूपबाह्यरूपापेक्षयेत्युक्तोत्तरत्वात् । तथाऽणवात्ममनसामप्रदेशत्वान्न संयोगः संभवति, प्रदेशवतो द्रव्यस्य प्रदेशवता द्रव्यान्तरेण संयोगदर्शनात् ।

प्रश्नः–वैशेषिकः—कल्पिताः प्रदेशा अणवात्ममनसां भविष्यन्तीति चेत् ?

उत्तरम्–वेदान्ती—न । अविद्यमानार्थकल्पनायां सर्वार्थसिद्धिप्रसङ्गात् । इयानेवाविद्यमानो विरुद्धोऽविरुद्धो वार्थः कल्पनीयो नातोऽधिक इति नियमहेत्वभावात् । कल्पनायाश्च स्वायत्तत्वात्प्रभूतत्वसंभवाच्च । न च वैशेषिकैः कल्पितेभ्यः षड्भ्यः पदार्थेभ्योऽन्येऽधिकाः शतं सहस्रं वार्था न कल्पयितव्या इति निवारको हेतुरस्ति । तस्माद्यस्मै यस्मै यद्यद्रोचते तत्तत्सिध्येत् । कश्चित्कृपालुः प्राणिनां दुःखबहुलः संसार एव माभूदिति कल्पयेत् । अन्यो वा व्यसनी मुक्तानामपि पुनरुत्पत्तिं कल्पयेत् । कस्तयोर्निवारकः स्यात् । किंचान्यत् । द्वाभ्यां परमाणुभ्यां निरवयवाभ्यां सावयवस्य द्व्यणुकस्याकाशेनेव संश्लेषानुपपत्तिः । नह्याकाशस्य पृथिव्यादीनां च जतुकाष्ठवत्संश्लेषोऽस्ति ।

प्रश्नः–वैशेषिकः—कार्यकारणद्रव्ययोराश्रिताश्रयभावोऽन्यथा नोपपद्यत इत्यवश्यं कल्प्यः समवाय इति चेत् ?

उत्तरम्–वेदान्ती—न । इतरेतराश्रयत्वात् । कार्यकारणयोर्हि भेदसिद्धावाश्रिताश्रयभावसिद्धि-

---

होना पृथक् वस्तुरूपसे नहीं, इससे यह सिद्ध हुआ कि वस्तु आदि प्राप्त होनेसे उनका होना सिद्ध होता है, और जो वस्तु प्राप्त नहीं होती वह विद्यमान भी नहीं होती । और न सम्बन्ध शब्दों और ज्ञानोंका सम्बन्धीके विषय होनेपर सार्वकालिक भाव प्रसङ्ग होगा, क्योंकि स्वरूपोंके बाह्यरूपोंको अपेक्षा कर ( अनेक शब्दोंका ज्ञान होता है ) यह ऊपर उत्तर दिया जा चुका है ।

और दूसरी बात यह है कि परमाणु, आत्मा और मन इनके प्रदेश न होनेसे संयोग हो नहीं सकता, क्योंकि प्रदेशवाले द्रव्यका प्रदेशवाले द्रव्यके साथ संयोग देखा गया है ।

प्रश्न–वैशेषिक—परमाणु, आत्मा तथा मनके प्रदेश कल्पित किये हुवे होंगे ?

उत्तर–वेदान्ती—सो भी ठीक नहीं, क्योंकि अविद्यमान वस्तुकी कल्पना हो सकती है तो सभी वस्तुओंकी सिद्धि हो जाय, कारण कि इतने अभाव वस्तुकी अथवा विरुद्ध वा अविरुद्ध वस्तुकी कल्पना करनी चाहिये इससे अधिक नहीं इस नियममें कोई हेतु नहीं है । और कल्पना भी स्वाधीन होनेसे अधिक से अधिककी भी कल्पना हो सकती है । और दूसरी बात यह है कि वैशेषिकोंके कल्पित ६ पदार्थोंसे और अधिक सौ अथवा हजारों पदार्थोंकी कल्पना नहीं करनी चाहिये इसमें कोई निवारक हेतु नहीं है, इस कारण जिसके लिये जो२ रुचे वह२ सिद्ध होने लगेगा । कोई दयालु पुरुष प्राणियोंके लिये यह अधिक दुःखमय संसार ही न रहे ऐसी कल्पना करेगा, अथवा अन्य व्यसनी पुरुष मुक्तोंके भी पुनर्जन्मकी कल्पना करेगा, इन दोनोंका निवारक कौन होगा ? और अधिक क्या कहें—दो निरवयव परमाणुओंसे सावयव द्व्यणुकका आकाशके तुल्य संयोग नहीं हो सकता । आकाश और पृथिवी आदियोंका लाख और काठके समान संयोग नहीं होता है ।

प्रश्न–वैशेषिक—कार्य और कारण द्रव्योंका आश्रित–आश्रयभाव सम्बन्ध अन्यथा बनता नहीं इसलिये अवश्य समवायकी कल्पना करनी चाहिये ?

उत्तर–वेदान्ती—सो भी ठीक नहीं—क्योंकि इतरेतराश्रय दोष प्रसङ्ग हो जावेगा, जैसे—कार्य और कारणकी

ताश्रिताश्रयभावसिद्धौ च तयोर्भेदसिद्धिः कुण्डबदरवदितीतरेतराश्रयता स्यात् । नहि कार्यकारणयोर्भेद आश्रिताश्रयभावो वा वेदान्तवादिभिरभ्युपगम्यते, कारणस्यैव संस्थानमात्रं कार्यमित्यभ्युपगमात् । किंचान्यत् । परमाणूनां परिच्छिन्नत्वाद्यावत्यो दिशः षडष्टौ दश वा तावद्भिरवयवैः सावयवास्ते स्युः सावयवत्वादनित्याश्चेति नित्यत्वनिरवयवत्वाभ्युपगमो बाध्येत ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—यांस्त्वं दिग्भेदभेदिनोऽवयवान्कल्पयसि त एव परमाणव इति चेत् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—न । स्थूलसूक्ष्मतारतम्यक्रमेणापरमकारणाद्विनाशोपपत्तेः । यथा पृथिवी द्व्यणुकाद्यपेक्षया स्थूलतमा वस्तुभूतापि विनश्यति, ततः सूक्ष्मं सूक्ष्मतरं च पृथिव्येकजातीयकं विनश्यति, ततो द्व्यणुकं, तथा परमाणवोऽपि पृथिव्येकजातीयकत्वाद्विनश्येयुः ।

प्रश्नः-वैशेषिकः—विनश्यन्तोऽप्यवयवविभागेनैव विनश्यन्तीति चेत् ?

उत्तरम्-वेदान्ती—नायं दोषः । यतो घृतकाठिन्यविलयनवद्विनाशोपपत्तिमवोचाम । यथा हि घृतसुवर्णादीनामविभज्यमानावयवानामप्यग्निसंयोगाद्द्रवभावापत्त्या काठिन्यविनाशो भवति, एवं परमाणूनामपि परमकारणभावापत्त्या मूर्त्यादिविनाशो भविष्यति । तथा कार्यारम्भोऽपि नावयवसंयोगेनैव केवलेन भवति, क्षीरजलादीनामन्तरेणाप्यवयवसंयोगान्तरं दधिहिमादिकार्यारम्भदर्शनात् । तदेवमसारतरतर्कसंदृब्धत्वादीश्वरकारणश्रुतिविरुद्धत्वाच्छ्रुतिप्रवणैश्च शिष्टैर्मन्वादिभिरपरिगृहीतत्वादत्यन्तमेवानपेक्षास्मिन्परमाणुकारणवादे कार्या श्रेयोर्थिभिरिति वाक्यशेषः ॥ १७ ॥

भेदकी सिद्धि होनेपर आश्रित—आश्रयभावकी सिद्धि होगी, और आश्रित—आश्रयभावकी सिद्धि होनेपर उन दोनों कार्य—कारणके भेदकी सिद्धि होगी, कुण्डस्थ बेर फलकी तरह इतरेतराश्रय दोष आता है । कार्य और कारणके भेदको अथवा आश्रित—आश्रयभावको वेदान्ती लोग नहीं मानते हैं, क्योंकि कारणका ही स्वरूपमात्र कार्य होता है ऐसा माना जाता है । और अधिक क्या कहें—परमाणु परिच्छिन्न—एकदेशी होनेसे छः आठ या दस जितनी दिशायें हैं उतने अवयवोंसे परमाणु सावयव होंगे, सावयव होनेसे अनित्य हो जावेंगे, इससे उनका नित्यत्व और निरवयवत्व होना बाध होगा ( अर्थात् परमाणु नित्य और निरवयव हो नहीं सकते ) ।

प्रश्न-वैशेषिक—तुम जिन दिशाओंके भेदसे भिन्न अवयवोंकी कल्पना करते हो वे ही तो परमाणु हैं ?

उत्तर-वेदान्ती—यह ठीक नहीं, क्योंकि स्थूल और सूक्ष्मके सिलसिलेसे परम कारण परमाणु पर्यन्तका विनाश हो जावेगा, जैसे पृथिवी द्व्यणुककी अपेक्षा अत्यन्त स्थूल वस्तुरूप होनेपर भी नष्ट हो जाती है, तब फिर सूक्ष्म और अधिक सूक्ष्मरूपसे पृथिवीसम्बन्धी एक जाति नष्ट होती है, तब द्व्यणुक नष्ट होगा, तथा परमाणु भी पृथिवीके एक जातीय होनेसे नष्ट हो जावेंगे ।

प्रश्न-वैशेषिक—विनाश होनेपर भी अवयवके विभागसे ही नष्ट होते हैं यदि ऐसा माना जाय ?

उत्तर-वेदान्ती—तो भी यह दोष ठीक नहीं, क्योंकि घृतकी कठोरताके नाश होनेके तुल्य भी हमने विनाशके हेतुको कहा था, जैसे अविभक्त अवयववाले घृत सुवर्ण आदिका अग्निसंयोगद्वारा द्रवभावकी प्राप्तिसे कठोरताका नाश हो जाता है, एवं परमाणुओंकी मूर्त्ति आदिका विनाश भी परम कारणभावकी प्राप्तिसे हो जावगा । तथा कार्यारम्भ ( सृष्टि ) भी केवल अवयवोंके संयोगसे ही नहीं होता है, क्योंकि दूध और जल आदिका अवयवसंयोग विना ही दही और बर्फ आदि कार्य बनना देखा गया है, इस कारण वैशेषिकोंके अधिक असार तर्क गुंथे हुये होनेसे, ईश्वरको कारण बतानेवाली श्रुतियोंके विरुद्ध होनेसे तथा वेदपारङ्गत शिष्ट मनु आदि ऋषियोंद्वारा न माने जानेसे इस परमाणु कारणवादमें कल्याणको चाहनेवाले मनुष्य बिलकुल अपेक्षा न करें, इतना वाक्यशेष है ॥ यह तीसरा परमाणुजगदकारणत्वाधिकरण समाप्त हो गया ।

## ४ समुदायाधिकरणम् । सू० १८–२७

### समुदाय उभयहेतुकेऽपि तदप्राप्तिः ॥ १८ ॥

वैशेषिकराद्धान्तो दुर्युक्तियोगाद्वेदविरोधाच्छिष्टापरिग्रहाच्च नापेक्षितव्य इत्युक्तम् । [१]सोऽर्धवैनाशिक इति वैनाशिकत्वसाम्यात्सर्ववैनाशिकराद्धान्तो नतरामपेक्षितव्य इतीदमिदानीमुपपादयामः । स च बहुप्रकारः, [२]प्रतिपत्तिभेदाद्विनेयभेदाद्वा । तत्रैते त्रयो वादिनो भवन्ति—केचित्सर्वास्तित्ववादिनः, केचिद्विज्ञानास्तित्वमात्रवादिनः, अन्ये पुनः सर्वशून्यत्ववादिन इति । तत्र ये सर्वास्तित्ववादिनो बाह्यमान्तरं च वस्त्वभ्युपगच्छन्ति भूतं

## समुदायाधिकरणम् । सू० १८–२७

### समुदाय उभयहेतुकेऽपि तदप्राप्तिः ॥ १८ ॥

वैशेषिक सिद्धान्त दुष्ट युक्तियोंसे संयुक्त होनेसे, वेदोंसे विरोध होनेसे तथा शिष्ट पुरुषोंद्वारा स्वीकार न किये जानेसे मानने योग्य नहीं है यह कह दिया है । वैशेषिक लोग अर्धवैनाशिक है, इसलिये वैनाशिकोंकी समतासे सर्ववैनाशिकोंके सिद्धान्तको बिलकुल ही आश्रयण नहीं करना चाहिये इस विषयको यहा अब प्रतिपादन करेंगे । वे वैनाशिकों के सिद्धान्त बुद्धिभेदसे अथवा बौद्ध शिष्योंके सिद्धान्तभेदसे बहुत प्रकारके होते हैं । ये तीन वादी होते हैं—कोई सर्वास्तित्ववादी हैं, कोई बाह्य वस्तुओंका ज्ञान मात्र होना माननेवाले विज्ञानास्तित्ववादी हैं, और अन्य बौद्ध सर्वशून्यवादी होते हैं । जो सर्वास्तित्ववादी बौद्ध है वे बाह्य और आभ्यन्तर वस्तुको मानते है, भूत तथा भौतिक ये बाह्य वस्तु है, और चित्त तथा चैत्त आभ्यन्तर है ।

प्रथम सर्वास्तित्ववादीके प्रति कहा जाता है—पृथिवी धातु आदि भूत हैं, और रूप आदि

---

१—वैशेषिक लोग अर्द्ध वैनाशिक होते हैं, कारण कि वे परमाणु, आकाश, दिशा, काल, आत्मा, मनोंको और सामान्य, विशेष, समवायको तथा किन्हीं गुणोंको ( परमाणुके परिमाण आदिको ) नित्य मान कर अवशिष्ट द्रव्योंका *निरन्वय विनाश मानते हैं, इसलिये वैशेषिक लोग अर्द्धवैनाशिक होते हैं—**भामती** ।

*—निरन्वय विनाशका अभिप्राय यह है कि कार्य और कारणके अभेद होनेपर कार्यका नाश भी कारणरूपसे रहता है, इसलिये कार्यका निरन्वय नाश नहीं होता है ( अर्थात् कार्य कारणसे कुछ सम्बन्ध न कर नष्ट नहीं होता है ) कार्यका कारणसे भेद होनेपर तो कार्यके नाशका कारणसे सम्बन्ध नहीं होता है—**वेदान्तकल्पतरु** ।

२—शास्त्रको व्याख्यान करनेवाले एक ही शिष्यकी अवस्थाके भेद होनेके कारण बुद्धिभेदसे, अथवा निकृष्ट मध्यम—उत्तम बुद्धिवाले शिष्योंके भेदसे बौद्धोंके सिद्धान्त बहुत प्रकारके होते हैं यह अभिप्राय है—**रत्नप्रभा** ।

थीबोने भी इसी प्रकार अंग्रेजीमें प्रतिपत्तिभेदका अर्थ बुद्धिके सामयिक विचारभेद और विनेयभेदका अर्थ बौद्धशिष्योंके योग्यताभेद किया है—

That doctrine is presented in a variety of forms due either to the difference of the views ( maintained by Budha at different times ), or else to the difference of capacity on the part of the disciples ( of Budha ). ( P. 401 )

**इसका भावार्थ टिप्पणी और भाष्यानुवादके समान है ।**

भौतिकं च चित्तं चैत्तं च, तांस्तावत्प्रतिक्रमः । तत्र भूतं पृथिवीधात्वादयः । भौतिकं रूपादयश्चक्षुरादयश्च । चतुष्टये च पृथिव्यादिपरमाणवः खरस्नेहोष्णेरणस्वभावास्ते पृथिव्यादिभावेन संहन्यन्त इति मन्यन्ते । [1]तथा रूपविज्ञानवेदनासंज्ञासंस्कारसंज्ञकाः पञ्चस्कन्धाः । तेऽप्याध्यात्मं सर्वव्यवहारास्पदभावेन संहन्यन्त इति मन्यन्ते । तत्रेदमभिधीयते—योऽयमुभयहेतुक उभयप्रकारः समुदायः परेषामभिप्रेतोऽणुहेतुकश्च भूतभौतिकसंहतिरूपः स्कन्धहेतुकश्च पञ्चस्कन्धीरूपः तस्मिंन्नुभयहेतुकेऽपि समुदायेऽभिप्रेयमाणे तदप्राप्तिः स्यात्समुदायाप्राप्तिः । समुदायभावानुपपत्तिरित्यर्थः ।

प्रश्नः—सर्वास्तित्ववादी—कुतः ?

उत्तरम्—वेदान्तवादी—समुदायिनामचेतनत्वात् । चित्ताभिज्वलनस्य च समुदायसिद्ध्यधीनत्वात् । अन्यस्य च कस्यचिच्चेतनस्य भोक्तुः प्रशासितुर्वा स्थिरस्य संहन्तुरनभ्युपगमात् । निरपेक्षप्रवृत्त्यभ्युपगमे च प्रवृत्त्यनुपरमप्रसङ्गात् । [2]आशयस्याप्यन्यत्वान-

---

तथा चक्षु आदि भौतिक हैं, चार प्रकारके पृथिवी आदिके परमाणु कठोर, चिकना, गरम तथा गमन स्वभाववाले होते हैं, ये परमाणु पृथिवी आदि रूपसे परस्पर मिल कर बन जाते हैं इस तरह बौद्ध लोग मानते हैं, तथा रूप, विज्ञान, वेदना, संज्ञा और संस्कार नामक पांच स्कन्ध हैं, वे पांचों भी आत्मामें सब प्रकारके व्यवहाररूपसे संमिलित होते हैं ऐसा मानते हैं। यहां यह कहा जाता है—जो यह दोनों बाह्य और आभ्यन्तर भेदसे दो प्रकारके हेतुवाले दो प्रकारके समुदाय बौद्धोंका अभिप्रेत है, अर्थात् परमाणु-निमित्तसे बने हुवे भूत—भौतिक समुदाय तथा स्कन्धनिमित्तसे बने हुवे रूप आदि पांच स्कन्धोंका समुदाय है, ये दोनों निमित्तसे बने हुवे समुदाय माने जानेपर भी समुदाय हो नहीं सकता, समुदाय न होनेका अर्थ यह है कि इन परमाणु आदियोंका परस्पर संगठन नहीं हो सकता ।

प्रश्न—सर्वास्तित्ववादी—कैसे नहीं हो सकता ?

उत्तर—वेदान्तवादी—क्योंकि परमाणु आदि सब समुदाय ही अचेतन हैं। चित्तका चेतनात्मक प्रकाश होना भी इन सब परमाणुओंके समुदाय सिद्ध होनेपर ही सिद्ध होता है ( इसलिये चेतनात्मक चित्त भी समुदाय सिद्ध होनेसे प्रथम अचेतन होनेसे इनका परस्पर संगठन हो नहीं सकता ) और अन्य किसी चेतन भोक्ता अथवा स्थिर होनेवाले संगठनकर्ता शासकका होना तुम मानते नहीं हो ( इसलिये भी समुदाय रूप जगत् बन नहीं सकता ), यदि किसीको निमित्त न मान कर परमाणुओंसे जगत् बनना मान लिया जाय तो सदा ही परमाणुओंकी प्रवृत्ति होती रहेगी रुकेगी नहीं, आशय भी

---

१—भूत-भौतिक भेदोंको कहकर चित्त और चैत्तिक भेदोंको कहते हैं—तथा रूपेति—जिनसे रूप प्रतीत हों अथवा जो रूप प्रतीत होते हों इस व्युत्पत्तिसे इन्द्रिय सविषयक है यह रूपस्कन्ध है। यद्यपि रूपसे प्रतीत होनेवाले पृथिवी आदि बाह्य हैं तथापि शरीरस्थ होनेसे अथवा इन्द्रियोंसे सम्बन्ध होनेसे यह रूप आध्यात्मिक है। विज्ञानस्कन्ध वह है जो 'मैं हूं' इस प्रकार रूप आदि विषयवाले अथवा इन्द्रियोंसे उत्पन्न होता है जो दण्डके समान प्रवाह रूप होता है। जो प्रिय, अप्रिय तथा प्रियाप्रिय रहित विषयोंके स्पर्शमें सुख दुःख तथा सुखदुःखरहित विशेष अवस्था चित्तकी हो जाती है वह वेदनास्कन्ध है। विकल्पसंयुक्त ज्ञान, संज्ञावाचक शब्दोंका संसर्गयोग्य आभास होना संज्ञास्कन्ध है जैसे—यह डित्थ है, यह कुण्डली है, यह श्वेतवर्ण ब्राह्मण जाता है। राग आदि क्लेश, मद मान आदि उपक्लेश तथा धर्म और अधर्म ये संस्कारस्कन्ध हैं। इन पांचोंका समुदाय पञ्चस्कन्धी है—भामती ।

२—यदि कहा जाता है कि पूर्व-परको अनुसन्धान-विचार करनेवाला 'मैं हूं' इस प्रकार जो आलयविज्ञान होता है वही कार्योंका प्रतिसन्धाता होगा—वहांपर कहा जाता है—आशयस्यापीति। यदि वह आशय

न्यत्वाभ्यामनिरूप्यत्वात्। क्षणिकत्वाभ्युपगमाच्च निर्व्यापारत्वात्प्रवृत्त्यनुपपत्तेः। तस्मात्समुदायानुपपत्तिः। समुदायानुपपत्तौ च तदाश्रया लोकयात्रा लुप्येत ॥ १८ ॥

## इतरेतरप्रत्ययत्वादिति चेन्नोत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात् ॥ १९ ॥

प्रश्नः-सर्वास्तित्ववादी—यद्यपि भोक्ता प्रशासिता वा कश्चिच्चेतनः संहन्ता स्थिरो नाभ्युपगम्यते तथाप्यविद्यादीनामितरेतरकारणत्वादुपपद्यते लोकयात्रा। तस्यां चोपपद्यमानायां न किंचिदपरमपेक्षितव्यमस्ति। ते चाविद्यादयोऽविद्या संस्कारो विज्ञानं नाम रूपं षडायतनं स्पर्शो वेदना तृष्णा उपादानं भवो जातिर्जरा मरणं शोकः परिदेवना दुःखं दुर्मनस्तेत्येवंजातीयका इतरेतरहेतुकाः सौगते समये क्वचित्संक्षिप्ता निर्दिष्टाः क्वचित्प्रपञ्चिताः। सर्वेषामप्ययमविद्यादिकलापोऽप्रत्याख्येयः। तदेवमविद्यादिकलापे परस्परनिमित्तनैमित्तिकभावेन घटीयन्त्रवदनिशमावर्तमानेऽर्थाक्षिप्त उपपन्नः संघात इति चेत्?

उत्तरम्-वेदान्तवादी—तन्न।

प्रश्नः-सर्वास्तित्ववादी—कस्मात्?

उत्तरम्-वेदान्तवादी—उत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात्। भवेदुपपन्नः संघातो यदि संघातस्य किंचिन्नि-

अन्यत्व और अनन्यत्वरूपसे निरूपण नहीं किया जा सकता और तुम सबका क्षणिक होना भी मानते हो इसलिये भी क्षणिक होनेमें क्रिया नहीं हो सकती, क्रिया न होनेसे प्रवृत्ति भी न होगी, इस कारण समुदायरूप जगत् नहीं बन सकता, समुदाय सिद्ध न होनेपर समुदायाश्रित लोकयात्रा भी लुप्त हो जावेगी ॥ १८ ॥

## इतरेतरप्रत्ययत्वादिति चेन्नोत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वात् ॥ १९ ॥

प्रश्न—सर्वास्तित्ववादी—यद्यपि कोई भोक्ता जीवात्मा वा शासक परमेश्वर स्थिर संगठनकर्त्ता चेतन नहीं माना जाता, तथापि अविद्या आदि एक दूसरेका कारण हो जाती है इसलिये लोकयात्रा हो सकती है, लोकयात्रा हो जानेपर अन्य कुछ अपेक्षणीय नहीं रहता है वे अविद्या आदि ये हैं—अविद्या, संस्कार, विज्ञान, नाम, रूप, विज्ञान पृथिवी आदि चार और रूप ये ६ इन्द्रियों के आधार-स्थान हैं, स्पर्श, वेदना, तृष्णा, उपादान, भव, जाति वृद्धत्व, मरण, शोक, परिदेवना—विलाप, दुःख तथा मानसिक दुःख। इस प्रकारके एक दूसरेके प्रति कारण होनेवाले बौद्धोंके सिद्धान्तमें कहीं संक्षेपमें और कहीं विस्तार रूपसे बताये गये हैं। अविद्यादि समूह सभीके लिये अखण्डनीय है। इस प्रकार अर्थसे आक्षिप्त-सिद्ध अविद्यादि समूह परस्पर निमित्त-हेतु और नैमित्तिक-हेतुमद् भावसे घड़ीके समान रातदिन चलते रहनेपर जगत्रूप समुदाय बन जाता है?

उत्तर—वेदान्तवादी—ऐसा मानना ठीक नहीं।

प्रश्न—सर्वास्तित्ववादी—कैसे?

उत्तर—वेदान्तवादी—क्योंकि ये अविद्यादि तो उत्पत्तिमात्रमें कारण होते हैं। जगत्रूप समुदाय चाहे बन जाय यदि समुदायका कोई निमित्त कारण माना जाय, किन्तु कोई निमित्त कारण तो माना नहीं जाता।

---

एक स्थिररूप है तो नामान्तरसे वह आत्मा ही है यदि वह अस्थायी क्षणिक है तो क्षणिक होनेसे ऊपर कहे दोष आ जावेंगे, और न उस आशयका प्रवाहरूप सन्तान होता है, यदि वह प्रवाहरूप सन्तान 'मैं हूं' इस आशयसे अन्य है तो नामान्तरसे वह आत्मा मान लिया जावेगा, यदि वह सन्तान आशयसे अभिन्न है तो वह आलयविज्ञान ही है, वह आलयविज्ञान क्षणिक ही होता है, इसलिये उक्त दोष आ जावेंगे। जिसमें कर्मोंकी अनुभव वासना पड़ी रहती है वह आशय आलयविज्ञान है—भामती।

सित्त्ववगम्येत । न त्ववगम्यते । यत इतरेतरप्रत्ययत्वेऽप्यविद्यादीनां पूर्वपूर्वमुत्तरोत्तरस्योत्पत्तिमात्रनिमित्तं भवद्भवेन्न तु संघातोत्पत्तेः किंचिन्निमित्तं संभवति ।

प्रश्नः-सर्वास्तित्ववादी—नन्वविद्यादिभिरर्थादाक्षिप्यते संघात इत्युक्तम् ?

उत्तरम्-वेदान्तवादी—अत्रोच्यते—यदि तावदयमभिप्रायोऽविद्यादयः संघातमन्तरेणात्मानमलभमाना अपेक्षन्ते संघातमिति,ततस्तस्य संघातस्य निमित्तं वक्तव्यम्। तच्च नित्येष्वप्यणुष्वभ्युपगम्यमानेष्वाश्रयाश्रयिभूतेषु च भोक्तृषु सत्सु न संभवतीत्युक्तं वैशेषिकपरीक्षायाम् । किमङ्ग पुनः क्षणिकेष्वप्यणुषु भोक्तृरहितेष्वाश्रयाश्रयिशून्येषु वाभ्युपगम्यमानेषु संभवेत् ? अथायमभिप्रायोऽविद्यादय एव संघातस्य निमित्तमिति, कथं तमेवाश्रित्यात्मानं लभमानास्तस्यैव निमित्तं स्युः ? अथ मन्यसे संघाता एवानादौ संसारे संतत्यानुवर्तन्ते तदाश्रयाश्चाविद्यादय इति, तदपि संघातात्संघातान्तरमुत्पद्यमानं नियमेन वा सदृशमेवोत्पद्येत, अनियमेन वा सदृशं विसदृशं वोत्पद्येत । नियमाभ्युपगमे [1]मनुष्यपुद्गलस्य देवतिर्यग्योनिनारकप्राप्त्यभावः प्राप्नुयात् । अनियमाभ्युपगमेऽपि मनुष्यपुद्गलः कदाचित्क्षणेन हस्ती भूत्वा देवो वा पुनर्मनुष्यो वा भवेदिति प्राप्नुयात् । उभयमप्यभ्युपगमविरुद्धम् । अपि च यद्भोगार्थः संघातः स्यात्स नास्ति स्थिरो भोक्तेति तवाभ्युपगमः । ततश्च भोगो भोगार्थ एव स नान्येन प्रार्थनीयः । तथा मोक्षो मोक्षार्थ एवेति मुमुक्षुणा नान्येन भवितव्यम् । अन्येन चेत्प्रार्थ्येतोभयं भोग-

---

कारण कि अन्य२ के प्रति कारण होनेपर भी अविद्या आदि पूर्व२ जो हैं वे उत्तर२ के उत्पत्तिमात्रमें निमित्त होते हैं, किन्तु समुदायकी उत्पत्तिमें कुछ निमित्त नहीं होते हैं ।

प्रश्न-सर्वास्तित्ववादी—अविद्या आदियोंके कारण समुदाय अर्थसे आक्षिप्त-सिद्ध होता है यह कहा था ?

उत्तर-वेदान्तवादी—यदि यह अभिप्राय है कि अविद्या आदि समुदाय विना अपने स्वरूपको प्राप्त न हो कर समुदायको अपेक्षा करती हैं तब तो उस समुदायका निमित्त कारण कहना चाहिये । वह निमित्त तो परमाणु नित्य माने जानेपर भी तथा आश्रय और आश्रयिभाव होनेवाले भोक्ता जीवात्माओंके होनेपर भी हो नहीं सकता है यह वैशेषिक परीक्षामे कह दिया । फिर आश्चर्यकी बात है कि परमाणु क्षणिक माने जानेपर तथा भोक्ता जीवात्मासे रहित आश्रय और आश्रियभाव शून्य स्वीकार किये जानेपर तो कैसा निमित्त होना संभव हो सकता है ? अथवा यह अभिप्राय है कि अविद्या आदि ही समुदायके निमित्त हैं, तब तो उसीको आश्रयण कर अपने स्वरूपको प्राप्त होने वाले अविद्या आदि कैसे उसी समुदायके निमित्त हो सकते हैं ? अथवा यह मानते हो कि यह जगत् रूप समुदाय ही इस अनादि संसारमें निरन्तररू मे विद्यमान रहता है, और उसके आश्रित अविद्या आदि हैं, तब भी समुदायसे अन्य समुदायकी उत्पत्ति होना या तो नियमसे समान ही उत्पन्न होना चाहिये, अथवा अनियमसे समान वा असमान उत्पन्न होना चाहिये । यदि मनुष्यपुद्गल—मनुष्य शरीरका नियमसे उत्पन्न होना मानें तो देवयोनि, पशुयोनि तथा नरककी प्राप्ति नहीं होती ( क्योंकि नियमसे समान ही उत्पन्न होना चाहिये न कि विषम ), यदि अनियमसे उत्पन्न होना मानें तो मनुष्यशरीर किसी क्षणमें हाथी हो कर देव हो जाय अथवा फिर मनुष्य ही हो जाय, यह नियमानियम दोनों ही सिद्धान्त विरुद्ध हैं । और दूसरी बात यह है कि जिसके भोगके लिये यह समुदायरूप संसार है वह स्थिर भोक्ता आत्मा तुम्हारे मतमें नहीं है, तब तो भोग भोगके लिये ही है, भोगनिमित्त किसीको याचना ही करनी न पड़ेगी, तथा मोक्ष मोक्षनिमित्त ही है, इसलिये किसीको मुक्तिका इच्छुक नहीं होना

---

१—जो पूर्ण हो कर गल जाय क्षय भावको प्राप्त हो जाय वह पुद्गल देह है—रत्नप्रभा तथा न्यायनिर्णय ।

मोक्षकालावस्थायिना तेन भवितव्यम् । अवस्थायित्वे क्षणिकत्वाभ्युपगमविरोधः । तस्मादितरेतरोत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वमविद्यादीनां यदि भवेद्भवतु नाम न तु संघातः सिध्येत् । भोक्त्रभावादित्यभिप्रायः ॥ १६ ॥

## उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात् ॥ २० ॥

उक्तमेतदविद्यादीनामुत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वान्न संघातसिद्धिरस्तीति । तदपि तूत्पत्तिमात्रनिमित्तत्वं न संभवतीतीदमिदानीमुपपाद्यते । क्षणभङ्गवादिनोऽयमभ्युपगम उत्तरस्मिन्क्षण उत्पद्यमाने पूर्वः क्षणो निरुध्यत इति । नचैवमभ्युपगच्छता पूर्वोत्तरयोः क्षणयोर्हेतुफलभावः शक्यते संपादयितुम् । निरुध्यमानस्य निरुद्धस्य वा पूर्वक्षणस्याभावग्रस्तत्वादुत्तरक्षणहेतुत्वानुपपत्तेः । अथ भावभूतः परिनिष्पन्नावस्थः पूर्वक्षण उत्तरक्षणस्य हेतुरित्यभिप्रायस्तथापि नोपपद्यते । भावभूतस्य पुनर्व्यापारकल्पनायां क्षणान्तरसंबन्धप्रसङ्गात् । अथ भाव एवास्य व्यापार इत्यभिप्रायस्तथापि नैवोपपद्यते हेतुस्वभावानुपरक्तस्य फलस्योत्पत्त्यसंभवात् । स्वभावोपरागाभ्युपगमे च हेतुस्वभावस्य फलकालावस्थायित्वे सति क्षणभङ्गाभ्युपगमत्यागप्रसङ्गः । विनैव वा स्वभावोपरागेण हेतुफलभावमभ्युपगच्छतः सर्वत्र तत्प्राप्तेरतिप्रसङ्गः । अपिचोत्पादनिरोधौ नाम वस्तुनः स्वरूपमेव वा स्यातामवस्थान्तरं वा वस्त्वन्तरमेव वा । सर्वथापि नोपपद्यते । यदि तावद्वस्तुनः स्वरूपमेवो-

चाहिये, यदि अन्य कोई याचना करे तो उस याचकको दोनों भोग और मोक्ष कालमें स्थिर होना चाहिये, यदि स्थिर हो जाय तो तुम्हारे क्षणिकवादका विरोध होगा । इस कारण अविद्या आदि अन्योन्यके उत्पत्तिमात्रमें निमित्त हो तो भले हो जाय, किन्तु समुदाय जगत् बन नहीं सकता, क्योंकि भोक्ता आत्मा नहीं है यह अभिप्राय है ॥ १९ ॥

## उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात् ॥ २० ॥

अविद्या आदि उत्पत्तिमात्रमें निमित्त होते हैं इसलिये उनसे समुदायरूप जगत् बन नहीं सकता कह दिया है । अविद्या आदि उत्पत्तिमात्रमें भी तो निमित्त नहीं हो सकती अब इसको प्रतिपादन करते हैं । क्षणभङ्गवादियोंका यह सिद्धान्त है कि उत्तर क्षणके उत्पन्न होनेमें पूर्व क्षण नष्ट हो जाता है । ऐसा मान कर पूर्वोत्तर क्षणोंमें कारण और कार्य भाव बना नहीं सकता, क्योंकि नष्ट होनेवाला अथवा नष्ट हुआ पूर्वक्षण अभावरूप होनेसे उत्तर क्षणका कारण नहीं हो सकता । यदि सिद्ध अवस्थावाले भावरूप पूर्वक्षण उत्तरक्षणका कारण होता है यह अभिप्राय है तो भी कारण बन नहीं सकता, क्योंकि भावरूप पूर्वक्षणकी फिर क्रियाकी कल्पना करनेमें पूर्वक्षणका अन्य क्षणोंसे सम्बन्ध हो जावेगा ( इससे क्षणभङ्गवादकी हानि होगी ) । [1]यदि माना जाय कि इस पूर्व क्षणका भाव–उत्पत्ति ही व्यापार रूप क्रिया है वही कारक है तो भी बन नहीं सकता, क्योंकि कारणस्वभावरहित कार्यरूप फलकी उत्पत्ति हो नहीं सकती, ( अर्थात् कारणके विना कार्य हो नहीं सकता ) यदि कारणस्वभावको मानें तो कारण स्वभाव कार्यरूप फलकी उत्पत्तिसमय तक स्थायी होनेसे क्षणभङ्गवादको त्याग करना पड़ेगा यदि कारणस्वभावके विना ही कारण और कार्यभाव मानो तो सभी जगह इसकी प्राप्ति होनेसे अतिव्याप्ति होगी । और दूसरी बात यह है कि उत्पत्ति और विनाश वस्तुके स्वरूप ही हैं अथवा वस्तुके अवस्थान्तर विशेष हैं, अथवा वस्त्वन्तरविशेष ही हैं ? किसी तरहसे भी बनता नहीं । यदि वस्तुके स्वरूप ही उत्पत्ति

---

१—भाव उत्पत्ति, जैसे कहा है—'भूतिर्येषां क्रिया सैव कारकं सैव चोच्यते' इति । जिन क्षणिक भावोंकी भूति-उत्पत्ति है वही क्रिया है और कारक भी है—भामती—रत्नप्रभा ।

त्पादनिरोधौ स्यातां ततो वस्तुशब्द उत्पादनिरोधशब्दौ च पर्यायाः प्राप्नुयुः । अथास्ति कश्चिद्विशेष इति मन्येतोत्पादनिरोधशब्दाभ्यां मध्यवर्तिनो वस्तुन आद्यन्ताख्ये अवस्थे अभिलप्येते इति । एवमप्याद्यन्तमध्यक्षणत्रयसंबन्धित्वाद्वस्तुनः क्षणिकत्वाभ्युपगमहानिः । अथात्यन्तव्यतिरिक्तावेवोत्पादनिरोधौ वस्तुनः स्यातामश्वमहिषवत्, ततो वस्तु उत्पादनिरोधाभ्यामसंसृष्टमिति वस्तुनः शाश्वतत्वप्रसङ्गः । यदि च दर्शनादर्शने वस्तुनः उत्पादनिरोधौ स्याताम्, एवमपि द्रष्टृधर्मौ तौ न वस्तुधर्माविति वस्तुनः शाश्वतत्वप्रसङ्ग एव । तस्मादप्यसंगतं सौगतं मतम् ॥ २० ॥

### असति प्रतिज्ञोपरोधो यौगपद्यमन्यथा ॥ २१ ॥

क्षणभङ्गवादे पूर्वक्षणो निरोधग्रस्तत्वान्नोत्तरस्य क्षणस्य हेतुर्भवतीत्युक्तम् । अथासत्येव हेतौ फलोत्पत्तिं ब्रूयात्, ततः प्रतिज्ञोपरोधः स्यात् । चतुर्विधान्हेतून्प्रतीत्य चित्तचैत्ता उत्पद्यन्त इतीयं प्रतिज्ञा हीयेत । निर्हेतुकायां चोत्पत्तावप्रतिबन्धात्सर्वं सर्वत्रोत्पद्येत । अथोत्तरक्षणोत्पत्तिर्यावत्तावदवतिष्ठते पूर्वक्षण इति ब्रूयात्ततो यौगपद्यं हेतुफलयोः स्यात् । तथापि प्रतिज्ञोपरोध एव स्यात् । क्षणिकाः सर्वे संस्कारा इतीयं प्रतिज्ञोपरुध्येत ॥ २१ ॥

### प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधाप्राप्तिरविच्छेदात् ॥ २२ ॥

अपि च वैनाशिकाः कल्पयन्ति बुद्धिबोध्यं त्रयादन्यत्संस्कृतं क्षणिकं चेति । तदपि

---

विनाश है तब तो वस्तु शब्द और उत्पत्ति-विनाश शब्द पर्यायवाचक हो जायेंगे, यदि माना जाय कि उत्पत्ति विनाश तथा वस्तुमें कोई विशेषता है तो उत्पत्ति और विनाश शब्दोंसे मध्यवर्ती वस्तुकी आदि और अन्त नामक दो अवस्थायें कही जाती हैं इस प्रकार भी वस्तु आदि, अन्त और मध्य तीनों क्षणोंसे सम्बन्ध रखनेवाली होनेसे क्षणिकवादकी हानि होगी। यदि वस्तुमें अत्यन्त भिन्न उत्पत्ति और विनाश हैं जैसे घोड़े और भैंसे अत्यन्त भिन्न२ हैं, तब तो उत्पत्ति और विनाशसे वस्तुका कोई सम्बन्ध नहीं इससे वस्तु नित्य सिद्ध होगी। यदि वस्तुका दीखना और न दीखना ही उत्पत्ति और विनाश है तो भी देखना और न देखना द्रष्टा आत्माके धर्म हैं वस्तुके धर्म नहीं, इस तरह भी वस्तु नित्य सिद्ध होगी, इस कारण भी बौद्धमत असंगत है ॥ २० ॥

### असति प्रतिज्ञोपरोधो यौगपद्यमन्यथा ॥ २१ ॥

क्षणभङ्गवादमें पूर्व क्षण नष्ट हो जानेके कारण उत्तर क्षणका कारण नहीं हो सकता यह कह दिया, यदि कारण न होनेपर भी कार्यरूप फलकी उत्पत्तिको कहे तो प्रतिज्ञाका विरोध होगा। चार प्रकारके कारणोंको मान कर चित्त-चैत्त उत्पन्न होते हैं इस प्रतिज्ञाकी हानि होगी। कारणरहित भी उत्पत्ति मानी जाय तो किसी रुकावटके न होनेसे सर्वत्र सबकी उत्पत्ति हो जावेगी, यदि वह कहे कि— उत्तर क्षणकी उत्पत्ति तक पूर्व क्षण रहता है तब तो कारण और कार्यका एक साथ होना सिद्ध हो जायगा, ऐसे माननेपर भी प्रतिज्ञाकी हानि होगी, सब संस्कार क्षणिक हैं यह प्रतिज्ञा रुक जावेगी ॥ २१ ॥

### प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्याविरोधाप्राप्तिरविच्छेदात् ॥ २२ ॥

और दूसरी बात यह है कि बौद्ध लोग यह कल्पना करते हैं कि तीनसे अन्य सब बुद्धिसे जानने

---

१—इस सूत्र के भाष्य का अनुवाद अंग्रेजी में प्रोफेसर थीबोने इस प्रकार किया है:—

The Baudhas who maintain that universal destruction is going on

च त्रयं प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधावाकाशं चेत्याचक्षते । त्रयमपि चैतदवस्त्वभावमात्रं निरुपाख्यमिति मन्यन्ते, बुद्धिपूर्वकः किल विनाशो भावानां 'प्रतिसंख्यानिरोधो नाम

योग्य हैं, संस्कृत-बने हुवे क्षणिक हैं, वे तीन भी प्रतिसंख्या, अप्रतिसंख्यानिरोध और आकाश कहलाते हैं, ये तीनों वस्तु नहीं हैं अभावमात्र हैं इसीलिये निरुपाख्य अर्थात् निःस्वरूप होते हैं बुद्धिपूर्वक विद्यमान पदार्थोंका नाश होना प्रतिसंख्यानिरोध कहा जाता है, इससे विपरीत अप्रतिसंख्यानिरोध है । इन

constantly, assume that 'whatever forms an object of knowledge and is different from the triad (तीन का समूह) is produced (samskrita बना हुआ) and momentary (क्षणिक)'. To the triad there mentioned they give the names 'cessation (निरोध) dependent on a sublative (अभावात्मक) act of the mind', cessation not dependent on such an act, and space. This triad they hold to be non-substantial, of a merely negative character (abhavamatra-अभावमात्र), devoid of all positive characteristics. By 'cessation dependent on a sublative act of the mind,' we have to understand such destruction of entities (भावपदार्थ की सत्ता) as is preceded by an act of thought, by cessation not so dependent is meant destruction of the opposite kind, by 'space' is meant absence in general of something covering (or occupying space). Out of these three non-existances 'space' will be refuted later on (Sutra 24) the two other ones are refuted in the present sutra.

Cessation which is dependent on a sublative act of the mind, and cessation which is not so dependent are both impossible, 'on account of the absence of interruption'. For both kinds of cessation must have reference either to the series (सन्तान of momentary existances) or to the single members constituting the series. The former alternative is impossible, because in all series (of the momentary existances) the members of the series stand in an unbroken relation of cause and effect so that the series cannot be interrupted. The latter alternative is likewise inadmissible, for it is impossible to maintain that any momentary existance should undergo complete annihilation entirely undefinable and disconnected (with the previous state of existance), since we observe that a thing is recognised in the various states through which it may pass and thus has a connected existance. And in those cases also where a thing is not clearly recognised (after having undergone a change) we yet infer, on the ground of actual observations made in other cases, that one and the same thing continues to exist without any interruption. – For these reasons the two kinds of cessation which the Baudhas assume cannot be proved,

(Pages 410-411)

—विद्यमान पदार्थके प्रतिकूल संख्या-बुद्धि होना प्रतिसंख्या है, इससे नाश होना प्रतिसंख्यानिरोध है।

भाष्यते, तद्विपरीतोऽप्रतिसंख्यानिरोधः, आवरणाभावमात्रमाकाशमिति । तेषामाकाशं परस्तात्प्रत्याख्यास्यति । निरोधद्वयमिदानीं प्रत्याचष्टे । प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधयो-रप्राप्तिः । असंभव इत्यर्थः ।

प्रश्नः-सर्वास्तित्ववादी—कस्मात् ?

उत्तरम्-वेदान्तवादी—अविच्छेदात् । एतौ हि प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधौ संतानगोचरौ वा स्यातां भावगोचरौ वा । न तावत्संतानगोचरौ संभवतः । सर्वेष्वपि [1]सन्तानेषु सन्तानिनामविच्छिन्नेन हेतुफलभावेन सन्तानविच्छेदस्यासम्भवात् । नापि भावगोचरौ सम्भवतः । नहि भावानां निरन्वयो निरुपाख्यो विनाशः सम्भवति, सर्वास्वप्यवस्थासु [2]प्रतिभिज्ञानबलेनान्वय्यविच्छेददर्शनात् । अस्पष्टप्रत्यभिज्ञानास्वप्यवस्थासु क्वचिद्दृष्टेनान्वय्यविच्छेदेनान्यत्रापि तदनुमानात् । तस्मात्परपरिकल्पितस्य निरोधद्वयस्यानुपपत्तिः ॥ २२ ॥

---

तीनोंमें बौद्धमतीय आकाशको पीछे खण्डन करेंगे, अब दो प्रकारके विनाशोंको खण्डन करते हैं—प्रतिसंख्याविनाश और अप्रतिसंख्याविनाश नहीं हो सकते अर्थात् इन दोनोंका विनाश असम्भव है ।

प्रश्न-सर्वास्तित्ववादी—कैसे ?

उत्तर-वेदान्ती—क्योंकि इनका सम्बन्ध नहीं छूटता है, ये दोनों प्रतिसंख्याविनाश और अप्रतिसंख्याविनाश या तो सन्तानगोचर होना चाहिये अथवा भावगोचर होना चाहिये, ये दोनों सन्तानगोचर तो नहीं हो सकते, क्योंकि सभी सन्तानोंमें सन्तानी अभिन्न रूपसे कारणकार्यभावसे रहनेसे सन्तानका विच्छेद नहीं हो सकता, और न ये दोनों विनाश भावरूपसे देखे जा सकते हैं, भाव पदार्थोंका निरन्वय और निरुपाख्य विनाश नहीं होता है, क्योंकि सभी अवस्थाओं प्रत्यभिज्ञाबलसे अन्वयीका अविच्छेदरूपसे होना देखा जाता है, और जिन अवस्थाओंमें स्पष्ट प्रत्यभिज्ञा नहीं होती है वहां कहीं अन्वयीका अभिन्न होना देखे जानेसे अन्यत्र स्थानोंमें भी उसका अभिन्नरूपसे बने रहनेका अनुमान होता है, इस कारण बौद्धोंके कल्पित दोनों प्रकारके विनाश नहीं हो सकते ॥ २२ ॥

---

वेद्यमान भाव पदार्थको अभावरूप करता हूं इस प्रकारकी बुद्धि भावप्रतीपा है । इस व्याख्यानसे अप्रतिसंख्या निरोधका भी व्याख्यान हो गया—**भामती-रत्नप्रभा** ।

[1]—भाव पदार्थ सन्तानी है, सन्तान वह है जो हेतुफलभावसे—कारणकार्यरूपसे प्रवाहित होता है, उस सन्तानमें अन्तिम क्षण क्षणान्तरको उत्पन्न करता है वा नहीं ? यदि उत्पन्न करता है तो वह अन्तिम न होगा, क्योंकि ( पूर्व क्षणसे उत्तर क्षणका प्रवाहरूप ) सन्तानका विच्छेद नहीं होता है । यदि क्षणान्तरको उत्पन्न नहीं करता है तो वह अन्तिम न होगा, क्योंकि तुम्हारा सिद्धान्त है कि भाव पदार्थकी सत्ता क्रियाको उत्पन्न करनेवाली होती है, अन्तिम क्षण न होनेपर पूर्वक्षण भी न होगा, क्योंकि भाव पदार्थकी सत्ताने क्रियाको उत्पन्न नहीं किया । इस कारण सन्तानका विच्छेद असम्भव होनेसे निरोध—विनाश न होगा यह भाष्यकार कहते हैं—**न तावत्** इत्यादिसे—**रत्नप्रभा** ।

[2]—कार्यका कारणके साथ किसी प्रकारका अन्वय-सम्बन्ध न होना निरन्वय कहा जाता है सो वह हो नहीं सकता क्योंकि घटके नाश होनेपर भी मिट्टीरूप कारणका अन्वय बना रहता है, विद्यमान वस्तुका सर्वथा अभाव होना निरुपाख्य है यह भी ठीक नहीं क्योंकि भावपदार्थका सर्वथा विनाश नहीं होता है—**अनुवादक** ।

## उभयथा च दोषात् ॥ २३ ॥

योऽयमविद्यादिनिरोधः प्रतिसंख्यानिरोधान्तःपाती परपरिकल्पितः, स सम्यग्ज्ञानाद्वा 'सपरिकरात्स्यात्स्वयमेव वा । पूर्वस्मिन्विकल्पे निर्हेतुकविनाशाभ्युपगमहानिप्रसङ्गः । उत्तरस्मिंस्तु मार्गोपदेशानर्थक्यप्रसङ्गः । एवमुभयथापि दोषप्रसङ्गादसमञ्जसमिदं दर्शनम् ॥ २३ ॥

## आकाशे चाविशेषात् ॥ २४ ॥

यच्च तेषामेवाभिप्रेतं निरोधद्वयमाकाशं च निरुपाख्यमिति, तत्र निरोधद्वयस्य निरुपाख्यत्वं पुरस्तान्निराकृतम् । आकाशस्येदानीं निराक्रियते । आकाशे चायुक्तो निरुपाख्यत्वाभ्युपगमः । प्रतिसंख्याऽप्रतिसंख्यानिरोधयोरिव वस्तुत्वप्रतिपत्तेरविशेषात् । आगमप्रामाण्यात्तावत 'आत्मन आकाशः सम्भूतः' (तै० २ । १) इत्यादिश्रुतिभ्य आकाशस्य च वस्तुत्वप्रसिद्धिः । विप्रतिपन्नान्प्रति तु शब्दगुणानुमेयत्वं वक्तव्यं, गन्धादीनां गुणानां पृथिव्यादिवस्त्वाश्रयत्वदर्शनात । अपि चावरणाभावमात्रमाकाशमिच्छतामेकस्मिन्सुपर्णे पतत्यावरणस्य विद्यमानत्वात्सुपर्णान्तरस्योत्पित्सतोऽनवकाशत्वप्रसङ्गः ।

प्रश्नः-सर्वास्तित्ववादी—यत्रावरणाभावस्तत्र पतिष्यतीति चेत् ?

उत्तर-वेदान्तवादी—येनावरणाभावो विशेष्यते तत्तर्हि वस्तुभूतमेवाकाशं स्यात्, नावरणाभाव-

## उभयथा च दोषात् ॥ २३ ॥

जो यह प्रतिसंख्यानिरोधके बीचमें आनेवाला अविद्यादि निरोधको बौद्धोंने माना है क्या वह परिकर अर्थात् यमनियमादि तथा श्रवणमननादि सामग्रीसे युक्त तत्त्वज्ञानसे होता है अथवा स्वयं होता है ? यदि पूर्वविकल्प तत्त्वज्ञानसे होता है तो हेतुके बिना विनाशको मानना यह तुम्हारे सिद्धान्तकी हानि होगी, यदि दूसरा विकल्प माना जाय तो क्षणिक और निरात्मादि भावना रूप मार्गोंका उपदेश व्यर्थ हो जावेगा, इस तरह दोनों प्रकारसे भी दोष प्रसङ्ग होनेसे उनका दर्शनशास्त्र असङ्गत है ॥ २३ ॥

## आकाशे चा विशेषात् ॥ २४ ॥

और जो उनका अभीप्सित मत है कि दोनों निरोध और आकाश निरुपाख्य अभावरूप हैं, दोनों प्रकारके निरोधोंको प्रथम खण्डन कर दिया, अब आकाशका निरुपाख्य होना खण्डन किया जाता है—आकाशमें निरुपाख्यत्व मानना अनुचित है, क्योंकि प्रतिसंख्या और अप्रतिसंख्या निरोधकी तरह आकाशका भी समानरूपसे वस्तुत्व ज्ञान होता है, प्रथम तो वेदके प्रमाणसे "आत्मासे आकाश उत्पन्न हुवा (तै० २ । १)" इत्यादि श्रुतिसे आकाश वस्तुरूपसे प्रसिद्ध होता है, विरोधियोंके लिये तो शब्दगुणसे आकाश अनुमेय होता है ऐसा कह देना चाहिये, क्योंकि गन्ध आदि गुणोंका पृथिवी आदि वस्तुओंमें आश्रय होना देखा जाता है । और दूसरी बात यह है कि आवरणका न होना मात्र ही आकाश है ऐसे बौद्धोंके मतमें एक पक्षीके गिरनेपर आवरण आ जानेसे पतनोन्मुख पक्षियोंके लिये अवकाश न रहेगा ।

प्रश्न-सर्वास्तित्ववादी—यदि कहा जाय कि जहां आवरण न हो वहां गिरेगा ?

उत्तर-वेदान्तवादी—तो जिससे आवरणका अभाव सम्बन्ध होता है वह वस्तुभूत ही आकाश है, आवरणका

१—परिकर-सम्यग्ज्ञानकी यमनियमादि तथा श्रवण मनन आदि सामग्री । मार्ग-क्षणिक नैरात्म्य आदि भावना—भामती । परिकर—यमनियम आदि हैं । सब दुःख क्षणिक है इस भावनाका उपदेश मार्गोपदेश है—रत्नप्रभा ।

मात्रम् । अपि चावरणाभावमात्रमाकाशं मन्यमानस्य सौगतस्य स्वाभ्युपगमविरोधः प्रसज्येत । सौगते हि समये 'पृथिवी भगवः किंसन्निश्रया' इत्यस्मिन्प्रतिवचनप्रवाहे पृथिव्यादीनामन्ते 'वायुः किंसन्निश्रयः' इत्यस्य प्रश्नस्य प्रतिवचनं भवति 'वायुराकाशसन्निश्रयः' इति । तदाकाशस्यावस्तुत्वे न समञ्जसं स्यात् । तस्मादप्ययुक्तमाकाशस्यावस्तुत्वम् । अपि च निरोधद्वयमाकाशं च त्रयमप्येतन्निरुपाख्यमवस्तु नित्यं चेति विप्रतिषिद्धम् । नह्यवस्तुनो नित्यत्वमनित्यत्वं वा संभवति, वस्त्वाश्रयत्वाद्धर्मधर्मिव्यवहारस्य । धर्मधर्मिभावे हि घटादिवद्वस्तुत्वमेव स्यान्न निरुपाख्यत्वम् ॥ २४ ॥

## अनुस्मृतेश्च ॥ २५ ॥

अपि च वैनाशिकः सर्वस्य वस्तुनः क्षणिकतामभ्युपयन्नुपलब्धुरपि क्षणिकतामभ्युपेयात् । न च सा संभवति । अनुस्मृतेः । अनुभवमुपलब्धिमनूत्पद्यमानं स्मरणमेवानुस्मृतिः । स चोपलब्ध्येककर्तृका सती संभवति । पुरुषान्तरोपलब्धिविषये पुरुषान्तरस्य स्मृत्यदर्शनात् । कथं ह्यहमदोऽद्राक्षमिदं पश्यामीति च पूर्वोत्तरदर्शिन्येकस्मिन्नसति प्रत्ययः स्यात् । अपि च दर्शनस्मरणयोः कर्तर्येकस्मिन्प्रत्यक्षः प्रत्यभिज्ञाप्रत्ययः सर्वस्य लोकस्य प्रसिद्धोऽहमदोऽद्राक्षमिदं पश्यामीति । यदि हि तयोर्भिन्नः कर्ता स्यात्ततोऽहं स्मराम्यद्राक्षीदन्य इति प्रतीयात् । नत्वेवं प्रत्येति कश्चित् । यत्रैवं प्रत्ययस्तत्र दर्शनस्मरणयोर्भिन्नमेव कर्तारं सर्वलोकोऽवगच्छति, स्मराम्यहमसावदोऽद्राक्षीदिति । इह त्वहमदोऽद्राक्षमिति दर्शनस्मरणयोर्वैनाशिकोऽप्यात्मानमेवैकं कर्तारमवगच्छति । न नाहमित्यात्मनो दर्शनं निर्वृत्तं निह्नुते

अभावमात्र नहीं । और दूसरी बात यह है कि आवरणाभावमात्र आकाशको माननेवाले बौद्धोंकी सिद्धान्तहानि भी होगी, कारण कि बौद्धोंके मतमे 'भगवन् पृथिवी किसके आश्रयमे है ?" इस प्रश्नके उत्तरोंमें पृथिवी आदिके अन्तमे "वायु किसके आश्रयमें है ?" इस प्रश्नका यह उत्तर होता है कि "वायु आकाशके आश्रय है" यदि आकाश कोई वस्तु नहीं है तो ऐसा उत्तर ठीक नहीं, इस कारण भी आकाशका अवस्तु होना उचित नहीं । और दूसरी बात यह है कि दोनों प्रकारके विनाश और आकाश ये तीनों निरुपाख्य हैं अवस्तु हैं तथा नित्य हैं यह कहना भी परस्पर विरुद्ध है, अवस्तु न नित्य होती है और न अनित्य, क्योंकि धर्मधर्मी व्यवहारका आश्रय वस्तु होती है, धर्म और धर्मीका भाव होनेपर घट आदिके समान वस्तु ही होती है निरुपाख्य नहीं ॥ २४ ॥

## अनुस्मृतेश्च ॥ २५ ॥

दूसरी बात यह है कि वैनाशिक बौद्ध सब वस्तुओंको क्षणिक मान कर उपलब्धा आत्माको भी क्षणिक मानने लग जावेगा, वह क्षणिकता हो नहीं सकती, क्योंकि फिर पश्चात् उसका स्मरण किया जाता है । प्राप्तिके पश्चात् उत्पन्न होनेवाले अनुभवका स्मरण करना ही अनुस्मृति है, इस प्रकारकी प्राप्ति एककर्तृक हो कर संभव हो सकती है, क्योंकि अन्य पुरुषकी उपलब्धिके विषयमें अन्य पुरुषका स्मरण नहीं देखा जाता है, मैंने इसको देखा था इसको अब देखता हूं इस प्रकारका ज्ञान पहिले और बादमें देखनेवाले एक द्रष्टा आत्माके न होनेपर कैसे हो सकता है ? दूसरी बात यह है कि दर्शन और स्मरणके एक कर्ता होनेपर सब मनुष्योंकी प्रत्यभिज्ञाका ज्ञान प्रत्यक्ष प्रसिद्ध है कि यह मैंने देखा था अब मैं इसे देखता हूं । यदि दर्शन और स्मरणका भिन्न कर्ता है तब तो मैं स्मरण करता हूं, किन्तु अन्य किसीने देखा था ऐसी प्रतीति होती, किन्तु कोई पुरुष ऐसी प्रतीति नहीं करता है । जहां इस प्रकारका ( दो भिन्न२ व्यक्तियोंका ) ज्ञान होता है वहां सब लोग दर्शन और स्मरणके भिन्न ही कर्ताकी निश्चय करते हैं कि मैं स्मरण करता हूं, इसने यह देखा था इत्यादि । यह मैंने देखा था यहां पर तो दर्शन

यथाग्निरनुष्णोऽप्रकाश इति वा । तत्रैवं सत्येकस्य दर्शनस्मरणलक्षणक्षणद्वयसम्बन्धे क्षणिकत्वाभ्युपगमहानिरपरिहार्या वैनाशिकस्य स्यात् । तथाऽनन्तरामनन्तरामात्मन एव प्रतिपत्तिं प्रत्यभिजानन्नेककर्तृकामोत्तमादुच्छ्वासादतीताश्च प्रतिपत्तीः [1]आजन्मन आत्मैककर्तृकाः प्रतिसंदधानः कथं क्षणभङ्गवादी वैनाशिको नापत्रपेत । स यदि ब्रूयात्सादृश्यादेतत्संपत्स्यत इति । तं प्रतिब्रूयात् । तेनेदं सदृशमिति द्वयायत्तत्वात्सादृश्यस्य, क्षणभङ्गवादिनः सदृशयोर्द्वयोर्वस्तुनोर्ग्रहीतुरेकस्याभावात्, सादृश्यनिमित्तं प्रतिसन्धानमिति मिथ्याप्रलाप एव स्यात् । स्याच्चेत्पूर्वोत्तरयोः क्षणयोः सादृश्यस्य ग्रहीतैकः तथा सत्येकस्य क्षणद्वयावस्थानात्क्षणिकत्वप्रतिज्ञा पीड्येत ।

प्रश्नः—सर्वास्तित्ववादी—तेनेदं सदृशमिति प्रत्ययान्तरमेवेदं न पूर्वोत्तरक्षणद्वयग्रहणनिमित्तमिति चेत् ?

उत्तरम्—वेदान्तवादी—न । तेनेदमिति भिन्नपदार्थोपादानात् । प्रत्ययान्तरमेव चेत्सादृश्यविषयं स्यात्तेनेदं सदृशमिति वाक्यप्रयोगोऽनर्थकः स्यात् । सादृश्यमित्येव प्रयोगः प्राप्नुयात् । यदा हि लोकप्रसिद्धः पदार्थः परीक्षकैर्न परिगृह्यते तदा स्वपक्षसिद्धिः परपक्षदोषो वोभयमप्युच्यमानं परीक्षकाणामात्मनश्च यथार्थत्वेन न बुद्धिसंतानमारोहति । एवमेवैषोऽर्थ इति निश्चितं यत्तदेव वक्तव्यम् । ततोऽन्यदुच्यमानं बहुप्रलापित्वमात्मनः केवलं प्रख्यापयेत् । नचायं सादृश्यात्संव्यवहारो युक्तः । तद्भावावगमात्तत्स

और स्मरणके एक ही कर्ता आत्माको वैनाशिक बौद्ध भी 'निश्चयपूर्वक जानता है, 'मैं नहीं हूँ' इस प्रकार आत्माके प्रत्यक्ष सिद्ध दर्शनको नहीं छिपाता है—जैसे अग्नि गर्म नहीं है अथवा प्रकाशरहित है, यहां ऐसी अवस्थामें तो एक आत्माका दर्शन और स्मरणरूप लक्षणवाले दो क्षणोंके साथ सम्बन्ध होनेपर वैनाशिक बौद्धका क्षणिकवादकी हानिका परिहार (खण्डन) नहीं हो सकता, तथा आत्माके ही एक कर्तृक पश्चात् उत्पन्न हुए ज्ञानकी प्रत्यभिज्ञा (पुनः स्मृति) करता हुआ और जन्मसे लेकर मरणपर्यन्त आत्माके एक कर्तृक व्यतीत हुए ज्ञानोंको प्रतिसन्धान—अनुस्मरण करता हुआ क्षणभङ्गवादी वैनाशिक बौद्ध कैसे लज्जित नहीं होगा ? यदि वह बौद्ध कहे कि ज्ञानकी सदृशता होनेसे ज्ञानोंका प्रतिसंधान हो जायगा, तब उस बौद्धसे कहना चाहिये कि 'उससे यह सदृश है' यह सदृशता दोके अधीन होती है, इस कारण क्षणभङ्गवादीके मतमें दो समान वस्तुओंके ग्रहीता एक आत्माके न होनेसे यह प्रतिसंधान—अनुस्मरण सादृश्यनिमित्त है ऐसा कहना मिथ्याप्रलाप ही होगा । यदि माना जाय कि पहिले और पश्चात्के क्षणोंकी सदृशताका ग्रहीता आत्मा एक होगा, ऐसा होनेपर तो एक आत्माका दो क्षणोंतक अवस्थिति होनेसे क्षणिकत्व प्रतिज्ञा पीड़ित होगी ।

प्रश्न—'उससे यह सदृश है' यह ज्ञानान्तर ही है, प्रथम और पश्चात्के दो क्षणोंके ग्रहण निमित्तक ज्ञान नहीं यदि यह माना जाय ?

उत्तर—यह ठीक नहीं, क्योंकि 'उससे यह' ऐसा कहना भिन्न पदार्थोंका ग्रहण सिद्ध करता है । यदि सादृश्यविषयक ज्ञान ज्ञानान्तर है तो 'उससे यह समान है' ऐसा वाक्यप्रयोग अनर्थक होगा, ('तेन—उससे' इस पदको हटा कर) समानता है केवल इतना ही प्रयोग होना । परीक्षक लोग जब लोकमें प्रसिद्ध पदार्थको ग्रहण नहीं करते तब अपने पक्षकी सिद्धि तथा परपक्षमें दोष दोनोंको कहना परीक्षकोंके और अपने बुद्धिप्रवाहमें यथार्थरूपसे नहीं चढ़ता अर्थात् दोनोंकी समझमें वह बात आती नहीं, इस कारण वह यही पदार्थ है इस प्रकार जो निश्चित है उसीको कहना चाहिये, निश्चितसे अन्य अनिश्चितको कहना केवल अपनेको बहुप्रलापी—बकवादी प्रसिद्ध करना है । दूसरी बात यह है

१—आ जन्मनः आ ओत्तमादुच्छ्वासात् । अर्थात् मरणपर्यन्त—भामती ।

दृशभावानवगमाच्च । भवेदपि कदाचिद्बाह्यवस्तुनि विप्रलम्भसंभवात्तदेवेदं स्यात्तत्सदृशं वेति संदेहः । उपलब्धरि तु संदेहोऽपि न कदाचिद्भवति स एवाहं स्यां तत्सदृशो वेति । य एवाहं पूर्वेद्युरद्राक्षं स एवाहमद्य स्मरामीति निश्चिततद्भावोपलम्भात् । तस्मादप्यनुपपन्नो वैनाशिकसमयः ॥ २५ ॥

## नासतोऽदृष्टत्वात् ॥ २६ ॥

इतश्चानुपपन्नो वैनाशिकसमयः, यतः स्थिरमनुयायिकारणमनभ्युपगच्छतामभावाद्भावोत्पत्तिरित्येतदापद्यते । दर्शयन्ति चाभावाद्भावोत्पत्तिम्—'नानुपमृद्य प्रादुर्भावात्' इति । विनष्टाद्धि किल बीजादङ्कुर उत्पद्यते, तथा विनष्टात्क्षीराद्दधि, मृत्पिण्डाच्च घटः । कूटस्थाच्चेत्कारणात्कार्यमुत्पद्येताविशेषात्सर्वं सर्वत उत्पद्येत । तस्मादभावग्रस्तेभ्यो बीजादिभ्योऽङ्कुरादीनामुत्पद्यमानत्वादभावाद्भावोत्पत्तिरिति मन्यन्ते । तत्रेदमुच्यते—'नासतोऽदृष्टत्वात्' इति नाभावाद्भाव उत्पद्यते । यद्यभावाद्भाव उत्पद्येताभावत्वाविशेषात्कारणविशेषाभ्युपगमोऽनर्थकः स्यात् । नहि बीजादीनामुपमृदितानां योऽभावस्तस्याभावस्य शशविषाणादीनां च निःस्वभावत्वाविशेषादभावत्वे कश्चिद्विशेषोऽस्ति, येन बीजादेवाङ्कुरो जायते क्षीरादेव दधीत्येवंजातीयकः कारणविशेषाभ्युपगमोऽर्थवान्स्यात् । निर्विशेषस्य त्वभावस्य कारणत्वाभ्युपगमे शशविषाणादिभ्योऽप्यङ्कुरादयो जायेरन् । नचैवं दृश्यते । यदि पुनरभावस्यापि विशेषोऽभ्युपगम्येतोत्पलादीनामिव नीलत्वादिस्ततो विशेषवत्त्वादेवाभावस्य भावत्वमुत्पलादिवत्प्रसज्येत । नाप्यभावः कस्यचिदुत्पत्तिहेतुः स्यात्, अभावत्वादेव, शशविषाणादिवत् ।

कि सदृशता निमित्तक ( दोनोंका एक होना ) यह व्यवहार ठीक नहीं, क्योंकि सादृश्यसे 'उसके सदृश यह है' ऐसा सादृश्यका ही ज्ञान होता है, न कि 'यह वही है' ऐसा ज्ञान होता है। अथवा बाह्य वस्तुमें छलकपटके संभव होनेसे 'यह वही है' अथवा 'यह उससे भिन्न है' ऐसा सन्देह हो सकता है, किन्तु उपलब्धा आत्मामें तो कदाचित् संदेह नहीं हो सकता कि 'वह मैं हूँ अथवा मैं उसके समान हूँ' क्योंकि 'जो मैंने कल देखा था वही मैं आज स्मरण करता हूँ' इस प्रकार निश्चयपूर्वक एक आत्माका ज्ञान होता है, इस कारण भी वैनाशिक बौद्धोंका सिद्धान्त ठीक नहीं ॥ २५ ॥

## नासतोऽदृष्टत्वात् ॥ २६ ॥

इससे आगे भी वैनाशिकोंका सिद्धान्त ठीक नहीं, कारण कि बाद तक रहनेवाले स्थिर कारणको न माननेवालोंके मतमें अभावसे भावकी उत्पत्ति माननी पड़ती है, तथा बौद्ध लोग अभावसे भावकी उत्पत्ति दिखलाते हैं कि—'कोई चीज नष्ट न होकर उत्पन्न नहीं होती है'—जैसे—नष्ट हुवे बीजसे ही अङ्कुर उत्पन्न होता है, तथा नष्ट हुवे दूधसे दही और मिट्टीके टुकड़ोंसे घड़ा। यदि स्थिर कारणसे कार्यकी उत्पत्ति हो तो अविशेषतासे चारों तरफसे सब वस्तु उत्पन्न हो जाती, इस कारण अभावावस्थापन्न बीजोंसे अङ्कुर आदियोंकी उत्पत्ति होनेके कारण अभावसे भावकी उत्पत्ति होती है ऐसा मानते हैं। इसपर यह कहा जाता है—'नासतोऽदृष्टत्वात्'। अभावसे भाव उत्पन्न नहीं होता है, यदि अभावसे भाव उत्पन्न हो जाय तो अभाव—सामान्यसे कारणविशेषको मानना व्यर्थ होगा, जैसे—नष्ट हुवे बीजोंका जो अभाव है उस अभावका खरगोशके सींगोंके न होनेरूप अभावसे समानता होनेसे ( दोनोंमें अभावरूपकी ) कोई विशेषता नहीं रहती है, जिससे बीजसे ही अङ्कुर उत्पन्न होता है और दूधसे दही इस प्रकार कारणविशेषको मानना सार्थक हो जाय। विशेषता—रहित अभावको कारणरूपसे मानें तो खरगोशके सींगोंसे भी अङ्कुर आदि उत्पन्न हो जाते, ऐसा तो नहीं देखा जाता। यदि अभावकी भी कुछ विशेषता मानी जाय जैसे कमलोंके नीलत्व आदि विशेषता होती है तब तो विशेषता होनेसे ही कमल आदिके समान अभावका भावरूप होना सिद्ध हो जायगा। और अभाव कभी किसीकी उत्पत्तिका हेतु

अभावाच्च भावोत्पत्तावभावान्वितमेव सर्वं कार्यं स्यात्। नचैवं दृश्यते। सर्वस्य च वस्तुनः स्वेन स्वेन रूपेण भावात्मनैवोपलभ्यमानत्वात्। न च मृदन्विताः शरावादयो भावास्तन्त्वादिविकाराः केनचिदभ्युपगम्यन्ते। मृद्विकारानेव तु मृदन्वितान्भावाँल्लोकः प्रत्येति। यत्तूक्तं स्वरूपोपमर्दमन्तरेण कस्यचित्कूटस्थस्य वस्तुनः कारणत्वानुपपत्तेरभावाद्भावोत्पत्तिर्भवितुमर्हतीति। तदयुक्तम्। स्थिरस्वभावानामेव सुवर्णादीनां प्रत्यभिज्ञायमानानां रुचकादिकार्यकारणभावदर्शनात्। येष्वपि बीजादिषु स्वरूपोपमर्दो लक्ष्यते तेष्वपि नाऽसावुपमृद्यमाना पूर्वावस्थोत्तरावस्थायाः कारणमभ्युपगम्यते, अनुपमृद्यमानानामेवानुयायिनां बीजाद्यवयवानामङ्कुरादिकारणभावाभ्युपगमात्। तस्मादसद्भ्यः शशविषाणादिभ्यः सदुत्पत्त्यदर्शनात्सद्भ्यश्च सुवर्णादिभ्यः सदुत्पत्तिदर्शनादनुपपन्नोऽयमभावाद्भावोत्पत्त्यभ्युपगमः। अपि च चतुर्भिश्चित्तचैत्ता उत्पद्यन्ते, परमाणुभ्यश्च भूतभौतिकलक्षणः समुदाय उत्पद्यत इत्यभ्युपगम्य पुनरभावाद्भावोत्पत्तिं कल्पयद्भिरभ्युपगतमपह्नुवानैर्वैनाशिकैः सर्वो लोक आकुलीक्रियते ॥ २६ ॥

## उदासीनानामपि चैवं सिद्धिः ॥ २७ ॥

यदि चाभावाद्भावोत्पत्तिरभ्युपगम्येत, एवं सत्युदासीनानामनीहमानानामपि जनानामभिमतसिद्धिः स्यात्। अभावस्य सुलभत्वात्। कृषीवलस्य क्षेत्रकर्मण्यप्रयतमानस्यापि सस्यनिष्पत्तिः स्यात्। कुलालस्य च मृत्संस्क्रियायामप्रयतमानस्याप्यमत्रोत्पत्तिः। तन्तुवायस्यापि तन्तूनतन्वानस्यापि तन्वानस्येव वस्त्रलाभः। स्वर्गापवर्गयोश्च न कश्चित्कथं-

---

नहीं हो सकता, क्योंकि वह तो अभावरूप ही होता है जैसे खरगोश आदिके सींगोंका अभाव होता है। और अभावसे भावकी उत्पत्ति होनेपर वह सब उत्पन्न कार्य भी अभावरूप ही होगा, ऐसा तो नहीं देखा जाता, क्योंकि सब ही वस्तु अपनेर भावरूपसे ही उपलब्ध होती हैं, मिट्टीके बने हुये सकोरे आदि वस्तुओं को तागे आदि विकाररूपमें कोई स्वीकार नहीं करते हैं, लौकिक पुरुष तो मिट्टीसे बनी हुई वस्तुओंको मिट्टीके विकाररूपसे ही मानता है। और जो यह कहा था कि स्वरूपके नष्ट हुये विना कोई स्थिर वस्तु कारण नहीं हो सकता इस कारण अभावसे भावकी उत्पत्ति होनी चाहिये, सो यह कहना अनुचित है, क्योंकि प्रत्यभिज्ञासे जानने योग्य स्थिर स्वभाववाले सुवर्ण आदि कुण्डल आदि कार्योंके कारण देखे जाते हैं, और जिन बीज आदियोंमें भी स्वरूपका नाश देखा जाता है उन बीजोंमें भी नष्ट होनेवाली पूर्वावस्था उत्तरावस्थाका कारण नहीं मानी जाती, क्योंकि नष्ट न होकर स्थिर होनेवाले बीज आदिके अवयव अंङ्कुरादि कार्यके कारण माने जाते है, इस कारण अभावात्मक शशविषाण आदियोंमे भावात्मक वस्तुकी उत्पत्ति न देखे जानेसे और भावरूप सुवर्ण आदिसे भावरूप वस्तुकी उत्पत्ति देखे जानेसे अभावसे भावकी उत्पत्ति होना यह सिद्धान्त ठीक नहीं। और दूसरी बात यह है कि चार प्रकारके कारणोंसे चित्त चैत्त उत्पन्न होते हैं और परमाणुओंसे भूत भौतिक लक्षणवाले समुदायरूप जगत् उत्पन्न होता है इस प्रकार मान कर फिर अभावसे भावकी उत्पत्तिकी कल्पना कर स्वीकृत सिद्धान्तको छिपानेवाले वैनाशिक बौद्धलोग सब मनुष्योंको व्याकुल कर देते हैं ॥ २६ ॥

## उदासीनानामपि चैवं सिद्धिः ॥ २७ ॥

यदि अभावसे भावकी उत्पत्ति मानी जाय तो उदासीन इच्छा न करनेवाले जनोंकी भी इष्टसिद्धि हो जावेगी, क्योंकि अभाव सबके लिये सुलभ है। खेतके काममें न लगे हुये किसानको भी अन्नकी उत्पत्ति होनी चाहिये, मिट्टीके संस्कार करनेमें प्रयत्न न किये हुये कुम्हारको भी मिट्टीका वर्तन बन जाना चाहिये, तागोंको न फैलाये हुये जुलाहेको भी फैलानेवाले जुलाहेके समान वस्त्र लाभ होना चाहिये

चित्समीहेत । नचैतद्युज्यतेऽभ्युपगम्यते वा केनचित् । तस्मादप्यनुपपन्नोऽयमभावाद्भावोत्पत्त्यभ्युपगमः ॥ २७ ॥

## ५ अभावाधिकरणम् । सू० २८–३२

### नाभाव उपलब्धेः ॥ २८ ॥

एवं बाह्यार्थवादमाश्रित्य समुदायाप्राप्त्यादिषु दूषणेषूद्भावितेषु विज्ञानवादी बौद्ध इदानीं प्रत्यवतिष्ठते । केषांचित्किल विनेयानां बाह्ये वस्तुन्यभिनिवेशमालक्ष्य तदनुरोधेन बाह्यार्थवादप्रक्रियेयं विरचिता । नासौ सुगताभिप्रायः । तस्य तु विज्ञानैकस्कन्धवाद एवाभिप्रेतः । तस्मिंश्च विज्ञानवादे बुद्ध्यारूढेन रूपेणान्तस्थ एवं प्रमाणप्रमेयफलव्यवहारः सर्व उपपद्यते । सत्यपि बाह्येऽर्थे बुद्ध्यारोहमन्तरेण प्रमाणादिव्यवहारानवतारात् ।

प्रश्नः—कथं पुनरवगम्यतेऽन्तस्थ एवायं सर्वव्यवहारो न विज्ञानव्यतिरिक्तो बाह्योऽर्थोऽस्तीति ?

उत्तरम्—तदसंभवादित्याह । स हि बाह्योऽर्थोऽभ्युपगम्यमानः परमाणवो वा स्युस्तत्समूहा वा स्तम्भादयः स्युः । तत्र न तावत्परमाणवः स्तम्भादिप्रत्ययपरिच्छेद्या भवितुमर्हन्ति परमाण्वाभासज्ञानानुपपत्तेः । नापि तत्समूहाः स्तम्भादयः, तेषां परमाणुभ्योऽन्यत्वानन्यत्वाभ्यां निरूपयितुमशक्यत्वात् । एवं जात्यादीनपि प्रत्याचक्षीत । अपि चानुभवमात्रेण साधारणात्मनो ज्ञानस्य जायमानस्य योऽयं प्रतिविषयं पक्षपातः स्तम्भज्ञानं कुड्यज्ञानं

---

स्वर्ग और मोक्षके विषयमें भी कोई किसी प्रकार न चाहेगा ऐसा न उचित है और न कोई मानता है, इस कारण भी यह अभावसे भावकी उत्पत्तिरूप सिद्धान्त ठीक नहीं ॥ २७ ॥ यह चौथा समुदायाधिकरण समाप्त हो गया ।

## ५ अभावाधिकरणम् । सू० २८–३२

### नाभाव उपलब्धेः ॥ २८ ॥

इस प्रकार ( सर्वास्तित्ववादी बौद्धोंके ) बाह्य अर्थवादको आश्रयण कर जगत्‌रूप समुदायका न बनना आदि दोष दिये जानेपर अब दूसरा विज्ञानवादी बौद्ध उपस्थित होता है ।

( **विज्ञानवादी बौद्ध** ) किन्हीं सिद्धान्तोंका बाह्य वस्तुमें प्रवेश देख कर तदनुकूलतासे बाह्य अर्थवादकी ( बाहरकी वस्तुओंका विद्यमान मानना रूप सर्वास्तित्ववादकी ) प्रक्रिया बनाई गई थी, किन्तु यह बौद्धोंका अभिप्राय नहीं, बौद्ध तो एक विज्ञानस्कन्धवादको मानता है । उस विज्ञानवादमें बुद्धिसे उठे हुवे रूपसे भीतर ही सब प्रमाण प्रमेय आदिके फलका व्यवहार हो जाता है, क्योंकि बाह्य वस्तु होनेपर भी बुद्धिमे प्रवेश हुवे विना प्रमाण आदि ( प्रमेय-प्रमाता प्रमिति ) का व्यवहार नहीं होता है ।

प्रश्न—यह कैसे जाना जाता है कि भीतर ही सब व्यवहार हो जाते हैं विज्ञानके अतिरिक्त बाह्य पदार्थ कोई नहीं है ?

उत्तर—इस कारण कि बाह्य वस्तुओंका होना सम्भव नहीं है । जो बाह्य पदार्थ माना जाता है वह क्या परमाणु है अथवा परमाणुसमूह स्तम्भ आदि पदार्थ हैं ? परमाणु स्तम्भ आदि ज्ञानसे परिच्छिन्न नहीं हो सकते, क्योंकि परमाणुओंमें स्तम्भतुल्य ज्ञानकी प्रतीति नहीं होती है, और न परमाणुसमूह ही स्तम्भ आदि पदार्थ हो सकते हैं, क्योंकि स्तम्भ आदि परमाणुओंसे भिन्न हैं वा अभिन्न इस प्रकार निरूपण नहीं किया जा सकता । इस प्रकार बौद्धलोग (बाह्य प्रतीत होनेवाले) जाति—गुण—कर्म आदिकोंको भी खण्डन करेंगे । दूसरी बात यह है कि अनुभवमात्रसे उत्पन्न होनेवाले साधारणात्मक ज्ञानका जो प्रत्येक बाह्य विषयोंके साथ जो यह पक्षपात—विशेषताका ज्ञान होता है कि यह खम्भेका ज्ञान, भीतका ज्ञान,

घटज्ञानं पटज्ञानमिति, नासौ ज्ञानगतविशेषमन्तरेणोपपद्यत इत्यवश्यं विषयसारूप्यं ज्ञानस्याङ्गीकर्तव्यम्। अङ्गीकृते च तस्मिन्विषयाकारस्य ज्ञानेनैवावरुद्धत्वादपार्थिका बाह्यार्थसद्भावकल्पना । अपि च [1]सहोपलम्भनियमादभेदो विषयविज्ञानयोरापतति । नह्यनयोरेकस्यानुपलम्भेऽन्यस्योपलम्भोऽस्ति । नचैतत्स्वभावविवेके युक्तं, प्रतिबन्धकारणाभावात् । तस्मादप्यर्थाभावः । स्वप्नादिवच्चेदं द्रष्टव्यम् । यथा हि स्वप्नमायामरीच्युदकगन्धर्वनगरादिप्रत्यया विनैव बाह्येनार्थेन ग्राह्यग्राहकाकारा भवन्ति, एवं जागरितगोचरा अपि स्तम्भादिप्रत्यया भवितुमर्हन्तीत्यवगम्यते । प्रत्ययत्वाविशेषात् ।

प्रश्नः—कथं पुनरसति बाह्यार्थे प्रत्ययवैचित्र्यमुपपद्यते ?

उत्तरम्—वासनावैचित्र्यादित्याह । अनादौ हि संसारे बीजाङ्कुरवद्विज्ञानानां वासनानां चान्योन्यनिमित्तनैमित्तिकभावेन वैचित्र्यं न विप्रतिषिध्यते । अपि चान्वयव्यतिरेकाभ्यां वासनानिमित्तमेव ज्ञानवैचित्र्यमित्यवगम्यते । स्वप्नादिष्वन्तरेणाप्यर्थं वासनानिमित्तस्य ज्ञानवैचित्र्यस्योभाभ्यामप्यावाभ्यामभ्युपगम्यमानत्वात् । अन्तरेण तु वासनामर्थनिमित्तस्य ज्ञानवैचित्र्यस्य मयानभ्युपगम्यमानत्वात् । तस्मादप्यभावो बाह्यार्थस्येति ।

घड़ेका ज्ञान और वस्त्रका ज्ञान इत्यादि । वह पदार्थविषयक ज्ञान ज्ञानगत विशेषताके बिना नहीं होता है, इस कारण विषयाकार ही ज्ञानको मानना चाहिये । ज्ञानको विषयाकार मान लेनेपर विषयाकारका ज्ञानके साथ अवरोध होनेसे बाह्य वस्तुकी सत्ताकी कल्पना करना व्यर्थ ही है । दूसरी बात यह भी है कि दोनोंका एक साथ प्राप्ति होनेका नियम होनेसे बाह्य वस्तुका और ज्ञानका अभेद होना सिद्ध होता है, इन दोनों विषय और ज्ञानमें एकको प्राप्ति न होनेपर अन्यकी प्राप्ति होती नहीं है । और न ( ज्ञान व ज्ञेयके स्वभावभेद होनेसे ) यह सहोपलम्भ स्वाभाविक भेदज्ञानसे हो सकता है, क्योंकि ( ज्ञेय-ज्ञानविषयक सहोपलम्भ होनेसे ) कोई प्रतिबन्धक कारण नहीं होता है । इस कारण भी बाह्य वस्तुका अभाव है । तथा इसको स्वप्न आदिके समान देखना चाहिये, जैसे स्वप्न, माया, मृगतृष्णा और गन्धर्वनगरका ज्ञान बाह्य वस्तुके बिना ही ग्राह्य और ग्राहकाकार हो जाता है, इसी प्रकार जागरित अवस्थामें देखे जानेवाले खम्भे आदिका ज्ञान भी होना चाहिये ऐसा प्रतीत होता है, क्योंकि स्वप्न और जागरित दशामें ज्ञानका होना ज्ञानस्वरूपमें कोई विशेषता नहीं ।

प्रश्न—बाह्य वस्तु न होनेपर फिर कैसे ज्ञानकी विचित्रता होती है ?

उत्तर—वासनाओंकी विचित्रतासे होती है । अनादि संसारमें बीज और अंकुरके समान विज्ञानों और वासनाओंके परस्पर निमित्त और नैमित्तक भावसे विचित्रता होती है यह निषेध नहीं किया जा सकता । और दूसरी यह भी बात है कि अन्वय और व्यतिरेकसे वासनाके निमित्तसे ही ज्ञानकी विचित्रता प्रतीत होती है, क्योंकि स्वप्न आदियोंमें बाह्य वस्तुके बिना भी वासनानिमित्तक ज्ञानकी विचित्रताको हम दोनों ही मानते हैं, किन्तु वासनाके बिना तो बाह्य वस्तुके निमित्तसे ज्ञानकी विचित्रताको हम स्वीकार नहीं करते हैं, इस कारण भी बाह्य वस्तुका अभाव है ।

( यहां तक विज्ञानवादी बौद्धका प्रश्नोत्तर है; अब सिद्धान्तीका प्रत्युत्तर ) ।

---

१—बौद्धोंका यह सिद्धान्त है कि:—

सहोपलम्भनियमादभेदो नीलतद्धियोः । भेदश्च भ्रान्तिविज्ञानैर्दृश्येतेन्दाविवाद्वये ॥

जिसके साथ एक साथ जिसकी प्राप्ति होती है वह उससे भिन्न नहीं होता है, जैसे नील कमलमें नीलत्व और नीलत्वका ज्ञान इनमें सहभाव रहता है, भ्रान्तिज्ञानवालोंको भेदकी प्रतीति होती है, जैसे एक चन्द्रमामें दोका ज्ञान होना भ्रान्ति है—अनुवादक ।

प्रत्युत्तरम्—एवं प्राप्ते ब्रूमः—'नाभाव उपलब्धेः' इति । न खल्वभावो बाह्यस्यार्थस्याध्यवसातुं शक्यते ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—कस्मात् ?

प्रत्युत्तरम्—उपलब्धेः । उपलभ्यते हि प्रतिप्रत्ययं बाह्योऽर्थः स्तम्भः कुड्यं घटः पट इति । नचोपलभ्यमानस्यैवाभावो भवितुमर्हति । यथा हि कश्चिद्भुञ्जानो भुजिसाध्यायां तृप्तौ स्वयमनुभूयमानायामेवं ब्रूयान्नाहं भुञ्जे न वा तृप्यामीति, तद्वदिन्द्रियसंनिकर्षेण स्वयमुपलभमान एव बाह्यमर्थं नाहमुपलभे न च सोऽस्तीति ब्रुवन्कथमुपादेयवचनः स्यात् ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—ननु नाहमेवं ब्रवीमि न कंचिदर्थमुपलभ इति किं तूपलब्धिव्यतिरिक्तं नोपलभ इति ब्रवीमि ?

प्रत्युत्तरम्—बाढमेवं ब्रवीषि निरङ्कुशत्वात्ते तुण्डस्य । न तु युक्त्युपेतं ब्रवीषि । यत उपलब्धिव्यतिरेकोऽपि बलादर्थस्याभ्युपगन्तव्य उपलब्धेरेव । नहि कश्चिदुपलब्धिमेव स्तम्भः कुड्यं चेत्युपलभते । उपलब्धिविषयत्वेनैव तु स्तम्भकुड्यादीन्सर्वे लौकिका उपलभन्ते । अतश्चैवमेव सर्वे लौकिका उपलभन्ते यत्प्रत्याचक्षाणा अपि बाह्यार्थमेव व्याचक्षते यदन्तर्ज्ञेयरूपं तद्बहिर्वदवभासत इति । तेऽपि सर्वलोकप्रसिद्धां बहिरवभासमानां संविदं प्रतिलभमानाः प्रत्याख्यातुकामाश्च बाह्यमर्थं बहिर्वदिति वत्कारं कुर्वन्ति । इतरथा हि कस्माद्बहिर्वदिति ब्रूयुः । नहि विष्णुमित्रो वन्ध्यापुत्रवदवभा-

---

प्रत्युत्तर—इस प्रकार प्राप्त होनेपर हम कहते हैं—'नाभाव उपलब्धेः', बाह्य वस्तुका अभाव होना निश्चय नहीं करा सकते ।

प्रश्न-विज्ञानवादी बौद्ध—कैसे ?

प्रत्युत्तर—क्योंकि बाह्य वस्तुकी उपलब्धि-प्राप्ति होती है, प्रत्येक ज्ञानके साथ बाह्य वस्तु उपलब्ध होती है यह खम्भा है, भींत है, घट है तथा पट है, जो पदार्थ उपलब्धही होता है उसका अभाव नहीं हो सकता है, जैसे कोई खाता हुआ खानेमें तृप्तिको स्वयं अनुभव कर लेनेपर ऐसा कहे कि "मैं नहीं खाता हूं और न मैं तृप्त ही होता हूं" उसी प्रकार इन्द्रियोंका ( बाह्य वस्तुओंके साथ ) सन्निकर्ष होनेसे स्वयं बाह्य वस्तुको प्राप्त कर "मैं बाह्य वस्तुको प्राप्त नहीं करता हूं और न वह कोई बाह्य वस्तु है" इस प्रकार कोई कहे तो उसका वचन कैसे स्वीकार करने योग्य हो सकता है ?

प्रश्न-विज्ञानवादी बौद्ध—मैं यह नहीं कहता हूं कि किसी वस्तुको प्राप्त नहीं करता हूं किन्तु यह कहता हूं कि ज्ञानके अतिरिक्त अन्य वस्तुको प्राप्त नहीं करता हूं ?

प्रत्युत्तर—हां ठीक ऐसा ही कहते हो, क्योंकि तुम्हारा मुख निरंकुश है अर्थात् बकवाद करनेवाला है, इसीलिये तुम युक्तिपूर्वक नहीं कहते हो, कारण कि ज्ञानसे अतिरिक्त भी बाह्य वस्तुके बलसे बाह्य वस्तुको उपलब्धि होनेके कारण ही मानना चाहिये । ज्ञानको ही यह खम्भा है यह भींत है ऐसा कोई नहीं प्राप्त करता है, ज्ञानके विषय ( कर्म ) होनेसे ही तो खम्भे भींत आदिको सब लौकिक जन प्राप्त करते हैं, इसी कारण सब लौकिक जन प्राप्त करते हैं कि खण्डन करनेवाले भी बाह्य वस्तुको ही कहते हैं कि जो भीतर ज्ञेयरूप है वह बाहरके समान भासित होता है । खण्डन करनेवाले भी सब लोकमें प्रसिद्ध बाहर प्रकाशित होनेवाले ज्ञानको प्राप्त कर फिर बाह्य वस्तुको खण्डन करनेकी इच्छा कर बाहरकी तरह इस प्रकार 'तरह' शब्दका प्रयोग करते हैं, अन्यथा ( यदि बाह्य वस्तु कोई नहीं होती तो ) बाहरकी तरह ऐसा कैसे कहते ? कोई यह नहीं कहता कि विष्णुमित्र वन्ध्यापुत्रकी

सत इति कश्चिदाचक्षीत । तस्माद्यथानुभवं तत्त्वमभ्युपगच्छद्भिर्बहिरेवावभासत इति युक्तमभ्युपगन्तुं न तु बहिर्वदवभासत इति ।

*प्रश्नः-विज्ञानवादी—ननु बाह्यस्यार्थस्यासंभवाद्बहिर्वदवभासत इत्यध्यवसितम् ?

प्रत्युत्तरम्—नायं साधुरध्यवसायो यतः प्रमाणप्रवृत्त्यप्रवृत्तिपूर्वकौ संभवासंभवावधार्येते न पुनः संभवासंभवपूर्विके प्रमाणप्रवृत्त्यप्रवृत्ती । यद्धि प्रत्यक्षादीनामन्यतमेनापि प्रमाणेनोपलभ्यते तत्संभवति यत्तु न केनचिदपि प्रमाणेनोपलभ्यते तन्न संभवति । इह तु यथास्वं सर्वैरेव प्रमाणैर्बाह्योऽर्थ उपलभ्यमानः कथं व्यतिरेकाव्यतिरेकादिविकल्पैर्न संभवतीत्युच्येतोपलब्धेरेव । न च ज्ञानस्य विषयसारूप्याद्विषयनाशो भवति, असति विषये विषयसारूप्यानुपपत्तेः, बहिरुपलब्धेश्च विषयस्य । अत एव सहोपलम्भनियमोऽपि प्रत्ययविषययोरुपायोपेयभावहेतुको नाभेदहेतुक इत्यभ्युपगन्तव्यम् । अपि च घटज्ञानं पटज्ञानमिति विशेषणयोरेव घटपटयोर्भेदो न विशेष्यस्य ज्ञानस्य । यथा शुक्लो गौः कृष्णो गौरिति शौक्ल्यकार्ष्ण्ययोरेव भेदो न गोत्वस्य । द्वाभ्यां च भेद एकस्य सिद्धो भवत्येकस्माच्च द्वयोः । तस्मादर्थज्ञानयोर्भेदः । तथा घटदर्शनं घटस्मरणमित्यत्रापि प्रतिपत्तव्यम् । अत्रापि हि विशेष्ययोरेव दर्शनस्मरणयोर्भेदो न विशेषणस्य घटस्य । यथा क्षीरगन्धः क्षीररस इति विशेष्ययोरेव गन्धरसयोर्भेदो न विशेषणस्य क्षीरस्य तद्वत् । अपि च द्वयोर्विज्ञानयोः पूर्वोत्तरकालयोः

तरह भासित होता है, इस कारण अनुभवके अनुसार वस्तुतत्त्वको माननेवालेको चाहिये कि बाहर ही भासित होता है ऐसा मानना उचित है, न कि बाहरकी तरह भासित होता है ऐसा मानना ।

*प्रश्न–विज्ञानवादी बौद्ध—बाह्य वस्तुके न होनेसे बाहरकी तरह भासित होता है यह निश्चय किया था ?

प्रत्युत्तर—यह निश्चय ठीक नहीं है, कारण कि प्रमाणोंकी प्रवृत्ति और अप्रवृत्तिपूर्वक ही सम्भव और असम्भवका निर्णय होता है, न कि सम्भव और असम्भवपूर्वक प्रमाणोंकी प्रवृत्ति और अप्रवृत्तिका निर्णय होता है । जो प्रत्यक्ष आदि किसी भी प्रमाणसे उपलब्ध होता है वह सम्भव है, और जो किसी भी प्रमाणसे उपलब्ध नहीं होता है वह असम्भव है । यहां तो यथार्थ रूपसे सब ही प्रमाणोंसे उपलब्ध होनेवाला बाह्य पदार्थ व्यतिरेक और अव्यतिरेक ( भिन्न अभिन्न ) आदि विकल्पोंसे सम्भव नहीं है इस प्रकार क्यों कहा जावेगा ? क्योंकि बाह्य पदार्थ तो उपलब्ध होता ही है । ज्ञानका विषयके साथ समानरूप होनेसे विषय ( ज्ञानका कर्म ) का नाश नहीं होता है, क्योंकि विषय ( बाह्य वस्तु ) के न होनेपर विषयके समानरूप होना भी नहीं बनता है, तथा विषय बाहर उपलब्ध होते ही है । इसी कारण साथ२ उपलब्धि होनारूप नियम भी ज्ञान और विषयका उपाय और उपेयभावके हेतु होता है, न कि इन दोनोंके अभेद भावके कारण होता है ऐसा मानना चाहिये ।

और दूसरी बात यह भी है कि घटज्ञान और पटज्ञानमें विशेषण घट पटका ही भेद होता है, विशेष्य ज्ञानका भेद नहीं होता, जैसे 'गोरी गाय तथा काली गाय' ऐसे कहनेपर शुक्लत्व कृष्णत्व विशेषणका ही भेद होता है गोत्वका भेद नहीं, दोनो विशेषणोंमें एक ज्ञानरूप विशेष्यका भेद सिद्ध होता है और एकके भेद सिद्ध होनेपर दोनोंका भेद सिद्ध होता है, इस कारण भी ( विशेषण—विशेष्यरूपसे ) अर्थ और ज्ञानका भेद होता है । तथा घटका दर्शन और घटका स्मरण यहांपर भी जान लेना चाहिये, यहांपर भी विशेष्य ही दर्शन और स्मरणका भेद है, विशेषण घटका भेद नहीं, जैसे 'दूधका गन्ध और दूधका रस' यहांपर भी विशेष्य ही गन्ध और रसका भेद है, विशेषण दूधका भेद नहीं उसी प्रकार ( वस्तुभेद होनेपर भी ज्ञानभेद जानना चाहिये ) ।

और दूसरी बात यह भी है कि अपनेको बोध करानेसे ही नष्ट हुवे पूर्व और उत्तर कालिक

स्वसंवेदनेनैवोपक्षीणयोरितरेतरग्राह्यग्राहकत्वानुपपत्तिः । ततश्च विज्ञानभेदप्रतिज्ञा क्षणिकत्वादिधर्मप्रतिज्ञा स्वलक्षणसामान्यलक्षणवास्यवासकत्वाऽविद्योपप्लवसदसद्धर्मबन्धमोक्षादिप्रतिज्ञाश्च स्वशास्त्रगतास्ता हीयेरन् । किंचान्यत् । विज्ञानं विज्ञानमित्यभ्युपगच्छता बाह्योऽर्थः स्तम्भः कुड्यमित्येवंजातीयकः कस्मान्नाभ्युपगम्यत इति वक्तव्यम् ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—विज्ञानमनुभूयत इति चेत ?

प्रत्युत्तरम्—बाह्योऽप्यर्थोऽनुभूयत एवेति युक्तमभ्युपगन्तुम् ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—अथ विज्ञानं प्रकाशात्मकत्वात्प्रदीपवत्स्वयमेवानुभूयते न तथा बाह्योऽप्यर्थ इति चेत ?

प्रत्युत्तरम्—अत्यन्तविरुद्धां स्वात्मनि क्रियामभ्युपगच्छस्यग्निरात्मानं दहतीतिवत्, अविरुद्धं तु लोकप्रसिद्धं स्वात्मव्यतिरिक्तेन विज्ञानेन बाह्योऽर्थोऽनुभूयत इति नेच्छस्यहो पाण्डित्यं महद्दर्शितम् ! [2]न चार्थाव्यतिरिक्तमपि विज्ञानं स्वयमेवानुभूयते, स्वात्मनि

दोनों ज्ञान परस्पर ग्राह्य और ग्राहक नहीं हो सकते, तब तो विज्ञानभेदकी प्रतिज्ञा, क्षणिकत्व आदि धर्मकी प्रतिज्ञा ( जो अनेक प्रतिज्ञा-हेतु-दृष्टान्त ज्ञानभेदसे साध्य होते हैं ), स्वलक्षण ( जो अव्याप्ति-अतिव्याप्ति-असम्भव दोषसे रहित असाधारण लक्षण है जो अनेक ज्ञानसाध्य है ), सामान्यलक्षण ( जो जातिरूप अनेकमें अनुगत होता है ), वास्य-वासकभाव ( जो वासनासे जाना जाय वह वास्य है, जो वासनाको उत्पन्न करे वह वासक है, ये भी अनेक ज्ञानोंसे साध्य हैं ), अविद्याका उपप्लव—संसर्ग उससे जो सत्-असत् धर्मभाव होते हैं और बन्ध मोक्ष आदिकी प्रतिज्ञा ( जो मुक्त होता है, जहांसे मुक्त होता है और जिससे मुक्त होता है इत्यादि अनेक ज्ञानसे सिद्ध होते हैं ) ये अपने शास्त्रमें की गई प्रतिज्ञाएँ सब नष्ट होंगी ( क्योंकि क्षणिकवादीके मतमें ये सब हो नहीं सकते, ये सब अनेकार्थदर्शी प्रतिसन्धाता आत्माके विना नहीं हो सकते ) । और अधिक क्या कहें, यह ज्ञान है यह ज्ञान है इस प्रकार स्वीकार कर यह खम्भा है यह भीत है इस प्रकारके बाह्य वस्तुको क्यों स्वीकार नहीं करते हो इसका कारण कहना चाहिये ।

प्रश्न-विज्ञानवादी—विज्ञान ही तो अनुभव किया जाता है ?

प्रत्युत्तर—बाह्य वस्तु भी अनुभव होता ही है ऐसा मानना उचित है ।

प्रश्न-विज्ञानवादी—ज्ञान दीपकके समान प्रकाशात्मक होनेसे स्वयं ही अनुभव किया जाता है वैसा ही बाह्य वस्तु भी प्रकाशात्मक नहीं होता है यदि यह माना जाय ?

प्रत्युत्तर—अपनेमें अत्यन्त विरुद्ध क्रियाको स्वीकार करते हो, जैसे अग्नि आत्माको जलाता है, यह तो लोकसिद्ध अविरुद्ध है कि निजात्मातिरिक्त विज्ञानसे बाह्य वस्तुका अनुभव किया जाता है इसे तुम नहीं चाहते हो, अहो ! तुमने तो बड़ा पाण्डित्य दिखा दिया ! अर्थ-बाह्य वस्तुसे अभिन्न ज्ञान भी

१—अविद्योपप्लव-अविद्याका संसर्ग उससे नीलत्व आदि गुण यह सत्का धर्म है, मनुष्यका सींग यह असत्का धर्म है और अमूर्त होना यह सत्-असत्का धर्म है, ये भी अनेक ज्ञानोंसे जाने जाते हैं— रत्नप्रभा—भामती ।

२—ज्ञान स्वसंवेद्य है, अर्थ-वस्तु नहीं यह भेद मान कर कहा गया । अब ज्ञान भी स्वसंवेद्य नहीं यह कहते हैं—न च इत्यादिसे । कर्ता निजात्मामें कर्मत्वको लेकर क्रियाको स्वीकार करनेपर निजात्मा कर्तृरूपसे गौण और कर्मरूपसे प्राधान्य होगा, इस प्रकार क्रम विना एक क्रियामें एकका ही गौण प्राधान्य होना विरुद्ध होगा । इस कारण अर्थ-वस्तुके समान ज्ञान भी स्वसंवेद्य—अपनेसे जानने योग्य नहीं है यह भाव है— न्यायनिर्णय ।

क्रियाविरोधादेव ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—[1]ननु विज्ञानस्य स्वरूपव्यतिरिक्तग्राह्यत्वे तदप्यन्येन ग्राह्यं तदप्यन्येनेत्यनवस्था प्राप्नोति । अपि च प्रदीपवदवभासात्मकत्वाज्ज्ञानस्य ज्ञानान्तरं कल्पयतः समत्वादवभास्यावभासकभावानुपपत्तेः कल्पनानर्थक्यमिति ?

प्रत्युत्तरम्—तदुभयमप्यसत् । विज्ञानग्रहणमात्र एव विज्ञानसाक्षिणो ग्रहणाकांक्षानुत्पादादनवस्थाशङ्कानुपपत्तेः । साक्षिप्रत्यययोश्च स्वभाववैषम्यादुपलब्धृ उपलभ्यभावोपपत्तेः । स्वयंसिद्धस्य च साक्षिणोऽप्रत्याख्येयत्वात् । किंचान्यत् । प्रदीपवद्विज्ञानमवभासकान्तरनिरपेक्षं स्वयमेव प्रथत इति ब्रुवताऽप्रमाणगम्यं विज्ञानमनवगन्तृकमित्युक्तं स्यात् । [2]शिलाघनमध्यस्थप्रदीपसहस्रप्रथनवत् ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—बाढमेवम्, अनुभवरूपत्वात्तु विज्ञानस्येष्टो नः पक्षस्त्वयाऽनुज्ञायत इति चेत् ?

स्वयं ही अनुभव नहीं किया जाता है, अपनी आत्मामें क्रियाका ( गौण प्रधानभावसे ) विरोध होनेसे ही यह अनुभव नहीं हो सकता ।

प्रश्न-विज्ञानवादी—यदि विज्ञानको अपने स्वरूपसे अतिरिक्तद्वारा ग्राह्य माना जाय अर्थात् स्वसंवेद्य न माना जाय तो वह विज्ञान भी अन्य विज्ञानद्वारा ग्राह्य होगा, फिर अन्य विज्ञान भी अन्य विज्ञानद्वारा ग्राह्य होगा इस प्रकार अनवस्था दोष आ जायेगा । और दूसरा दोष यह है कि ज्ञान दीपकके समान प्रकाशात्मक होनेसे ज्ञानको ज्ञानान्तरकी कल्पना करनेवालेके मतमें ( ज्ञान दीपकके समान ) सम होनेसे प्रकाश्य प्रकाशकभाव न होनेके कारण यह कल्पना व्यर्थ हो जायगी ( क्योंकि दीपक प्रकाश करनेके लिये अन्य दीपककी अपेक्षा नहीं करता है )?

प्रत्युत्तर—यह दोनों दोष ठीक नहीं, क्योंकि विज्ञानके ग्रहणमात्रसे ही विज्ञानके साक्षी प्रमाता आत्माको अन्य ज्ञानान्तरके ग्रहणकी आकांक्षा न होनेसे अनवस्थाकी शंका नहीं हो सकती, और साक्षी प्रमाता आत्माके तथा ज्ञानके स्वभाव भिन्न२ होनेसे उपलब्धृ-उपलभ्यभाव ( ग्राहक-ग्राह्यभाव ), हो जायगा तथा स्वयंसिद्ध साक्षी प्रमाता आत्माका खण्डन नहीं हो सकता । और अधिक क्या कहें, दीपकके समान विज्ञान किसी अन्य प्रकाशककी अपेक्षा नहीं करता है और वह स्वयं फैलता है इस प्रकार कहना यह सिद्ध करता है कि विज्ञान प्रमाणसे नहीं जाना जाता है और वह अवगन्ता प्रमाता आत्मासे रहित है, जैसे ( साक्षी आत्माके बिना ) पत्थरोंके बीचमें स्थित हजारों दीपकोंके प्रकाश फैलनेके समान होता ।

प्रश्न-विज्ञानवादी बौद्ध—हां ऐसा ठीक है, ( हमारे मतमें विज्ञान ही अवगन्ता प्रमाता है ) क्योंकि विज्ञान अनुभव रूप होनेसे अवगन्ता है, यह हमारा अभिमत पक्ष है जिसे तुमने स्वीकार किया है !

---

१—ज्ञान स्वसंवेद्य न होनेपर दो दोष होंगे यह कहते हैं 'ननु' इत्यादिसे—रत्नप्रभा ।

२—यदि किसी अवगन्ता जाननेवाला चेतन आत्माके निमित्त प्रदीप प्रकाशमान न हो तो बस ज्ञानरूप स्वयं प्रकाश हो गया ( अर्थात् प्रदीपका प्रकाशमान होना व्यर्थ होगा)—भामती ।

ज्ञाता आत्माके ज्ञानका अविषय होनेसे शिलास्थ प्रदीपके समान असत् ही विज्ञान होता, इस कारण विज्ञानके साक्षी आत्माको मानना चाहिये—रत्नप्रभा ।

प्रत्युत्तरम्—न । अन्यस्यावगन्तुश्चक्षुःसाधनस्य प्रदीपादिप्रथनदर्शनात् । अतो विज्ञानस्याप्यवभास्यत्वाविशेषात्सत्येवान्यस्मिन्नवगन्तरि प्रथनं प्रदीपवदित्यवगम्यते ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—साक्षिणोऽवगन्तुः स्वयंसिद्धतामुपक्षिपता स्वयं प्रथते विज्ञानमित्येष एव मम पक्षस्त्वया वाचोयुक्त्यन्तरेणाश्रित इति चेत् ?

प्रत्युत्तरम्—न । विज्ञानस्योत्पत्तिप्रध्वंसानेकत्वादिविशेषवत्त्वाभ्युपगमात् । अतः प्रदीपवद्विज्ञानस्यापि व्यतिरिक्तावगम्यत्वमस्माभिः प्रसाधितम् ॥ २८ ॥

## वैधर्म्याच्च न स्वप्नादिवत् ॥ २९ ॥

यदुक्तं बाह्यार्थापलापिना स्वप्नादिप्रत्ययवज्जागरितगोचरा अपि स्तम्भादिप्रत्यया विनैव बाह्येनार्थेन भवेयुः प्रत्ययत्वाविशेषादिति । तत्प्रतिवक्तव्यम् । अत्रोच्यते-न स्वप्नादिप्रत्ययवज्जाग्रत्प्रत्यया भवितुमर्हन्ति ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—कस्मात् ?

प्रत्युत्तरम्—वैधर्म्यात् । वैधर्म्यं हि भवति स्वप्नजागरितयोः ।

प्रश्नः-विज्ञानवादी—किं पुनर्वैधर्म्यम् ?

प्रत्युत्तरम्—बाधाबाधाविति ब्रूमः । बाध्यते हि स्वप्नोपलब्धं वस्तु प्रतिबुद्धस्य मिथ्या मयोपलब्धो महाजनसमागम इति, नह्यस्ति मम महाजनसमागमो निद्राग्लानं तु मे मनो बभूव तेनैषा भ्रान्तिरुद्बभूवेति । एवं मायादिष्वपि भवति यथायथं बाधः । नैवं

प्रत्युत्तर—यह ठीक नहीं, क्योंकि नेत्र साधनवाले अन्य अवगन्ता कर्त्ताद्वारा प्रदीप आदिका प्रकाश फैलना देखा जाता है, इसलिये 'विज्ञान' भी प्रकाश्य रूपमें समान होनेके कारण अन्य अवगन्ता प्रमाताके होनेपर ही विज्ञान दीपककी तरह फैलता है ऐसा निश्चय होता है ।

प्रश्न-विज्ञानवादी बौद्ध—साक्षी प्रमाता स्वयंसिद्ध है ऐसा मान कर 'विज्ञान स्वयं फैलता है' मेरे इस पक्षको तुमने युक्त्यन्तरसे मान लिया है ?

प्रत्युत्तर—ऐसा नहीं माना है, क्योंकि विज्ञानकी उत्पत्ति और ध्वंस आदि अनेक विशेषताओंका होना माना जाता है, इस कारण दीपकके समान विज्ञान भी किसी अतिरिक्त प्रमाता द्वारा जाना जाता है यह हमने सिद्ध कर दिया ॥ २८ ॥

## वैधर्म्याच्च न स्वप्नादिवत् ॥ २९ ॥

बाह्य वस्तुको खण्डन करनेवालेने यह जो कहा था कि स्वप्न आदिके ज्ञानके समान जागरितके दृश्य पदार्थ स्तम्भ आदिके ज्ञान भी बाह्य वस्तुके विना ही होते हैं, क्योंकि ज्ञान ( स्वप्नके ज्ञानमें और जागरितके ज्ञानमे ) ज्ञानत्वेन समान ही है कोई विशेषता नहीं, इसलिये इसका परिहार होना चाहिये । अब यहा कहा जाता है—स्वप्न आदिके ज्ञानके समान जागरितके ज्ञान नहीं हो सकते ।

प्रश्न-विज्ञानवादी—कैसे नहीं हो सकते ?

प्रत्युत्तर—क्योंकि ( इन दोनों ज्ञानोंमे ) विरुद्ध धर्म पाये जाते हैं, स्वप्न और जागरितके ज्ञानोंमें विरुद्ध धर्म होते हैं ।

प्रश्न-विज्ञानवादी—फिर वह विरुद्ध धर्म क्या है ?

प्रत्युत्तर—हम तो बाध और अबाध कहते हैं, जैसे—स्वप्नमें प्राप्त हुई वस्तु मनुष्यके जाग जानेपर बाधित होती है कि मैंने जो महाजनोंके साथ समागम—मुलाकात की थी वह मिथ्या थी, महाजनोंके साथ तो मेरी मुलाकात नहीं हुई थी, किन्तु मेरा मन नींदसे व्याकुल था, इसलिये यह भ्रान्ति हुई थी, इसी प्रकार माया और मृगतृष्णा आदियोंमें यथार्थ रूपसे बाध होता है, इस प्रकार जागरितमें प्राप्त हुई

जागरितोपलब्धं वस्तु स्तम्भादिकं कस्यांचिदप्यवस्थायां बाध्यते। अपि च स्मृतिरेषा यत्स्वप्नदर्शनम्। उपलब्धिस्तु जागरितदर्शनम्। स्मृत्युपलब्ध्योश्च प्रत्यक्षमन्तरं स्वयमनुभूयतेऽ[१]र्थविप्रयोगसंप्रयोगात्मकमिष्टं पुत्रं स्मरामि नोपलभ उपलब्धुमिच्छामीति। तत्रैवं सति न शक्यते वक्तुं मिथ्या जागरितोपलब्धिरुपलब्धित्वात्स्वप्नोपलब्धिवदित्युभयोरन्तरं स्वयमनुभवता। न च स्वानुभवापलापः प्राज्ञमानिभिर्युक्तः कर्तुम्। अपि चानुभवविरोधप्रसङ्गाज्जागरितप्रत्ययानां स्वतो निरालम्बनतां वक्तुमशक्नुवता स्वप्नप्रत्ययसाधर्म्याद्वक्तुमिष्यते। न च यो यस्य स्वतो धर्मो न संभवति सोऽन्यस्य साधर्म्यात्तस्य संभविष्यति। नह्यग्निरुष्णोऽनुभूयमान उदकसाधर्म्याच्छीतो भविष्यति। दर्शितं तु वैधर्म्यं स्वप्नजागरितयोः॥ २९॥

## न भावोऽनुपलब्धेः॥ ३०॥

यदप्युक्तं विनाप्यर्थेन ज्ञानवैचित्र्यं वासनावैचित्र्यादेवावकल्प्यत इति। तत्प्रत्यवक्तव्यम्। अत्रोच्यते—न भावो वासनानामुपपद्येत त्वत्पक्षेऽनुपलब्धेर्बाह्यानामर्थानाम्। अर्थोपलब्धिनिमित्ता हि प्रत्यर्थं नानारूपा वासना भवन्ति। अनुपलभ्यमानेषु त्वर्थेषु किंनिमित्ता विचित्रा वासना भवेयुः। अनादित्वेऽप्यन्धपरम्परान्यायेनाप्रतिष्ठैवानवस्था व्यवहारलोपिनी स्यान्नाभिप्रायसिद्धिः। यावप्यन्वयव्यतिरेकावर्थापलापिनोपन्यस्तौ वासनानिमित्तमेवेदं ज्ञान

[illegible] है।

[illegible], और [illegible] प्राप्ति [illegible] पुत्रको [illegible], इस [illegible] यह नहीं कहा जा सकता [illegible] अनुभव [illegible] है।

और दूसरी बात यह भी है कि [illegible] निरालम्बन [illegible] कह न सकनेवाले [illegible] धर्म [illegible] है वह [illegible] धर्म नहीं हो सकता। अग्नि गर्म है [illegible] अनुभव [illegible] शीतल नहीं [illegible] स्वप्न और जागरितमें [illegible] दिखाया है॥ २९॥

## न भावोऽनुपलब्धेः॥ ३०॥

और जो यह भी कहा था कि बाह्य वस्तुके बिना भी वासनाओंकी विचित्रतासे ही ज्ञानकी विचित्रता होती है, इसलिए उसका परिहार करना चाहिये, अब उसपर कहा जाता है—वासनाओंका भाव नहीं हो सकता, क्योंकि तुम्हारे पक्षमें बाह्य वस्तुओंका अभाव माना जाता है, बाह्य वस्तुओंकी प्राप्ति होनेके कारण ही प्रत्येक पदार्थके विषयमें अनेक प्रकारकी वासनायें होती हैं, बाह्य वस्तुओंके अभावमें तो विचित्र वासनायें किस निमित्तक होंगी? वासना अनादि माने जानेपर भी यह अन्धपरम्परा न्यायसे व्यवहारको लोप करनेवाली अवस्था अप्रतिष्ठित होगी, इसलिये तुम्हारा अभिप्राय सिद्ध न होगा।

---

१—स्मृति और प्रत्यक्ष उपलब्धिमें वैधर्म्यान्तरको कहते हैं—अर्थविप्रयोग इत्यादिसे। स्मृतिका विषय अविद्यमान होता है इस तरह स्मृति कभी निरालम्बना भी हो सकती है, प्रत्यक्ष अनुभवग्राह्य वर्तमान अर्थमात्रको ग्रहण करनेवाली उपलब्धि निरालम्बना नहीं होती है—रत्नप्रभा।

ज्ञानं नार्थनिमित्तमिति, तावप्येवं सति प्रत्युक्तौ द्रष्टव्यौ । विनार्थोपलब्ध्या वासनानुपपत्तेः । अपि च विनापि वासनाभिरर्थोपलब्ध्युपगमाद्विना त्वर्थोपलब्ध्या वासनोत्पत्त्यनभ्युपगमादर्थसद्भावमेवान्वयव्यतिरेकावपि प्रतिष्ठापयतः । अपि च वासना नाम संस्कारविशेषाः । संस्काराश्च नाश्रयमन्तरेणावकल्पन्ते । एवं लोके दृष्टत्वात् । न च तव वासनाश्रयः कश्चिदस्ति प्रमाणतोऽनुपलब्धेः ॥ ३० ॥

## क्षणिकत्वाच्च ॥ ३१ ॥

यदप्यालयविज्ञानं नाम वासनाश्रयत्वेन परिकल्पितं तदपि क्षणिकत्वाभ्युपगमादनवस्थितस्वरूपं सत्प्रवृत्तिविज्ञानवन्न वासनानामधिकरणं भवितुमर्हति । नहि कालत्रयसंबन्धिन्येकस्मिन्नन्वयिन्यसति कूटस्थे वा सर्वार्थदर्शिनि देशकालनिमित्तापेक्षवासनाधानस्मृतिप्रतिसंधानादिव्यवहारः संभवति । स्थिरस्वरूपत्वे त्वालयविज्ञानस्य सिद्धान्तहानिः । अपि च विज्ञानवादेऽपि क्षणिकत्वाभ्युपगमस्य समानत्वाद्यानि बाह्यार्थवादे क्षणिकत्वनिबन्धनानि दूषणान्युद्भावितानि 'उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात्' इत्येवमादीनि तानीहाप्यनुसंधातव्यानि । एवमेतौ द्वावपि वैनाशिकपक्षौ निराकृतौ बाह्यार्थवादिपक्षो विज्ञानवादिपक्षश्च । शून्यवादिपक्षस्तु सर्वप्रमाणविप्रतिषिद्ध इति तन्निराकरणाय नादरः क्रियते । नह्ययं सर्वप्रमाणप्रसिद्धो लोकव्यवहारोऽन्यत्तत्त्वमनधिगम्य शक्यतेऽपह्नोतुमपवादाभाव उत्सर्गप्रसिद्धेः ॥३१॥

बाह्य वस्तुका खण्डन करनेवालेने और जो अन्वय व्यतिरेकको उपस्थित किया था कि वासनाके निमित्तसे ही ज्ञानसमुदाय है बाह्य वस्तुके निमित्तसे नहीं ऐसी अवस्थामें उन दोनोंका भी खण्डन हो गया यह देख लेना चाहिये, क्योंकि बाह्य वस्तुकी प्राप्तिके बिना वासना नहीं हो सकती। और दूसरी यह भी बात है कि वासनाओंके बिना भी बाह्य वस्तुओंकी उपलब्धि होनेसे और बाह्य वस्तुके बिना तो वासनाओंकी उत्पत्ति न माने जानेसे अन्वय व्यतिरेक ये दोनों ही बाह्य वस्तुओंकी सत्ताकी स्थापना करते हैं। और यह भी बात है कि वासना नाम संस्कार विशेष है, और संस्कार आश्रयके बिना नहीं रह सकता क्योंकि लोकमें ऐसा देखा जाता है, तुम्हारे मतमें वासनाका आश्रय कोई नहीं है, क्योंकि प्रमाणोंसे उस आश्रयकी उपलब्धि नहीं होती है ॥ ३० ॥

## क्षणिकत्वाच्च ॥ ३१ ॥

और जो आलयविज्ञानको वासनाके आश्रय रूपसे कल्पना की थी, वह भी क्षणिक माने जानेके कारण अनवस्थित स्वरूप है इसलिये प्रवृत्तिविज्ञानके समान वह आलयविज्ञान वासनाओंका अधिकरण—आधार नहीं हो सकता। तीनों कालोंसे सम्बन्ध रखने वाला, सब वस्तुओंका द्रष्टा, एक अन्वयी स्थिर आत्माके अभाव होनेपर देश काल और निमित्तकी अपेक्षा करनेवाली वासनाका स्थापन, स्मृति तथा प्रतिसन्धान—अनुस्मरण आदिका व्यवहार नहीं हो सकता। यदि आलयविज्ञानको स्थिर मानो तो सिद्धान्तहानि होगी।

और यह भी बात है कि विज्ञानवादमें भी क्षणिकत्व सिद्धान्त समान होनेसे, सर्वास्तित्ववाद—बाह्यार्थवादमें जितने क्षणिकत्व निमित्तक दोष दिये गये थे **'उत्तरोत्पादे च पूर्वनिरोधात** ( ब्र० सू० २ । २ । २०)' इत्यादि उन सबोंको यहां भी अनुस्मरण कर लेना चाहिये, इस प्रकार बाह्यार्थवादिपक्ष और विज्ञानवादिपक्ष ये दोनों वैनाशिक पक्ष खण्डित हो गये। और शून्यवादी पक्ष तो सब ही प्रमाणोंसे निषिद्ध है, इस कारण उसके परिहारके लिये कोई आदर नहीं किया जाता, सब प्रमाणोंसे प्रसिद्ध यह लोक व्यवहार अन्य किसी सद्वस्तुरूप तत्त्वको न मानकर छिपाया नहीं जा सकता ( तुमने किसी सद्वस्तु तत्त्वको दिखा कर लोक व्यवहारको अतात्त्विक सिद्ध तो नहीं कर दिखाया है ) इसलिये किसी अपवाद-विशेष नियमके अभावमें उत्सर्ग—सामान्य नियमोंकी प्रसिद्धि होती है ॥ ३१ ॥

## सर्वथानुपपत्तेश्च ॥ ३२ ॥

**किं बहुना । सर्वप्रकारेण यथायथायं वैनाशिकसमय उपपत्तिमत्त्वाय परीक्ष्यते तथातथा सिकताकूपवद्विदीर्यत एव । न कांचिदप्यत्रोपपत्तिं पश्यामः । अतश्चानुपपन्नो वैनाशिकतन्त्रव्यवहारः । अपि च बाह्यार्थविज्ञानशून्यवादत्रयमितरेतरविरुद्धमुपदिशता सुगतेन स्पष्टीकृतमात्मनोऽसंबद्धप्रलापित्वं, प्रद्वेषो वा प्रजासु विरुद्धार्थप्रतिपत्त्या विमुह्येयुरिमाः प्रजा इति । सर्वथाप्यनादरणीयोऽयं सुगतसमयः श्रेयस्कामैरित्यभिप्रायः ॥ ३२ ॥**

## ६ एकस्मिन्नसंभवाधिकरणम् । सू० ३३--३६

## नैकस्मिन्नसंभवात् ॥ ३३ ॥

**निरस्तः सुगतसमयः । विवसनसमय इदानीं निरस्यते । सप्त चैषां पदार्थाः संमता 'जीवाजीवास्रवसंवरनिर्जरबन्धमोक्षा नाम । संक्षेपतस्तु द्वावेव पदार्थौ जीवाजीवाख्यौ ।**

---

## सर्वथानुपपत्तेश्च ॥ ३२ ॥

और अधिक क्या कहें सब ही प्रकारसे जैसे२ यह वैनाशिक-सिद्धान्त युक्तियुक्त होनेके लिये परीक्षा किया जाता है वैसे२ बालुका कूपके समान गिरता ही जाता है, किसी भी युक्तिको यहां हम नहीं देखते हैं, इस कारण वैनाशिक शास्त्रका व्यवहार युक्तियुक्त नहीं है। और दूसरी यह भी बात है कि बाह्यार्थवाद, विज्ञानवाद और शून्यवाद इन तीनों वादोंका परस्पर विरुद्ध उपदेश दे कर बौद्धने अपनेको असम्बद्ध प्रलापी होना स्पष्ट सिद्ध कर दिखाया है, अथवा ( इसलिये हो कि ) प्रजाओंमें द्वेष फैल जाय, विरुद्धार्थ ज्ञानसे ये सब प्रजा मोहित हो जाय, अभिप्राय यह है कि कल्याण चाहनेवालोंको यह बौद्धोंका सिद्धान्त सर्वथा ही आदर योग्य नहीं है ॥ ३२ ॥ यह पादनवा०अभावाधिकरण समाप्त हो गया ।

## ६ एकस्मिन्नसंभवाधिकरणम् । सू० ३३ ३६

## नैकस्मिन्नसंभवात् ॥ ३३ ॥

बौद्धोंके सिद्धान्तको खण्डन कर दिया, अब जैनोंके सिद्धान्तका खण्डन किया जाता है, 'इनके माने हुवे ७ पदार्थ हैं—जीव, अजीव, आस्रव, संवर निर्जर, बन्ध और मोक्ष । संक्षेपसे तो जीव और

---

१—जीव और अजीव इन दो पदार्थोंको ( जीवास्तिकाय आदि रूपसे ) ५ प्रकारसे विस्तृत किया है। आस्रव, संवर और निर्जर इन तीनों पदार्थोंका प्रवृत्ति लक्षणवाले मानते हैं । प्रवृत्ति दो प्रकारकी होती है—सम्यक्रूपसे और मिथ्यारूपसे प्रवृत्ति होना आस्रव कहलाता है, संवर और निर्जर यथार्थ रूपसे प्रवृत्तिवाले होते हैं । विषयोंमें पुरुषको जो प्रवृत्त करावे वह करानेवाला आस्रव है, इन्द्रियद्वारा पुरुषसम्बन्धी ज्योति—प्रकाश विषयोंको स्पर्श करता हुवा रूपादि ज्ञानरूपसे परिणत होता है. और लोग तो कर्मोंको ही आस्रव कहते हैं, क्योंकि कर्म ही कर्ताको व्याप्त कर कर्ताके पीछे२ चलते हैं, इसलिये कर्म आस्रव है, यह आस्रवकी प्रवृत्ति मिथ्याप्रवृत्ति है, क्योंकि अनर्थ होनेमें यह कारण होता है । संवर और निर्जर तो यथार्थरूपसे प्रवृत्त कराते हैं, जो शम—दम दि रूपसे प्रवृत्त करावे वह संवर है, क्योंकि आस्रवके स्रोतके मार्गको यह ढक देता है इसलिये यह संवर कहलाता है ( जैसे कि जैनोंके ग्रन्थोंमें लिखा है—**आस्रवः स्रोतसां द्वारं संवृणोतीति संवरः । आस्रवः भवहेतुः स्यात्संवरो मोक्षकारणम् ॥**

आस्रव कर्मके स्रोतोंका द्वार है, संवर कर्मद्वारको रोकता है, इसलिये आस्रव सांसारिक जन्म होनेमें कारण है और संवर मोक्षका कारण है )।

निर्जर तो वह है जो अनादिकालसे प्रवृत्ति करनेवाले वासनोत्पन्न दोष, पुण्य और अपुण्योंके नाश करनेमें हेतु है जिससे तप्त शिलापर चढ़ना आदि होता है, वह सम्पूर्ण पुण्यापुण्यको सुख और दुःखके भोगसे क्षीण करता है इसलिये निर्जर है—भामती ।

प्रश्नः–जैनी—कुतः ?

उत्तरम्—एकस्मिन्नसंभवात्। नह्येकस्मिन्धर्मिणि युगपत्सदसत्त्वादिविरुद्धधर्मसमावेशः संभवति शीतोष्णवत्। य एते सप्तपदार्था निर्धारिता एतावन्त एवंरूपाश्चेति ते तथैव वा स्युर्नैव वा तथा स्युः। इतरथा हि तथा वा स्युरतथा वेत्यनिर्धारितरूपं ज्ञानं संशयज्ञानवदप्रमाणमेव स्यात्।

प्रश्नः–जैनी—नन्वनेकात्मकं वस्त्विति निर्धारितरूपमेव ज्ञानमुत्पद्यमानं संशयज्ञानवन्नाप्रमाणं भवितुमर्हति ?

उत्तरम्—नेति ब्रूमः। निरङ्कुशं ह्यनेकान्तत्वं सर्ववस्तुषु प्रतिजानानस्य निर्धारणस्यापि वस्तुत्वाविशेषात्स्यादस्ति स्यान्नास्तीत्यादिविकल्पोपनिपातादनिर्धारणात्मकतैव स्यात्। एवं निर्धारयितुर्निर्धारणफलस्य च स्यात्पक्षेऽस्तिता स्याच्च पक्षे नास्तितेति। एवं

प्रश्न–जैनी—कैसे ठीक नहीं ?

उत्तर—'एकस्मिन्नसंभवात', क्योंकि एक धर्मी वस्तुमें एकसाथ होना और न होना आदि विरुद्ध धर्मोंका समावेश नहीं हो सकता, जैसे एकमें ठण्डा और गर्म गुण एक साथ नहीं रह सकते। और जो सात प्रकारके पदार्थ माने गये हैं कि इतने हैं और इस रूपके हैं तो वे ७ पदार्थ वैसे ही होंगे, या वैसे नहीं होंगे, अन्यथा वैसे हैं भी और नहीं भी ऐसा मानना अनिश्चित ज्ञान .संशय ज्ञानके समान अप्रमाण हो जावेगा।

प्रश्न–जैनी—वस्तु तो अनेकात्मक होते हैं, निश्चित रूपका ही ज्ञान होता है, इसलिये वह ज्ञान सांशयिक ज्ञानके समान अप्रमाण नहीं हो सकता ?

उत्तर—हम कहते हैं कि यह ठीक नहीं, निरंकुश—हेतुरहित अनेक सिद्धान्तोंको सब वस्तुओंमें माननेवाले तुम्हारे मतमें किसी प्रकारका निश्चय भी अनिश्चयात्मक ही रहेगा, क्योंकि वस्तुत्व सामान्यसे 'किसी स्वरूपसे है और किसी स्वरूपसे नहीं' इस प्रकार विकल्प करते हो। इस प्रकार निर्धारयिता ( निश्चय करनेवाले) जीवात्माके और निश्चय करना रूप फलके एक पक्षमें है तथा एक पक्षमें नहीं भी यह दोनों सिद्ध

(giva), non-soul (agiva), the essuing outward (asrava) restraint (samvara), destruction (nirgara), bondage (bandha), and release (moksha). Shortly it may be said that they acknowledge two categories, viz. soul and non-soul, since the five other categories may be subsumed under these two. —They also set forth a set of categories different from the two mentioned, They teach that there are five so—called astikayas 'existing bodies', i.e. categories, viz. the categories of soul (giva), body (pudgal), merit (dharma), demerit (adharma) and space (akasa). All these categories they again subdivide in various fanciful ways.—To all these they apply the following method of reasoning, which they call the saptabhanginaya ( सप्तभङ्गीनय ) : somehow it is somehow it is not; somehow it is and is not; somehow it is indescribable; somehow it is and is indescribable; somehow it is not and is indescribable; somehow it is and is not and is indesscribable.

To this unsettling style of reasoning they submit even such conceptions as that of unity and eternity. ( एकत्व और नित्यत्व ) (P. 428-429)

सति कथं प्रमाणभूतः संस्तीर्थकरः प्रमाणप्रमेयप्रमातृप्रमितिष्वनिर्धारितासूपदेष्टुं शक्नुयात् । कथं वा तदभिप्रायानुसारिणस्तदुपदिष्टेऽर्थेऽनिर्धारितरूपे प्रवर्तेरन् । ऐकान्तिकफलत्वनिर्धारणे हि सति तत्साधनानुष्ठानाय सर्वो लोकोऽनाकुलः प्रवर्तते नान्यथा । अतश्चानिर्धारितार्थं शास्त्रं प्रणयन्मत्तोन्मत्तवदनुपादेयवचनः स्यात् । तथा पञ्चानामस्तिकायानां पञ्चत्वसंख्यास्ति वा नास्ति वेति विकल्प्यमाना स्यात्तावदेकस्मिन्पक्षे, पक्षान्तरे तु न स्यादित्यतो न्यूनसंख्यात्वमधिकसंख्यात्वं वा प्राप्नुयात् । नचैषां पदार्थानामवक्तव्यत्वं संभवति । अवक्तव्याश्चेन्नोच्येरन् । उच्यन्ते चावक्तव्याश्चेति विप्रतिषिद्धम् । उच्यमानाश्च तथैवावधार्यन्ते नावधार्यन्त इति च । तथा तदवधारणफलं सम्यग्दर्शनमस्ति वा नास्ति वा, एवं तद्विपरीतमसम्यग्दर्शनमप्यस्ति वा नास्ति वेति प्रलपन्मत्तोन्मत्तपक्षस्यैव स्यान्न प्रत्यायितव्यपक्षस्य । स्वर्गापवर्गयोश्च पक्षे भावः पक्षे चाभावस्तथा पक्षे नित्यता पक्षे चानित्यतेत्यनवधारणायां प्रवृत्त्यनुपपत्तिः । अनादिसिद्धजीवप्रभृतीनां च स्वशास्त्रावधृतस्वभावानामयथावधृतस्वभावत्वप्रसङ्गः । एवं जीवादिषु पदार्थेष्वेकस्मिन्धर्मिणि सत्त्वासत्त्वयोर्विरुद्धयोर्धर्मयोरसंभवात्सत्त्वे चैकस्मिन्धर्मेऽसत्त्वस्य धर्मान्तरस्यासंभवादसत्त्वे चैवं सत्त्वस्यासंभवादसंगतमिदमार्हतं मतम् । एतेनैकानेकनित्यानित्यव्यतिरिक्ताव्यतिरिक्ताद्यनेकान्ताभ्युपगमा निराकृता मन्तव्याः । यत्तु पुद्गलसंज्ञकेभ्योऽणुभ्यः संघाताः संभवन्तीति कल्पयन्ति तत्पूर्वेणैवाणुवादनिराकरणेन निराकृतं भवतीत्यतो न पृथक्तन्नि

होंगे। ऐसी अवस्थामें प्रमाणस्वरूप तीर्थंकर कैसे अनिश्चित प्रमाण, प्रमेय, प्रमाता और प्रमितियोंमें उपदेश देना समर्थ हो सके ? अथवा कैसे तीर्थंकरोंके अभिप्रायके अनुसार चलनेवाले अनुयायी लोग उनके अनिश्चितरूपसे उपदेश दिये हुए अर्थमें प्रवृत्त हो सकेंगे ? एक नास्तिक सिद्धान्तके फलका निश्चय होनेपर ही उस फलके साधनोंको अनुष्ठान करनेके लिये सब ही मनुष्य असंदिग्ध होकर प्रवृत्त होते हैं, इससे विपरीत नहीं। इस कारण अनिश्चित अर्थवाले शास्त्रको बना कर उनका वचन मदोन्मत्त—पागलोंके समान अग्राह्य होगा। और दूसरी बात यह है कि पांच अस्तिकायोंकी पञ्चत्व संख्या है अथवा नहीं इस प्रकार विकल्प होनेपर एक पक्षमें तो ( तुम्हारे स्याद्वादके अनुसार ) पञ्चत्व संख्या होगी, और पक्षान्तरमें तो न होगी, इस कारण या तो पञ्चसंख्यामें न्यून संख्या होगी अथवा अधिक संख्या होगी। और न ये पदार्थ अवक्तव्य हो सकते हैं, यदि अवक्तव्य हैं तो न कहे जाय, कहे भी जांय और कहने योग्य भी नहीं यह परस्पर विरुद्ध वचन है। कहे जानेपर भी उसी प्रकार निश्चय करते हैं और नहीं भी करते हैं, तथा वह निश्चय ज्ञानका फल तत्त्वज्ञान है अथवा नहीं भी ! अथवा उससे विपरीत—उल्टा मिथ्याज्ञान भी है या नहीं भी है इस प्रकारका प्रलाप मदोन्मत्तोंके पक्षका ही हो सकता है, निश्चित पक्षका नहीं। स्वर्ग और मोक्षके विषयमें भी एक पक्षमें होना और एक पक्षमें न होना, तथा एक पक्षमें नित्य और एक पक्षमें अनित्य इस प्रकार अनिश्चय होनेपर उनमें प्रवृत्ति नहीं होगी, और अपने शास्त्रोंमें प्रतिपादित निश्चित स्वभाववाले अनादि सिद्ध जीव आदि भी अनिश्चित स्वभाववाले हो जायगे। इसी प्रकार जीव आदि पदार्थोंमें एक धर्मी वस्तुमें 'होना और न होना' इन दोनों विरुद्ध धर्मोंके न होनेसे, एक भावात्मक धर्ममें अभावात्मक धर्मान्तरका होना असंभव होनेसे तथा अभावमें भी भावका होना असंभव होनेसे यह जैनोंका मत असंगत है, इससे एक, अनेक, नित्य, अनित्य, भिन्न और अभिन्न आदि अनेक प्रकारके सिद्धान्तोंका खण्डन हो गया यह जान लेना चाहिये।

और जो पुद्गल नामक परमाणुओंमें समुदायरूप जगत्‌की उत्पत्ति कल्पना करते हैं वह तो प्रथम

राकरणाय प्रयत्यते ॥ ३३ ॥

## एवं चात्माऽकार्त्स्न्यम् ॥ ३४ ॥

यथैकस्मिन्धर्मिणि विरुद्धधर्मासंभवो दोषः स्याद्वादे प्रसक्त एवमात्मनोऽपि जीवस्याकार्त्स्न्यमपरो दोषः प्रसज्येत ।

प्रश्नः—जैनी—कथम् ?

उत्तरम्—शरीरपरिमाणो हि जीव इत्यार्हता मन्यन्ते । शरीरपरिमाणतायां च सत्यामकृत्स्नोऽसर्वगतः परिच्छिन्न आत्मेत्यतो घटादिवदनित्यत्वमात्मनः प्रसज्येत । शरीराणां चानवस्थितपरिमाणत्वान्मनुष्यजीवो मनुष्यशरीरपरिमाणो भूत्वा पुनः केनचित्कर्मविपाकेन हस्तिजन्म प्राप्नुवन्न कृत्स्नं हस्तिशरीरं व्याप्नुयात् । पुत्तिकाजन्म च प्राप्नुवन्न कृत्स्नः पुत्तिकाशरीरे संमीयेत । समान एष एकस्मिन्नपि जन्मनि कौमारयौवनस्थाविरेषु दोषः ।

प्रश्नः—जैनी—स्यादेतत् । अनन्तावयवो जीवस्तस्य त एवावयवा अल्पे शरीरे संकुचेयुर्महति च विकसेयुरिति ?

उत्तरम्—तेषां पुनरनन्तानां जीवावयवानां समानदेशत्वं प्रतिहन्यते वा न वेति वक्तव्यम् । प्रतिघाते तावन्नानन्तावयवाः परिच्छिन्ने देशे संमीयेरन् । अप्रतिघातेऽप्येकावयवदेशत्वोपपत्तेः सर्वेषामवयवानां प्रथिमानुपपत्तेर्जीवस्याणुमात्रत्वप्रसङ्गः स्यात् । अपि च शरीरमात्रपरिच्छिन्नानां जीवावयवानामानन्त्यं नोत्प्रेक्षितुमपि शक्यम् ॥ ३४ ॥

अणुवादके खण्डनमें गौरव हो जाता है, इसलिए पृथक् निराकरणके लिए श्रम नहीं किया जाता है ॥ ३३ ॥

## एवं चात्माऽकार्त्स्न्यम् ॥ ३४ ॥

जैसे एक धर्मी वस्तुमें विरुद्ध धर्मोंका होना असंभवरूप दोष स्याद्वादमें आता है, ऐसे जीवात्माका व्यापक न होना यह दूसरा दोष आवेगा ।

प्रश्न—जैनी—कैसे ?

उत्तर—शरीरका जो परिमाण है वही जीवका परिमाण है ऐसा जैनी लोग मानते हैं, जीवात्मा शरीरपरिमाण होनेपर आत्मा असम्पूर्ण असर्वव्यापक परिच्छिन्न हो जावेगा, इसलिये घट आदिके समान आत्मा अनित्य हो जावेगा । शरीरका परिमाण अव्यवस्थित होनेसे मनुष्यका जीवात्मा मनुष्य शरीरके परिमाण होकर फिर किसी कर्मफलसे हाथीका जन्म पाकर सम्पूर्ण हाथीके शरीरमें व्याप्त न होगा, चींटीका जन्म पा कर सम्पूर्ण चींटीके शरीरमें न अटेगा, तथा किसी भी एक जन्ममें कुमार यौवन और वृद्धावस्थाओंमें ( अवस्थाभेदमें जीवात्माका अटना न अटना ) समान ही दोष आता है ।

प्रश्न—जैनी—यह हो सकेगा—जीवात्माके अनन्त अवयव होते हैं, 'उसके वे ही' अवयव छोटे शरीरमें संकुचित होंगे और बड़े शरीरमें विकसित होंगे ( जैसे दीपककी ज्योति छोटे और बड़े मकानमें संकुचित और विकसित होती है ) ?

उत्तर—फिर जीवके अनन्त अवयव समानदेशमें विकसित होते हैं अथवा 'नहीं' यह कहना चाहिये, समानदेशमें विकसित होते हैं तो अनन्त अवयव परिच्छिन्न स्थानमें अट नहीं सकते, विकसित न होनेपर भी एक देशमें एक ही अवयव रहनेसे तथा सब अवयवोंकी उन्नति न होनेसे जीव अणुमात्र ही रहेगा । और दूसरी बात यह भी है कि शरीरमात्रमें अटनेवाले जीवात्माके अवयव अनन्त हैं इसे कोई विचार भी नहीं सकता (क्योंकि परिच्छिन्न शरीरमें अनन्त अवयव नहीं हो सकते) ॥ ३४ ॥

अथ पर्यायेण बृहच्छरीरप्रतिपत्तौ केचिज्जीवावयवा उपगच्छन्ति तनुशरीरप्रतिपत्तौ च केचिदपगच्छन्तीत्युच्येत, तत्राप्युच्यते—

**नच पर्यायादप्यविरोधो विकारादिभ्यः ॥ ३५ ॥**

न च पर्यायेणाप्यवयवोपगमापगमाभ्यामेतद्देहपरिमाणत्वं जीवस्याविरोधेनोपपादयितुं शक्यते।

प्रश्नः-जैनी—कुतः?

उत्तरम्—विकारादिदोषप्रसङ्गात्। अवयवोपगमापगमाभ्यां ह्यनिशमापूर्यमाणस्यापक्षीयमाणस्य च जीवस्य विक्रियावत्त्वं तावदपरिहार्यम्, विक्रियावत्त्वे च चर्मादिवदनित्यत्वं प्रसज्येत। ततश्च बन्धमोक्षाभ्युपगमो बाध्येत [1]'कर्माष्टकपरिवेष्टितस्य जीवस्यालाबुवत्संसारसागरे निमग्नस्य बन्धनोच्छेदादूर्ध्वगामित्वं भवतीति। किंचान्यत्। आगच्छतामपगच्छतां चावयवानामागमापायधर्मवत्त्वादेवानात्मत्वं शरीरादिवत्। ततश्चावस्थितः कश्चिदवयव आत्मेति स्यात्। न च स निरूपयितुं शक्यतेऽयमसाविति। किंचान्यत्। आगच्छन्तश्चैते जीवावयवाः कुतः प्रादुर्भवन्त्यपगच्छन्तश्च क्व वा लीयन्त इति वक्तव्यम्। नहि भूतेभ्यः प्रादुर्भवेयुर्भूतेषु च निलीयेरन्, अभौतिकत्वाज्जीवस्य। नापि कश्चिदन्यः साधारणोऽसाधारणो वा जीवानामवयवाधारो निरूप्यते प्रमाणाभावात्। किंचान्यत्। अनवधृतस्वरूपश्चैवं सत्यात्मा स्यात्। आगच्छतामपग-

यदि यह कहा जाय कि क्रमसे बड़े शरीर मिलनेपर कोई जीवके अवयव आते हैं और छोटे शरीरके मिलनेपर कोई अवयव चले जाते हैं, वहांपर भी यह कहा जाता है:—

**नच पर्यायादप्यविरोधो विकारादिभ्यः ॥ ३५ ॥**

क्रमसे भी अवयवोंके आने और जानेमें जीवात्माका देहपरिमाण होना अविरोधरूपसे सिद्ध नहीं कर सकते।

प्रश्न-जैनी—कैसे?

उत्तर—क्योंकि विकार आदि दोष आ जावेंगे, अवयवोंके आने और जानेमें सतत ही उपचित और अपचित होनेवाले जीवात्माका विकार युक्त होना अपरिहरणीय हो जायगा, विकारयुक्त होनेपर चर्म आदिके समान अनित्य हो जायगा, तब तो ८ प्रकारके कर्मोंमें घिरे हुवे तुम्बीके समान संसार सागरमें डूबे हुवे जीवात्माके बन्धन नष्ट होजानेपर मोक्ष प्राप्त होती है यह बन्ध और मोक्षके सिद्धान्त भी बाधित होंगे। और अधिक क्या कहें, अवयवोंके आने और जानेसे बढ़ना और घटनारूप धर्मवाला होनेसे ही जीवात्माका आत्मत्व सिद्ध नहीं होता है, बल्कि शरीर आदिके समान अनित्य हो जावेगा, तब तो यह मानना पड़ेगा कि कोई अवयवविशेष ही आत्मा होगा, परन्तु वह अवयव आत्मा यह है ऐसा निरूपण नहीं कर सकते, और अधिक क्या कहें—आते हुवे ये जीवात्माके अवयव कहांसे उत्पन्न होते हैं और जाते हुवे कहां लीन होते हैं यह भी आप कहिये? पृथिवी आदि भूतोंसे जीवात्माके अवयव उत्पन्न नहीं होते हैं और न उनमें लीन हो सकते हैं, क्योंकि जीवात्मा अभौतिक है, और न कोई साधारण अथवा असाधारण जीवोंके अवयवोंके आधारका निरूपण होता है, क्योंकि इसमें कोई

---

१—बन्ध नामक ८ प्रकारके कर्म हैं, उनमें घातिकर्म-मोक्षके बाधक चार प्रकारके हैं जैसे—ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय और अन्तराय। तथा चार अघातिकर्म होते हैं जैसे—वेदनीय, नामिक, गोत्रिक और आयुष्क—रत्नप्रभा, भामती, न्यायनिर्णय।

च्छतां चावयवानामनियतपरिमाणत्वात् । अत एवमादिदोषप्रसङ्गान्न पर्यायेणाप्यवयवोपगमापगमावात्मन आश्रयितुं शक्येते । अथवा पूर्वेण सूत्रेण शरीरपरिमाणस्यात्मन उपचितापचितशरीरान्तरप्रतिपत्तावकार्त्स्न्यप्रसञ्जनद्वारेणानित्यतायां चोदितायां पुनः पर्यायेण परिमाणानवस्थानेऽपि स्रोतःसंताननित्यतान्यायेनात्मनो नित्यता स्यात् । यथा रक्तपटानां विज्ञानानवस्थानेऽपि तत्संताननित्यता तद्वद्विसिचामपीत्याशङ्क्यानेन सूत्रेणोत्तरमुच्यते । संतानस्य तावदवस्तुत्वे नैरात्म्यवादप्रसङ्गः । वस्तुत्वेऽप्यात्मनो विकारादिदोषप्रसङ्गादस्य पक्षस्यानुपपत्तिरिति ॥ ३५ ॥

अन्त्यावस्थितेश्चोभयनित्यत्वादविशेषः ॥ ३६ ॥

अपि चान्त्यस्य मोक्षावस्थाभाविनो जीवपरिमाणस्य नित्यत्वमिष्यते जैनैः । तद्वत्पूर्वयोरप्याद्यमध्यमयोर्जीवपरिमाणयोर्नित्यत्वप्रसङ्गादविशेषप्रसङ्गः स्यात् । एकशरीरपरिमाणतैव स्यान्नोपचितापचितशरीरान्तरप्राप्तिः । अथवान्त्यस्य जीवपरिमाणस्यावस्थितत्वात्पूर्वयोरप्यवस्थयोरवस्थितपरिमाण एव जीवः स्यात्, ततश्चाविशेषेण सर्वदैवाणुर्महान्वा जीवोऽभ्युपगन्तव्यो न शरीरपरिमाणः । अतश्च सौगतवदार्हतमपि मतमसंगतमित्युपेक्षितव्यम ॥ ३६ ॥

प्रमाण नहीं है। और अधिक क्या कहें—ऐसा होनेपर तो जीवात्मा अनवस्थित स्वरूपवाला हो जायगा, क्योंकि आने और जानेवाले अवयवोंका कोई नियत परिमाण नहीं है, इस कारण इस प्रकारके अनेक दोषोंके प्रसंग होनेसे क्रमपूर्वक भी जीवात्माके अवयवोंके आने जानेका आश्रयण नहीं कर सकते। अथवा—'**एवं चात्माऽकार्त्स्न्यम्**' इस पूर्व सूत्रसे शरीरपरिमाणवाले जीवात्माके उन्नत और अवनत शरीरान्तरकी प्राप्ति होनेपर आत्मा शरीरमें अव्यापक—असर्वगत हो जायगा इस प्रकारके दोष आजानेसे आत्माकी अनित्यता कही जानेपर फिर क्रमसे परिमाण अनवस्थित हो जानेपर भी (बौद्धोंके विज्ञान सन्तानके समान) जलस्रोतके प्रवाहरूप सन्तानकी नित्यताके न्यायसे आत्माकी भी नित्यता हो जायगी, जैसे लाल वस्त्रका ज्ञान अनवस्थायी होनेपर भी विज्ञानके सन्तान—(प्रवाह) की नित्यता होती है उसी प्रकार इस विसिच्—दिगम्बरोंके (मतमें भी आत्मा नित्य सिद्ध हो जायगा), यह शंका कर इस सूत्रसे उत्तर दिया जाता है—सन्तान अवस्तु होनेपर तो निरात्मवाद प्रसङ्ग होगा, और सन्तान वस्तु होनेपर भी आत्माके विकार आदि दोषोंके प्रसङ्ग होनेसे यह पक्ष बनता नहीं ॥ ३५ ॥

अन्त्यावस्थितेश्चोभयनित्यत्वादविशेषः ॥ ३६ ॥

और दूसरी यह भी बात है कि अन्त्य अर्थात् मोक्षावस्था तक रहनेवाले जीवके परिमाणको जैन लोग नित्य मानते हैं, उसी प्रकार पूर्वके अर्थात् आदि और बीचके जीवपरिमाण भी नित्य हो जावेंगे, इसलिये (अन्त्यावस्थाके जीवके परिमाण और आदि मध्य वाले जीवके परिमाणमें) कोई विशेषता न होगी, शरीरका एक ही परिमाण होगा न कि उन्नत और अवनत रूप शरीरान्तरकी प्राप्ति। अथवा 'अन्त्यके—मोक्षावस्थाके जीवपरिमाण स्थायी होनेसे पहिलेके अर्थात् आदि मध्य अवस्थाके जीवपरिमाण भी स्थायी ही होगा, तब तो कोई विशेषता न होनेसे जीव सदा ही अणुरूप होगा अथवा महान होगा ऐसा मानना चाहिये, न कि शरीरपरिमाणवाला, इसी कारण बौद्धोंके समान जैनोंका मत भी असंगत है इसलिये उपेक्षणीय है ॥ ३६ ॥ यह छठा एकस्मिन्नसंभवाधिकरण समाप्त हो गया।

## ७ पत्यधिकरणम् सू० ३७-४१

### पत्युरसामञ्जस्यात् ॥ ३७ ॥

इदानीं केवलाधिष्ठात्रीश्वरकारणवादः प्रतिषिध्यते ।

प्रश्नः—तत्कथमवगम्यते ?

उत्तरम्—'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्,' 'अभिध्योपदेशाच्च' ( ब्र० १।४।२३,२४ ) इत्यत्र प्रकृतिभावेनाधिष्ठातृभावेन चोभयस्वभावस्येश्वरस्य स्वयमेवाचार्येण प्रतिष्ठापितत्वात् । यदि पुनरविशेषेणेश्वरकारणवादमात्रमिह प्रतिषिध्येत । पूर्वोत्तरविरोधाद्व्याहताभिव्याहारः सूत्रकार इत्येतदापद्येत । तस्मादप्रकृतिरधिष्ठाता केवलं निमित्तकारणमीश्वर इत्येष पक्षो वेदान्तविहितब्रह्मैकत्वप्रतिपक्षत्वाद्यत्नेनात्र प्रतिषिध्यते । सा चेयं 'वेदबाह्येश्वरकल्पनानेकप्रकारा । केचित्तावत्सांख्ययोगव्यपाश्रयाः कल्पयन्ति

## ७ पत्यधिकरणम् । सू० ३७-४१

### पत्युरसामञ्जस्यात् ॥ ३७ ॥

अब केवल अधिष्ठातृरूपसे ( निमित्तरूपसे ) ईश्वरकारणवादका निषेध किया जाता है ।

प्रश्न—यह कैसे जाना जाता है ?

उत्तर—क्योंकि 'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुरोपधात्,' 'अभिध्योपदेशाच्च' ( ब्र० १।४।२३,२४ ) यहांपर उपादानकारणरूपसे और निमित्तकारणरूपसे दोनों स्वभाववाले ईश्वरकी स्थापना स्वयं आचार्य व्यासजीने की थी । यदि फिर सामान्यरूपसे यहां केवल ईश्वरकारणवाद मात्रका निषेध किया जाय तो पूर्वापरविरोध होनेसे सूत्रकारका सिद्धान्त व्याहत हो जाता, इसलिये ईश्वर उपादानकारण नहीं किन्तु वह केवल अधिष्ठातृरूपसे निमित्तकारण है यह पक्ष वेदान्तविहित ब्रह्मैकत्वका विरोधी है, इसलिये यत्नपूर्वक इसी पक्षका निषेध किया जाता है । यह वेदबाह्य ईश्वरकी कल्पना अनेक प्रकारकी

---

१—वेदबाह्य ईश्वर कल्पनाओंको जार्ज थीबोने निम्नलिखित प्रकारसे अनुवाद किया है:—

The theories about the Lord which are independent of the Vedanta are of various nature. Some taking their stand on the Sankhya and Yoga systems assume that the Lord acts as a mere operative cause, as the ruler of the pradhana and of the souls, and that pradhana, soul and Lord are of mutually different nature.—The Maheshvaras (Saivas) maintain that the five categories, viz. effect, cause, union, ritual, the end of pain, were taught by the Lord Pasupati (Siva) to the end of breaking the bonds of the animal (i.e. the soul); Pasupati is, according to them, the Lord, the operative cause.—Similarly, the Vaiseshikas and others also teach, according to their various systems, that the Lord is somehow the operative cause of the world. (P. 434—435)

प्रधानपुरुषयोरधिष्ठाता केवलं निमित्तकारणमीश्वर इतरेतरविलक्षणाः प्रधानपुरुषेश्वरा इति। माहेश्वरास्तु मन्यन्ते कार्यकारणयोगविधिदुःखान्ताः पञ्च पदार्थाः पशुपतिनेश्वरेण पशुपाशविमोक्षणायोपदिष्टाः पशुपतिरीश्वरो निमित्तकारणमिति वर्णयन्ति। तथा वैशेषिकादयोऽपि केचित्कथंचित्स्वप्रक्रियानुसारेण निमित्तकारणमीश्वर इति वर्णयन्ति। अत उत्तरमुच्यते— 'पत्युरसामञ्जस्यात्' इति। पत्युरीश्वरस्य प्रधानपुरुषयोरधिष्ठातृत्वेन जगत्कारणत्वं नोपपद्यते।

प्रश्नः—कस्मात् ?

उत्तरम्—असामञ्जस्यात्।

प्रश्नः—किं पुनरसामञ्जस्यम् ?

उत्तरम्—हीनमध्यमोत्तमभावेन हि प्राणिभेदान्विदधत ईश्वरस्य रागद्वेषादिदोषप्रसक्तेरस्मदादिवदनीश्वरत्वं प्रसज्येत।

प्रश्नः—प्राणिकर्मापेक्षितत्वाददोष इति चेत् ?

उत्तरम्—न। कर्मेश्वरयोः प्रवर्त्यप्रवर्तयितृत्वे इतरेतराश्रयदोषप्रसङ्गात्।

प्रश्नः—नानादित्वादिति चेत् ?

उत्तरम्—न। वर्तमानकालवदतीतेष्वपि कालेष्वितरेतराश्रयदोषाविशेषादन्धपरम्परान्यायोपपत्तेः।

है—कोई सांख्य योगको आश्रय करनेवाले कल्पना करते हैं कि प्रधान और पुरुषका अधिष्ठाता केवल निमित्तकारण ईश्वर है, और प्रधान, पुरुष तथा ईश्वर परस्पर विलक्षण हैं। शैव लोग तो—मानते हैं कि कार्य—प्रधानोत्पन्न महदादि, कारण—ईश्वर, योग—ओंकारादिका ध्यान धारणा आदि, विधि—स्नान आदिका अनुष्ठान, तथा दुःखान्त मोक्ष इन ५ पदार्थोंको पशुपति ईश्वरने पशुपाशसे—जीवरूप बन्धनसे मुक्त होनेके लिये उपदेश दिये हैं, और पशुपति ईश्वर निमित्तकारण है इस प्रकार वर्णन करते हैं। तथा कोई वैशेषिक आदि भी किसी प्रकारसे अपने सिद्धान्तके अनुसार ईश्वर निमित्तकारण है इस प्रकार वर्णन करते हैं। इस कारण यह उत्तर कहा जाता है—'पत्युरसामञ्जस्यात्'। पति—स्वामी ईश्वर प्रधान और पुरुषका अधिष्ठाता निमित्तरूपसे जगत्का कारण नहीं हो सकता।

प्रश्न—शैव आदि—क्यों नहीं हो सकता ?

उत्तर—इसलिये कि यह पक्ष असङ्गत है।

प्रश्न—शैव—आदि फिर वह असङ्गतता क्या है ?

उत्तर—हीन-मध्यम-उत्तमभावसे प्राणियोंको उत्पन्न करनेवाला ईश्वर ( किसीमें अनुकूल होनेमें उनके साथ स्नेह और प्रतिकूलतामें द्वेष इस प्रकार ) राग द्वेष आदि दोषोंसे आसक्त होनेके कारण हम मनुष्य प्राणियोंके समान अनीश्वर हो जायगा।

प्रश्न-शैव आदि—( निकृष्ट मध्यम और उत्कृष्ट स्वभावका होना ) यह प्राणियोंके कर्मोंकी अपेक्षासे है, इसलिये दोष नहीं आता ?

उत्तर—यह ठीक नहीं, क्योंकि कर्म और ईश्वरको प्रेर्य तथा प्रेरक माने तो इतरेतराश्रय दोष आ जावेगा ( कर्म होनेपर ईश्वर प्रेरक होगा और ईश्वरकी प्रेरणासे कर्मकी प्रवृत्ति होगी यह इतरेतराश्रय दोष है)।

प्रश्न-शैव आदि—यह दोष भी ठीक नहीं, क्योंकि प्राणियोंके कर्म अनादि हैं ( इस कारण इतरेतराश्रय दोष नहीं आ सकता ) ?

उत्तर—यह भी ठीक नहीं, क्योंकि जैसे वर्तमानकालमें यह दोष आता है वैसा ही भूतकालोंमें भी यह इतरेतराश्रय दोष समान होनेसे अन्धपरम्परा हो जावेगी।

अपि च 'प्रवर्तनालक्षणा दोषाः' (न्यायसू० १।१।१८) इति न्यायवित्समयः। नहि कश्चिददोषप्रयुक्तः स्वार्थे परार्थे वा प्रवर्तमानो दृश्यते। स्वार्थप्रयुक्त एव च सर्वो जनः परार्थेऽपि प्रवर्तत इत्येवमप्यसामञ्जस्यं, स्वार्थवत्त्वादीश्वरस्यानीश्वरत्वप्रसङ्गात्। पुरुषविशेषत्वाभ्युपगमाच्चेश्वरस्य पुरुषस्य चौदासीन्याभ्युपगमादसामञ्जस्यम् ॥३७॥

## संबन्धानुपपत्तेश्च ॥ ३८ ॥

पुनरप्यसामञ्जस्यमेव। नहि प्रधानपुरुषव्यतिरिक्त ईश्वरोऽन्तरेण संबन्धं प्रधानपुरुषयोरीशिता। न तावत्संयोगलक्षणः संबन्धः संभवति, प्रधानपुरुषेश्वराणां सर्वगतत्वान्निरवयवत्वाच्च। नापि समवायलक्षणः संबन्धः, आश्रयाश्रयिभावानिरूपणात्। नाप्यन्यः कश्चित्कार्यगम्यः संबन्धः शक्यते कल्पयितुं, कार्यकारणभावस्यैवाद्याप्यसिद्धत्वात्।

प्रश्नः—ब्रह्मवादिनः कथमिति चेत्?

उत्तरम्—न। तस्य तादात्म्यलक्षणसंबन्धोपपत्तेः। अपि चागमबलेन ब्रह्मवादी कारणादिस्वरूपं निरूपयतीति नावश्यं तस्य यथादृष्टमेव सर्वमभ्युपगन्तव्यमिति नियमोऽस्ति। परस्य तु दृष्टान्तबलेन कारणादिस्वरूपं निरूपयतो यथादृष्टमेव सर्वमभ्युपगन्तव्यमित्ययमस्त्यतिशयः।

प्रश्नः—परस्यापि सर्वज्ञप्रणीतागमसद्भावात्समानमागमबलमिति चेत्?

और दूसरी बात यह भी है कि 'प्रवर्त्तनालक्षणा दोषाः' (न्याय सू० १।१।१८) यह नैयायिकोंका सिद्धान्त है। कोई दोषोंसे अप्रयुक्त हो कर स्वार्थमें वा परार्थमें प्रवृत्त होता दिखाई नहीं देता है, स्वार्थसे प्रयुक्त हो कर सब लोग परार्थमें भी प्रवृत्त होता है इस प्रकारसे भी यह पक्ष ठीक बनता नहीं है। स्वार्थी होनेसे ईश्वर ईश्वर हो नहीं सकता, और फिर ईश्वरको पुरुषविशेष मानते हैं, यह भी माना जाता है कि वह ईश्वर पुरुष उदासीन रहता है, इस प्रकार माननेसे यह पक्ष असमञ्जस है अर्थात् युक्तियुक्त नहीं ॥ ३७ ॥

## सम्बन्धानुपपत्तेश्च ॥ ३८ ॥

फिर भी यह पक्ष असमञ्जस—अनुचित ही है, प्रधान और पुरुषसे भिन्न ईश्वर किसी सम्बन्धके विना प्रधान और पुरुषका शासक नहीं हो सकता, इनका संयोगसम्बन्ध नहीं हो सकता, क्योंकि प्रधान, पुरुष और ईश्वर सर्वगत और निरवयव हैं (कारण कि परिच्छिन्न पदार्थोंका ही संयोग अव्याप्यवृत्ति पूर्वक होता है सर्वव्यापक तथा निरवयव पदार्थोंका व्याप्यवृत्तिपूर्वक संयोग होता है) और न समवाय रूप सम्बन्ध हो सकता है, क्योंकि इनका आधार और आधेय भाव सम्बन्धका निरूपण नहीं किया गया है, और न अन्य कोई कार्यसे जानने योग्य सम्बन्धकी कल्पना कर सकते हैं, क्योंकि इनके कार्य कारणभावकी सिद्धि अब तक भी नहीं हुई है।

प्रश्न-शैव आदि—ब्रह्मवादियोंके पक्षमें कैसा सम्बन्ध है?

उत्तर—हम वेदान्तियोंके मतमें उसका तादात्म्यरूप सम्बन्ध होता है। और दूसरी बात यह भी है कि ब्रह्मवादी लोग वेदप्रमाणरूप बलसे कारण आदिके स्वरूपको निरूपण करते हैं, इसलिये उनके मतमें जैसा कुछ देखा जाता है वैसा ही सब कुछ स्वीकार किया जाना चाहिये ऐसा कुछ नियम नहीं है। दूसरे मतवाले तो दृष्टान्तबलसे कारण आदिके स्वरूपको निरूपण करते हैं इसलिये उनको जैसा देखा जाता है वैसा ही सब कुछ मानना पड़ता है, इस कारण उससे इतना विशेष है।

प्रश्न-शैव आदि—हमारे मतमें भी सर्वज्ञ ईश्वरप्रणीत वेदोंका अस्तित्व माना जाता है, इसलिये वेद प्रमाणोंका बल दोनोंका समान है?

उत्तरम्—न। [1]इतरेतराश्रयत्वप्रसङ्गात्। आगमप्रत्ययात्सर्वज्ञत्वसिद्धिः सर्वज्ञप्रत्ययाच्चागमसिद्धिरिति। तस्मादनुपपन्ना सांख्ययोगवादिनामीश्वरकल्पना। एवमन्यास्वपि वेदबाह्यास्वीश्वरकल्पनासु यथासंभवमसामञ्जस्यं योजयितव्यम् ॥ ३८ ॥

## अधिष्ठानानुपपत्तेश्च ॥ ३९ ॥

इतश्चानुपपत्तिस्तार्किकपरिकल्पितस्येश्वरस्य। स हि परिकल्प्यमानः कुम्भकार इव मृदादीनि प्रधानादीन्यधिष्ठाय प्रवर्तयेत्। नचैवमुपपद्यते। नह्यप्रत्यक्षं रूपादिहीनं च प्रधानमीश्वरस्याधिष्ठेयं संभवति मृदादिविलक्षणत्वात् ॥ ३९ ॥

## करणवच्चेन्न भोगादिभ्यः ॥ ४० ॥

प्रश्नः—स्यादेतत्। यथा करणग्रामं चक्षुरादिकमप्रत्यक्षं रूपादिहीनं च पुरुषोऽधितिष्ठत्येवं प्रधानमपीश्वरोऽधिष्ठास्यतीति ?

उत्तरम्—तथापि नोपपद्यते। भोगादिदर्शनाद्धि करणग्रामस्याधिष्ठितत्वं गम्यते। नचात्र भोगादयो दृश्यन्ते। करणग्रामसाम्ये वाभ्युपगम्यमाने संसारिणामिवेश्वरस्यापि भोगादयः प्रसज्येरन्। अन्यथा वा सूत्रद्वयं व्याख्यायते—'अधिष्ठानानुपपत्तेश्च' इतश्चानुपपत्तिस्तार्किकपरिकल्पितस्येश्वरस्य। साधिष्ठानो हि लोके सशरीरो राजा

---

उत्तर—आगमबल समान नहीं, तुम्हारे मतमें इतरेतराश्रय दोष प्रसक्त होता है, क्योंकि वेदज्ञानसे ईश्वरके सर्वज्ञत्वकी सिद्धि होगी और सर्वज्ञ ईश्वरके ज्ञानसे वेदप्रमाणकी सिद्धि होगी इस कारण सांख्ययोगवादियोंकी ईश्वरकल्पना ठीक नहीं, इसी प्रकार अन्य भी वेदभिन्न ईश्वरकल्पनाओंमें यथासंभव अनौचित्यकी योजना कर लेनी चाहिये ॥ ३८ ॥

## अधिष्ठानानुपपत्तेश्च ॥ ३९ ॥

यहांसे आगे भी तार्किकोंके कल्पित ईश्वरकी सिद्धि नहीं हो सकती, वह कल्पित ईश्वर कुम्हारके समान मिट्टी आदि प्रधान आदियोंमें अधिष्ठित होकर उनको प्रवृत्त करावेगा, सो यह बनता नहीं है, अप्रत्यक्ष रूपादिहीन प्रधान ईश्वरका अधिष्ठेय नहीं हो सकता, क्योंकि प्रधानसे मिट्टी आदि विलक्षण होती है ॥ ३९ ॥

## करणवच्चेन्न भोगादिभ्यः ॥ ४० ॥

प्रश्न-शैव आदि—यह प्रधान अधिष्ठेय हो सकता है, जैसा अप्रत्यक्ष रूपादिरहित नेत्र आदि इन्द्रिय समुदायमें पुरुष जीवात्मा रहता है, इसी प्रकार प्रधानमें भी ईश्वर अधिष्ठातृरूपसे रहेगा ?

उत्तर—तो भी प्रधान अधिष्ठेय नहीं हो सकता, क्योंकि भोग आदि देखे जानेसे ही इन्द्रियसमुदाय अधिष्ठेय हो सकता है, ईश्वरमें तो भोग आदि नहीं देखे जाते हैं। अथवा इन्द्रियसमुदायकी समता स्वीकार किये जानेपर संसारी जीवात्माओंके समान ईश्वरके भी भोग आदि प्रसक्त होंगे। अथवा ये ३९ वें और ४० वें दोनों सूत्रोंकी व्याख्या अन्य प्रकारसे की जाती है—'अधिष्ठानानुपपत्तेश्च'।

---

[1]—( हमारे मतमें यह दोष नहीं आ सकता, क्योंकि ईश्वर शास्त्रयोनि होनेपर भी अनादिसिद्ध नियत क्रमकी अपेक्षासे वेदका प्रामाण्य ईश्वराधीन नहीं है, किन्तु स्वतः है, जैसे देवदत्तद्वारा दीपक प्रज्वलित किये जानेपर भी प्रकाशशक्तिवाले दीपक ही प्रकाशक हैं, किन्तु दीपकका प्रकाशकत्व देवदत्तापेक्ष नहीं है, उसी प्रकार वेदविषयमें जानना चाहिये—वेदान्तकल्पतरु।

राष्ट्रस्येश्वरो दृश्यते न निरधिष्ठानः। अतश्च तद्दृष्टान्तवशेनादृष्टमीश्वरं कल्पयितुमिच्छत ईश्वरस्यापि किंचिच्छरीरं करणायतनं वर्णयितव्यं स्यात्। न च तद्वर्णयितुं शक्यते। सृष्ट्युत्तरकालभावित्वाच्छरीरस्य प्राक्सृष्टेस्तदनुपपत्तेः। निरधिष्ठानत्वे चेश्वरस्य प्रवर्तकत्वानुपपत्तिः। एवं लोके दृष्टत्वात्। 'करणवच्चेन्न भोगादिभ्यः'। अथ लोकदर्शनानुसारेणेश्वरस्यापि किंचित्करणानामायतनं शरीरं कामेन कल्प्येत। एवमपि नोपपद्यते। सशरीरत्वे हि सति संसारिवद्भोगादिप्रसङ्गादीश्वरस्याप्यनीश्वरत्वं प्रसज्येत ॥ ४० ॥

## अन्तवत्त्वमसर्वज्ञता वा ॥ ४१ ॥

इतश्चानुपपत्तिस्तार्किकपरिकल्पितस्येश्वरस्य। स हि सर्वज्ञस्तैरभ्युपगम्यतेऽनन्तश्च। अनन्तं च प्रधानमनन्ताश्च पुरुषा मिथो भिन्ना अभ्युपगम्यन्ते। तत्र सर्वज्ञेनेश्वरेण प्रधानस्य पुरुषाणामात्मनश्चेयत्ता परिच्छिद्येत वा न वा परिच्छिद्येत। उभयथापि दोषोऽनुषक्त एव।

प्रश्नः—कथम्?

उत्तरम्—पूर्वस्मिंस्तावद्विकल्पे इयत्तापरिच्छिन्नत्वात्प्रधानपुरुषेश्वराणामन्तवत्त्वमवश्यंभाव्येवं लोके दृष्टत्वात्। यद्धि लोक इयत्तापरिच्छिन्नं वस्तु घटादि तदन्तवद्दृष्टं तथा प्रधानपुरुषेश्वरत्रयमपीयत्तापरिच्छिन्नत्वादन्तवत्स्यात्। संख्यापरिमाणं तावत्प्रधानपुरुषेश्वर

यहासे आगे भी तार्किकोंके कल्पित ईश्वरकी सिद्धि नहीं हो सकती, लोकमें आधारवाले ही शरीरधारी राजा राष्ट्रका ईश्वर—मालिक देखा जाता है अधिष्ठान ( आधार ) रहित नहीं, इस कारण उस दृष्टान्त वशसे अदृष्ट ईश्वरकी कल्पना करनेकी इच्छा करनेवालेके मतमें ईश्वरके भी कोई इन्द्रियोंके आधार शरीरको वर्णन करना पड़ेगा, उस ईश्वरके शरीरको वर्णन नहीं कर सकते, क्योंकि शरीर तो सृष्टिके पश्चात् बनता है सृष्टिसे पहिले शरीर बन नहीं सकता, ईश्वर अधिष्ठान रहित होनेपर प्रवर्तक नहीं हो सकता, क्योंकि ऐसा ही लोकमें देखा गया है (कि साधिष्ठान शरीरधारी ही प्रवर्तक होता है)।

## करणवच्चेन्न भोगादिभ्यः।

'लोकमें देखे जानेके अनुसार ईश्वरके भी कोई इन्द्रियोंके आधार शरीरको यथेच्छरूपसे कल्पना करोगे तो भी ठीक नहीं, क्योंकि शरीरधारी होने पर भी संसारी जीवात्माओंके समान भोग आदि प्रसङ्ग होनेसे ईश्वर भी अनीश्वर हो जायेगा ॥ ४० ॥

## अन्तवत्त्वमसर्वज्ञता वा ॥ ४१ ॥

यहासे आगे भी तार्किकोंका कल्पित ईश्वर सिद्ध नहीं हो सकता, वे ईश्वरको सर्वज्ञ और अनन्त मानते हैं और प्रधान अनन्त तथा जीवात्मा भी अनन्त और परस्पर भिन्न मानते हैं। ऐसी परिस्थितिमें सर्वज्ञ ईश्वर प्रधान और जीवात्माकी तथा अपनी इयत्ताको परिच्छिन्न करता है अथवा नहीं करता है? दोनों ही प्रकारसे दोष प्रसक्त होते ही है।

प्रश्न—शैव आदि—कैसे?

उत्तर—पूर्व विकल्पमें तो (अर्थात् यदि ईश्वर प्रधानकी, जीवात्माओंकी तथा अपनी इयत्ताको परिच्छिन्न—सीमित कर सकता है इस विकल्पको माननेपर तो) इयत्तावाले—इयत्तासे परिच्छिन्न—सीमित होनेके कारण प्रधान, जीवात्मा और ईश्वर अवश्य सान्त-अन्तवाले हो जायेंगे, क्योंकि लोकमें ऐसा ही देखा जाता

मयत्तयेव परिच्छिन्नम् । स्वरूपपरिमाणमपि तदीयमीश्वरेण परिच्छिद्यतेति । पुरुषगता च महासंख्या । ततश्चेयत्तापरिच्छिन्नानां मध्ये ये संसारिणः संसारान्मुच्यन्ते तेषां संसारोऽन्तवान्संसारित्वं च तेषामन्तवत् । एवमितरेष्वपि क्रमेण मुच्यमानेषु संसारस्य संसारिणां चान्तवत्त्वं स्यात् । प्रधानं च सविकारं पुरुषार्थमीश्वरस्याधिष्ठेयं संसारित्वेनाभिमतं तच्छून्यतायामीश्वरः किमधितिष्ठेत् । किंविषये वा सर्वज्ञतेश्वरते स्याताम् । प्रधानपुरुषेश्वराणां चैवमन्तवत्त्वे सत्यादिमत्त्वप्रसङ्गः । आद्यन्तवत्त्वे च शून्यवादप्रसङ्गः । अथ मा भूदेष दोष इत्युत्तरो विकल्पोऽभ्युपगम्येत न प्रधानस्य पुरुषाणामात्मनश्चेयत्तेश्वरेण परिच्छिद्यत इति, तत ईश्वरस्य सर्वज्ञत्वाभ्युपगमहानिरपरो दोषः प्रसज्येत । तस्मादप्यसंगतस्तार्किकपरिगृहीत ईश्वरकारणवादः ॥ ४१ ॥

: उत्पत्त्यसंभवाधिकरणम् सू० ४२–४५

उत्पत्त्यसंभवात् ॥ ४२ ॥

येषामप्रकृतिरधिष्ठाता केवलनिमित्तकारणमीश्वरोऽभिमतस्तेषां पक्षः प्रत्याख्यातः । येषां पुनः प्रकृतिश्चाधिष्ठाता चोभयात्मकं कारणमीश्वरोऽभिमतस्तेषां पक्षः प्रत्याख्यायते । प्रश्नः—ननु श्रुतिप्रमाण्यगेनाप्येवंरूप एवेश्वरः प्राङ्निर्धारितः प्रकृतिश्चाधिष्ठाता चेति ।

है। लोकमें जो पट आदि वस्तु इयत्तासे परिच्छिन्न होती हैं वे सान्त देखी गई हैं, वैसे ही प्रधान, जीवात्मा और ईश्वर ये तीनों भी इयत्तासे परिच्छिन्न होनेके कारण सान्त हो जावेंगे। संख्याका परिमाण भी प्रधान, जीवात्मा और ईश्वर इन तीनोंसे परिच्छिन्न है, प्रधान गत अपने रूपके अणु महत् दीर्घका परिमाण भी ईश्वर द्वारा परिच्छिन्न होगा, तथा जीवात्मगत महासंख्या ईश्वर द्वारा परिच्छिन्न होगी, तब तो इयत्तासे परिच्छिन्नोंमें जो संसारी जीवात्मा संसारसे मुक्त होते हैं उनका संसार सान्त होगा तथा उनका संसारी होना भी सान्त होगा, एवं अन्य जीवात्मा भी क्रमसे मुक्त होने पर संसार, और संसारी जीवात्मा सान्त होंगे, विकारयुक्त प्रधान भी जो पुरुषार्थ निमित्त ईश्वरका अधिष्ठेय तथा लौकिक रूपसे इष्ट है उसके अभावमें ईश्वर किस पर रहेगा? अथवा (प्रधानके अभावमें) किस विषयमें ईश्वरके सर्वज्ञत्व और प्रभुत्व होंगे? प्रधान, पुरुष और ईश्वर इस प्रकार सान्त सिद्ध होनेपर वे सादि भी सिद्ध होंगे सादि और सान्त होनेपर शून्यवादका भी प्रसङ्ग होगा। ये दोष न आवें इसलिये दूसरा विकल्प स्वीकार किया जाय कि प्रधानकी, पुरुषोंकी तथा अपनी इयत्ताको ईश्वर परिच्छिन्न—सीमित नहीं करता है तब तो ईश्वरका सर्वज्ञत्व होना इस सिद्धान्तकी हानि यह दूसरा दोष प्रसक्त होगा इसलिये भी तार्किकोंका स्वीकृत ईश्वर कारणवाद असङ्गत है ॥ ४१ ॥ यह सातवां पत्यधिकरण समाप्त होगया।

उत्पत्त्यसंभवाधिकरणम् [ सू० ४२–४५

उत्पत्त्यसंभवात् ॥ ४२ ॥

जिनके मतमें ईश्वर उपादान कारण रहित अधिष्ठाता केवल निमित्त कारण अभिमत है उनके पक्षका खण्डन कर दिया। और जिनके मतमें ईश्वर उपादान और निमित्त दोनों कारण इष्ट है उनके पक्षका खण्डन किया जाता है।

प्रश्न—श्रुतिके आश्रयसे इस प्रकारके ही ईश्वरको पहिले निश्चय किया था कि वह उपादान कारण अधिष्ठाता,

श्रुत्यनुसारिणी च स्मृतिः प्रमाणमिति स्थितिः । तत्कस्य हेतोरेष पक्षः प्रत्याचिख्यासित इति ?

उत्तरम्—उच्यते—यद्यप्येवंजातीयकोंऽशः समानत्वान्न विसंवादगोचरो भवत्यस्ति त्वंशान्तरं विसंवादस्थानमित्यतस्तत्प्रत्याख्यानायारम्भः । तत्र [1]भागवता मन्यन्ते । भगवानेवैको वासुदेवो निरञ्जनज्ञानस्वरूपः परमार्थतत्त्वं, स चतुर्धात्मानं प्रविभज्य प्रतिष्ठितो वासुदेवव्यूहरूपेण संकर्षणव्यूहरूपेण प्रद्युम्नव्यूहरूपेणानिरुद्धव्यूहरूपेण च । वासुदेवो नाम परमात्मोच्यते । संकर्षणो नाम जीवः । प्रद्युम्नो नाम मनः । अनिरुद्धो नामाहंकारः । तेषां वासुदेवः परा प्रकृतिरितरे संकर्षणादयः कार्यम् । तमित्थंभूतं

रूपसे निमित्त कारण भी है, श्रुत्यनुकूल स्मृति भी प्रमाण है, इसकी स्थापना हो चुकी थी, इसलिये किस कारण इस पक्षको खण्डन करनेकी इच्छा करते हो ?

उत्तर—यद्यपि इस प्रकारके अंश समान होनेसे कोई [बाधा] नहीं दीखता, किन्तु किसी अंशमें विवादका अवकाश है, इस कारण उस पक्षके परिहारके [लिये] यह आरंभ किया जाता है । भागवत लोग मानते हैं कि—भगवान् ही एक वासुदेव है, जो निरञ्जन ज्ञानस्वरूप वास्तविक तत्त्वरूप है, वह अपने आपको चार प्रकारसे विभक्त कर [2]वासुदेव व्यूह रूपसे, संकर्षण व्यूहरूपसे, प्रद्युम्न व्यूह रूपसे और अनिरुद्ध व्यूहरूपसे प्रतिष्ठित होता है वासुदेव नामक परमात्मा कहा जाता है संकर्षण नामक जीवात्मा है, प्रद्युम्न मनका नाम है, अनिरुद्ध अहंकारका नाम है, इनमें वासुदेव मूल प्रकृति है,

१—यद्यपि ब्रह्म प्रकृति और अधिष्ठाता दोनों हैं यह वेदान्तियोंका सिद्धान्त है, और भागवतोंका भी यही सिद्धान्त है, तथापि अंशान्तरमें सिद्धान्तभेद होनेसे भाष्यकारने उनके इस सिद्धान्तको भी खण्डन किया है भागवतोंके सिद्धान्तको डा० थीबोने निम्नलिखित प्रकारसे अंग्रेजीमें भाष्यका अनुवाद किया है: -

The so-called Bhagavatas are of opinion that the one holy (Bhagavat) Vasudeva, whose nature is pure knowledge, is what really exists, and what he, dividing himself fourfold, appears in four forms (Vyuha) as Vasudeva Shankarshana Pradyumna' and Aniruddha. Vasudeva denotes highest Self, Shankarshana the individual soul. Pradyumna. the mind, (monah), Anirudha the principle of egoity (ahankar). Of these four Vasudeva constitutes the ultimate causal essence, of which the three others are the effects. The believer after having worshipped Vasudeva for a hundred years by means of approach to the temple (abhigamana), procuring of things to be offered (upadana), oblation (igya), recitation of prayers, etc. (svadhyaya), and devout meditation (Yoga), passes beyond all affliction and reaches the highest Being. (P. 140.)

२—संभव है कि भागवत लोगोंने निम्नलिखित अर्थके अभिप्रायसे इन चारोंका नाम रखा हो—

रूपके निवासस्थान होनेसे ईश्वर वासुदेव है, जीवात्माका नाम संकर्षण इसलिये है कि वह कर्मद्वारा अथवा विषय वासनाओंद्वारा विशेषरूपसे आकृष्ट होता है। मनका नाम प्रद्युम्न इसलिये है कि वह प्रत्येक कर्ममें निमित्त होनेसे सहज ही द्योतित होता है अथवा शीघ्रगामी होनेसे मन प्रद्युम्न है। अहंकारका नाम अनिरुद्ध इसलिये है कि वह रोका नहीं जाता, किन्तु रोके जानेपर भी प्रकट ही हो जाता है—अनु० ।

